पताकिन होत सदंड पपात, वडे तरु ताल सकीस कि बात ॥
किरैं बहु मस्तक लस्तक कट्टि, गिरैं गुन तुट्टि फिरैं धनु फट्टि॥४९॥
खिरैं बिखरैं सर छोरि निखंग, जथा बिलतैं बहु भीम भुजंग ॥
इली असिधेनुन बुट्टि अपार, किधौं मलयाचल नागकुमार॥५०॥
बहैं परिघातन कुंत सबेग, त्रिसीसक सांगि रु पट्टिस तेग ॥
अरैं कति अश्वन मंडि नियुद्ध, करैं तुमुलाहव के भट क्रुद्ध॥५१॥
परैं फटि दुंदुभि भेरिन पूर, गरज्जहिं के नर मंडि गरूर ॥
परैं झरि वग्ग कबी रुलपान, कटैं खुर प्रोथ हयच्छद कान॥५२॥
रची इम संभर जाजव रारि, हनी अरि सेन घनी हलकारि ॥
घटा गज मध्य सु दै घन घाय, लयो नृप आजम पुत्त निराय ॥५३॥
भयो जबहीं असु आजम भंग, सबै नृप तत्थ छुट्टि तजि संग ॥
भज्यो इक १ भूप रु द्वै २ हनि भिट्टि, लयो अब आजमको सुत
बिंटि ॥ ५४ ॥

---

पताकिनइति ॥ पताकिन पताकी पताका रखनेवारे. जिनके निशाँनबरदार. तिनके. सदंड ध्वजा दंड सहित. तरुताल तालवृक्ष सकीस कीस बानर तासहित "कपिः कीशः प्लवंगमः" इतिहैमः ॥ कि समां. बात पवनको. किरैं बिखरैं. लस्तक धनुषकी मुष्टी. "लस्तकस्तु धनुर्मध्यं" इतिहैमः ॥ गुन प्रत्यंचा. ॥ ४९ ॥ खिरैंबिखरैंइति ॥ सर तीर. भीम भयंकर. इली जिनके छुरी ॥ "स्यादिली करवालिके" तिहैमः ॥ असिधेनु छुरी. "छुरिका चासिधेनुका" इत्यमरः ॥ ॥ ५० ॥ बहैंइति ॥ परिघातन परिघ जिनके लोहांगी. "परिघः परिघातनः" इत्यमरः ॥ त्रिसीसक त्रिसूल. "सर्वला तोमरे शल्यं शंकौ शूले त्रिशीर्षक" मिति हैमः । अरैं लरैं. अश्व घोरेनकों. नियुद्ध भुजयुद्ध. "नियुद्धं बाहुयुद्धं स्या" दित्यमरः ॥ तुमुलाहव संकुलित युद्ध ॥ ५१ ॥ परैंफटिइति ॥ पूर समूह. गरूर देशीप्राकृत गर्व. वग्ग घोरेनकी बाग. कबी लगाम. हयच्छद घोरेनके स्कंध. "हयस्कंधो हयच्छद" तिहारावली ॥ ५२ ॥ रचीइमइति ॥ घटागजमध्य हस्तीनकी घटाके बीच. "बहूनां घटना घटे" तिहैमः ॥ सु सो ॥ ५३ ॥ भयोइति ॥ असु प्राण. आजम लग्नपक्षीक. नृप अमिराज. इक नरवरको राजा गजसिंह कछवाह भज्यो. रु अरु. द्वै २ कोटाकों महाराव रामसिंह अरु दतियाको राजा दलपतिसिंह बुंदेला २ ए दोऊ तिनकों. भिटि मिलिकैं. बिंटि घेरि ॥ ५४ ॥

चढ्यो गजह्वो अब हारि बिचारि, रची सुत आजम बानन रारि ॥
सु संभर हेति सबै बरसाय, दयो अरि निब्बल पारि दबाय॥५५॥
हुती हय७लक्ख चमू हमगीर, भयो अवसान न इक्कहु भीर ॥
रच्यो जिहिँ बिग्रह भुग्गन राज, बचैं वह तित्तिरि क्यौं लहि बाज।५६।
फितूर दफै करि मंडल केरि, घनी निज सेन लयो गज घेरि ॥
कियो तउ बानन जंग कराल, कहाँलग जोर करैं लहि काल ॥५७॥
अधर्म न होत सहायक अंत, लगे बुध आयुध मर्म मिलंत ॥
भयो सुत आजम मोहि बिभान, चल्यो समतंगहि लै चहुवान५८

( दोहा )

घटिय इक्क खिल रवि रहत, घल्लिय संभर घत्त ॥
आजमसुत इभपाल सह, मोहित भयउ प्रमत्त ॥ ५९ ॥
इभ समेत लै तिहिँ अधिप, उमँडि मुकामन आय ॥
साहबहादुर ढिग सजव, पत्र बिजय पठवाय ॥ ६० ॥
सरिता इक्क ढिग सजतह्वो, सफरन बडिस सिकार ॥
आयो डेरन बिजय सुनि, कहत बुद्ध जयकार ॥ ६१ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तमराशौ बुन्दीपतिबुधसिंहचरित्रे आजमप्रधनानन्तरमनेकार्यराजाजमसेनापृथ-

---

चढ्योइति ॥ सु सो (दीदारबख्श). संभर बुधसिंहनें. हेति शस्त्र ॥ ५५ ॥ हुतीइति ॥ हय सात ७ लाख. अवसान अंत समय. भीर सहाय. भुग्गन भोगिवेकों ॥ ५६ ॥ फितूरइति ॥ फितूर यावनी. झूठो गर्व. लुप्तद्वितीयाक. दफै यावनी नष्ट. तउ तथापि. काल मृत्यु नाहिं ॥ ५७ ॥ अधर्महति ॥ अंत अवसान तामैं. मोहि मूर्छित व्हैकैं. बिभान बिना भान. समतंग मतंग मातंग वाको हस्ती तासहित ॥ ५८ ॥ दोहा ॥ घटियइति ॥ खिल शेष. बोके बाकी. घत्त घात. इभपालसह महावत सहित ॥ ५९ ॥ इभसमेतइति ॥ अधिप राजा (बुधसिंह). सजव बेग सहित ॥ ६० ॥ सरितेति ॥ सफरन सफर मत्स्य तिनकी. बडिस बनसी जोके कालिया ताकरिकैं ॥ ६१ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सातवें राशि में बुंदी के पति बुधसिंह के चरित्र में आजम के मरे पीछे अनेक आर्य राजाओं का आजम की

गमवन १ नरवरनृपकूर्मगजसिंहरणापलायन २ दतियाभूपदलपति सिंहमरण ३ आजमात्मजबीदारबख्तसमूर्छितदशाग्रहणं पञ्चदशो मयूखः ॥ १५ ॥

आदितस्त्रिपञ्चाशोत्तरद्विशततमः ॥ २५३ ॥

( दोहा )

आजम दल अवलग्ग बच्यो, पृथक सोऽगति पाय ॥
अब टरिटरि रन उत्तरे, आलम दल विच आय ॥ १ ॥

( षट्पात् )

चरमाचल रवि चलत चित्त प्रमुदित निसचारन ॥
आजम सुत तजि मोह बहुरि झुल्ल्यो थित वारन ॥
को जिय्यो दल कोन सु सुनि इन कहिय कुसीलित ॥
जिय्यो आलमसाह कटक वाको तुम कीलित ॥
बीदारबख्त यह सुनि दुखित हौदासौं सिर दुनिमरिय ॥
भलि लोह छकित कुसलाकहू परि प्रमत्त असु परिहरिय ॥ २ ॥

[ दोहा ]

जिहिं उप्पर आजम सुवन, भरिग फोरि उतमंग ॥
वारन वह सोनित वमत, आयुध भेदित अंग ॥ ३ ॥

---

सेना से जुदा होना १ नरवर के राजा गजसिंह कछवाहे का युद्ध से भागना २ दतिया के राजा दलपतिसिंह बुंदेले का मारा जाना ३ आजम के पुत्र बीदारबख्त का मूर्छित दशा में पकड़ेजाने का पन्द्रहवां १५ मयूख समाप्त हुआ और आदि से दोसौ त्रेपन २५३ मयूख हुए ॥

दोहा ॥ आजमइति ॥ अवलग्ग अद्यावधि. पृथक् जुदो ॥ १ ॥ षट्पात् ॥ चरमेति ॥ चरमाचल अस्ताचल ताके ऊपर. "अस्तस्तु चरमक्ष्माभृ" दित्यमरः ॥ प्रमुदित प्रमोदित लोभकरि. मोह मूर्च्छाकों. सु सो. इन बुधसिंह के सुभटों नें. कुसीलित यह संबोधन है. खोटे सीलवारे ते. कीलित बद्ध. तोके कैदी प्रमत्त मोहित. असु प्रान. परिहरिय तजिय ॥ २ ॥ दोहा ॥ जिहँउप्परइति ॥ सोनित रुधिर. वमत उगलत ॥ ३ ॥ आजमइति ॥ भेदर कावनी आभूषण.

विबुधालय झल्लरि घंट बजे, सुरभीन स्ववच्छन मेलसजे ॥ १०॥
दिन मूकन घूकन हूक दई, चित चक्कन चौंकि तजी चकई ॥
चिलकारिन पिंगलिका चहकी, निधिसी निसचारन धारनकी॥११॥
चहुँओरन चोरन चाय चढे, बहु जारन दारन मोद बढे ॥
दिनचार भपार अगार दुरे, फबि ब्योम नछत्रन चित्र फुरे ॥ १२ ॥
जुरि दीप निवासन भास जगी, दहनोदय चुल्हिन हेति दगी ॥
रचि गायक गोरिय गान रहे, गनिकान उमंगि भुजंग गहे ॥१३॥
रस पीय स्वकीयन हीय रजे, परकीयन तीयन पीय तजे ॥
भय मुद्ध नवोढन चित्त भरयो, हिय ह्रच्छय मध्यन बोध हरयो ।१४।
बसि प्रोढन केलि त्रपा बिसरी, क्रुध धारि अधीरन रारि करी ॥
छमि आगस धीरन नाह छले, चढि चाव बिदग्धन दाव चले ॥१५॥

---

चावनी संसारमैं. विरंज विना रंज. विबुधालय देवालयमैं ॥ १० ॥ दिनमूक-इति॥ चिलकारिन चीत्कारी वाके शब्दको अनुकरण है. "चिलीतिसान्ते चि-लीलिती" दीक्षयसंतराजः॥ पिंगलिका कोचरी. की करी. कही नहीं अन्त्यानु-प्रास है ॥ ११ " चहुँइति ॥ भयार अगवारे ॥ १२ ॥ जुरिदीपइति ॥ जुरि ज्व-लित व्हैकैं. दीप दीपक. निवासन घरमैं. भास कांति. "भाश्छविद्युतिर्दीप्तयः" इत्यमरः॥ दहनोदय दहन अग्नि ताके उदय करिकैं. चुल्हिन चुल्ही चुल्ही लोकै चूल्हा. रसोई पकायवेके तिनमैं. हेति ज्वाल. "अर्चिर्हेतिः शिखा स्त्रियां" मि-त्यमरः ॥ गोरियगान गोडी रागिनीको गान. हनुमान कविराजके मतमैं तथा आधुनिक गायकनके मतमैं गोडीको समय सायंकाल है. भुजंगगहे भुजंगस अपने पति ॥ "भुजंगो गणिकापति" रितिहैमः ॥ १३ ॥ रसपीयइति ॥ पीय प्रिय. अपनों परिणीत. अपनों परिणीत नायक. तत्संबंधी रस शृंगार तामैं. स्वकीयन स्वकीया नायिकानको. हीय हृदय. रजे रंजित भये. मुद्धनवोढान मुद्ध मुग्धा. नवोढन नवोढा तिनके. ह्रिय ह्री लज्जा तामैं. 'मंदाक्षं ह्रीस्त्रपा व्री-डा" इत्यमरः ॥ ह्रच्छय काम तामैं "विषमायुधो दर्पककामहृच्छयाः' इतिहै-मः ॥ मध्यन मध्या नायिकानके ॥ १४ ॥ वसिप्रोढनइति ॥ प्रोढन प्रौढा नायि-कानमैं. केलिवसव्हैकैं. त्रपा लज्जा कों. क्रुध क्रोध कों. अधीरन अधीरा नायि-कानमैं. छमिआगस आगस अपराध ताकों. छमि क्षमाकरिकैं. धीरन धीरा नायिकाननैं. नाह नायक. विदग्धन विदग्धा परकीया नायिका विशेष तिननैं. वाक्यविदग्धा १, क्रियाविदग्धा २ ए दोऊ तिनके. दाव चातुर्यसों नायककों

रस भूति स्वदूतिन ऊलि रची, बयवारिन लच्छितिकान बची ॥
कुलटा तजि गेह सनेह कमी, जियमैं मुदितान सु प्रीति जमी ।१६।
अनुपुव्वसयानन भीति अरी, पिय संग सहेट न भेट परी ॥
परभोगदुखीन सखीपरखी, हिय रूप रु प्रेमवती हरखी ॥ १७ ॥
पतिप्रोषितकान बिलाप पर्यो, क्रुध मानस खंडितिकान कर्यो ॥
बिन टेक निबाहि अबैं दरिता, तजि मान उठी कलहंतरिता ॥ १८ ॥
झगि बिप्रसलब्धन सोक झिल्यो, मन सेट सहेट न आनि मिल्यो।
उतकंठिनि पुच्छि निदान अली, लख्यो मग बासकसज्जलली॥१९
भर दर्प अधीनइनान भज्यो, अभिसारिनि बेस नयो उपज्यो ॥
बहु गंध कुबेलनको बिकस्यो, ससिहू ब उदैगिरितैं निकस्यो।२०।
ससिके बसि ओषधि पोष लह्यो, गडकाय चकोरन मोद गह्यो ।

संकेतादि सूचना करिबेके ॥ १६ ॥ रसभूतिइति ॥ रसभूति रसहीसैं भूति वैभव जिनकै ऐसी. स्वदूति स्वयंदूतिकाननैं. यह नायिका प्राचीननमैं लिखी नहीं. अरु चमत्कार विशेष हु नहीं तथापि आधुनिक भाषाकविनके मताऽनुसार लिखिदीनी है. ऊलि क्रीड़ा. बयबारिन बयवारी अपनें समान अवस्थाधारी सखी तिनसों. लच्छितिका लक्षिता नायिका. बची नहीं छिपी रही. सनेह नेह सहित. कमी चली. मुदिता मुदिता नायिकानकै॥१६॥ अनुपुव्वइति ॥ अनुपुव्वसयानन अनु है पूर्वमें जिसकै ऐसी सयानन सयाना जे अनुसयाना तिनके. भीति त्रास संकेतके नासादिककी. सहेट संकेत तहां. भेट मिलाप. परभोगदुखीन अन्यसंभोगदुःखिता तिननैं. सखीपरखी यहां विपरीत लच्छनासों याकी शत्रु जो नायकसों संभोग करिआई सो दूती जानिये. रूपरुप्रेमवती रूपगर्विता प्रेमगर्विता ए दोऊ॥१७॥पतिप्रोसतिकानइति॥ पतिप्रोसतिका प्रोषितपतिका तिनके. क्रुध क्रोध. मानस मन. खंडितिकान खंडिताननैं. दरिता डरी हुई ॥ १८ ॥झगिविप्रइति ॥झगि दूती प्रकुपित व्हैकैं. विप्रसलब्धन विप्र सहित लब्धा जे विप्रलब्धा तिनकैं. मनसेट मनस इष्ट, मन ताको इष्ट स्वामी ऐसो नायक. उत्कंठिनि उत्कंठिता तिननैं. पुच्छि पूछ्यो. निदान आदिकारन नायकके अनागमको. लख्यो लख्यो. मग मार्ग. बासकसज्जलली वासकसज्जा ललनानैं ॥ १९ ॥ भरदर्पइति ॥ भर भार. दर्प गर्व ताको. अधीनइन अधीन वशीभूत है इन पति जिनकै ऐसी जे स्वाधीनपतिका तिननैं. अभिसारिन अभिसारिका तिननैं. कुबेलनको कुबेल कुवलय लोके गट्टल तिन-

भुवपैं इम होत ।नसीथ भयो, रस ग्रेतन १११२ नयो रचयो ॥२१॥
थित निंद प्रजा व्यवहार थके, जिम संजम इंद्रिय जोगिनके ॥
गति या भांति रत्ति सु बिति गई, अलि प्रमाकुहूरत बेर भई ॥२२॥
बिरुदावलि बंदिनको बिथरयो, क्रम जग्गिय तहाँ नृप नित्य करयो॥
छकतैं कसि आयुध जोम छल्यो, चढि वाह सु साह हजूर चल्यो २३
इत आगम प्रात लुभे अहके, चटकी चरनायुधहू चहके ॥
दिक प्राचिय आरुन रंग दिपी, लगि अंबर सुन्दि सु रोचि लिपी २४
लघु दिट्ठि नछत्रन निट्ठि लहैं, थित ज्यौं तजि भोगन ध्यान चहैं॥
भजिकैं तम आहि गुफान भरयो, जिम तत्व लहैं भ्रम दूर करयो २५
द्युति पूर जरूर इतैं दमक्यो, चढि अज उदैगिरिपै चमक्यो ॥
छकमैं तिहिं बेर नरेस छयो, गति अर्जुन साह समीप गयो ॥२६॥

( दोहा )

साहबहादुर तिहिं समय, बैठो आम बनाय ॥
नजरि निछावरि लेत निज, परिकरतैं अप पाय ॥ २७ ॥
सुनि आगम बुधसिंहको, दाउआदा पढि देखि ॥
प्रमुदित आयो तखत पुनि, लोभ विजय निज लेखि ॥२८॥

( मनोहरम् )

एतेमैं नरेस आय अंदर प्रवेस होत,
उमहि नकीब कीनी सूचना अकूली है ॥
जाय कारि नजरि निछावरि मिसल लेत,

---

को. घ अघ ॥ २० ॥ २१ ॥ २२ ॥ २३ ॥ इतआगमइति ॥ अहके दिनके. चटकी चिरी. चरनायुध कुक्कुट. दिक दिशा. प्राचिय प्राची पूर्व. आरुन अरुन लाल रंगकी. सु सो. रोचि कांति ॥ २४ ॥ लघुदिट्ठइति ॥ भोगन शब्द स्पर्शादि विषयनको. तम अंधकार. तत्वलहैं तत्वज्ञान अर्थ ॥ २ ॥ द्युतिपूरइति ॥ द्युति कांति. ताको पूर समूह. अज अर्क सूर्य ॥ २६ ॥ दोहा ॥ साहबहादुरइति ॥ आम बड़ी सभा ॥ २७ ॥ सुनिआगमइति ॥ दाउआदा कालकी पुरजा. प्रमुदित अधिक प्रसन्न. पुनि फिरि. लेखि देखिकैं॥ २८ ॥ मनोहरम् ॥ एतेमैंइति ॥नरे-

॥
॥ ३६ ॥
॥
॥ ३७ ॥

साह सिक्ख डेरन दिन्नी जब, बिन्नति नृप करजोरि करी तब ॥
कूरम नृप जयसिंह इगागिय, पै सेवक मंगी तस जोगिय॥ ३८ ॥
तातैं तिहिं संबंध अरज यह, आजम दोस आहि जखमी वह ॥
जो आयस तिहिं ढिग तो जाऊँ, सेवक करि अप्पन समुझाऊँ३९
सुनि यह अरज साह कछु अक्खैं, तव संबंध महर हम रक्खैं ॥
पुर आमेर सु तो फिरि पावहु, अब तव संग भलैं ढिग आवहु४०
यह सुनि नृप कूरम ढिग आयो, प्रदर घाव सिक्कत वह पायो ॥
तीर एक[6] भुज सव्य लग्यो तस, जाजव रन इक[7] कंठ लाहन जस४१
सो जग भयो बुद्ध सरनागत, छकि कूरम पाये केवल छत ॥
तिन सिक्कत जापरु नृप तक्यो, करि मनुहारि मोद हिय छक्यो ।४२।
कही बहुरि नृप नेह कहाई, आजम बसि आमेर बिहाई ॥
आलम सेवा अबहि अराधहु, स्वरूप जोर बुद्धम सुख साधहु॥४३॥
डेरा अब आलम दल मंडहु, खगि कछु दिनन बिपति दुखखंडहु॥
कूरमकों लै संग यहै कहि, चाहुवान निज दत्त आयो चहि॥४४॥
अप्पन ढिग कछवाह उतारे, सालक आमिष बिनय सम्हारे ॥
बिधि इहिं कहैन अपूरव बित्त्यो, जाजव रन बुद्धम नृप जित्त्यो ४५

---

१ इनकी बहिन की मुझसे सगाई (संगर्ग) हुई है ॥ ३८ ॥ २ आजम के पक्ष में होने के अपराध से ३ घायल है ४ आज्ञा होवे तो ॥ ३९ ॥ ४० ॥ ५ तीर के घाव को तपाताहुआ ६ वाम भुज पर ॥ ४१ ॥ ७ घाव ही पाया, यश नहीं पाया ॥ ४२ ॥ ८ पहिले के यानि (अड़िलोई) बुधसिंह के बल से ॥ ४३ ॥ ९ गाहन करके ॥ ४४ ॥ १० साला बहिनोई ने अधिक मनाया था ११ इस रीतिसे अपूर्व (पहले नहीं हुआ ऐसा) नाश १२ राजा बुधसिंह ॥ ४५ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तमराशौ बुन्दीपतिबुधसिंहचरित्रे मूर्छोत्थितश्रुतस्वानीकपराजयकरिपल्याणप्रहारभग्नमस्तकदीदारबख्शमरणं १ दीदारबख्शगजगतकोटिमुद्रालंकारोपेतविजयप्राप्तिबुधसिंहबहादुरशाहसेवानिवेदनं २ द्वितीयदिनप्रभातयवनेन्द्रबहादुरशाहसभासमागतबुधसिंहार्थमहारावराजपदसहितद्वापञ्चाशत्प्रान्तयवनेन्द्रप्रदानं ३ बुधसिंहालमसेनासमानीताम्बेराधीशजयसिंहालमसेवकत्ववर्णनं षोडशो मयूखः॥ १६ ॥

आदितः चतुःपञ्चाशोत्तरद्विशततमः ॥ २५४ ॥

( षट्पात् )

मरत साह अवरंग मंत्र मंडिय रट्ठोरन ॥
अब न साह अवनीस मूढ तस सुत प्रमाद मन ॥
इहिं अंतर यह पिक्खि आनि बंभन अगार सन ॥
पहु तख्त जोधपुर नृपहिं रक्खहु निसंक मन ॥
यह मिसल अठ्ठ८उपजाय उर द्विज गृहतैं तब आनि हुतै ॥
नृप अजितसिंह रक्ख्यो तख्त सबन तत्थ जसवंत सुत ।१।

( दोहा )

इत आलम लहि बिजयअरु, प्रभुपन सत्य प्रमानि ॥

---

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सातवें राशि में बुंदी के भूपति बुधसिंह के चरित्र में, मूर्छा से सचेत हुए दीदारबख्श का अपनी पराजय सुनकर हाथी के होदे से मस्तक फोड़ कर मरना १ दीदारबख्श के हाथी पर क्रोड़ रुपयों के भूषण सहित विजय मिलने का बुधसिंह का बहादुरशाह की सेवा में निवेदन करना २ दूसरे दिन बुधसिंह के प्रभात समय बादशाह बहादुरशाह की सभा में जाने पर बादशाह का बुधसिंह को महारावराजा के पद के साथ बावन परगने देना ३ आमेर के राजा जयसिंह को बुधसिंह का आलम की सेना में लाकर आलमशाह के सेवक बनाने के वर्णन का सोलहवां १६ मयूख समाप्त हुआ और आदि से दोसौ चोपन २५४ मयूख हुए ॥

राठोड़ों ने १सलाह की २ भूमि का पति बादशाह अब नहीं है उसका मूर्ख पुत्र उन्मत्त मनवाला ३ ब्राह्मण के घर से ४ जोधपुर के उमरावों की गणना में मुख्य आठ मिसल (बैठने की जगह) मानी जाती हैं ५ शीघ्र ॥ १ ॥ २ ॥

सुत जखमिन आजम भटन, नृपन हरामी जानि ॥ २ ॥
इहिं अंतर मरुधर[1] खबरि, पहुँची विविध पुकारि ॥
रट्ठोरन जसवंत सुव[2], दयो तख्त बैठारि ॥ ३ ॥

[ षट्पात ]

यह सुनि आलमसाह कहर[3] हिंदुनपर कुप्यो ॥
प्रलय रुद्र जिम प्रबल लज्ज धीरज सब लुप्यो ॥
दिय आयस तिहिंबेर नगर आमेर१रु नरउर२ ॥
कोटापत्तन३ बहुरि पुरी दतिया४ रु जोधपुर५ ॥
आमेर आदि चउ४राज्य ये आजम[4] दोख उतारि लिय ॥
रट्ठोर हुकम बाहिर रहत धंन्व[5] सीस अमरख धकिय[6] ॥४॥
समँर[7] जित्ति यह साह रहिय चउ४मास सुसावर ॥
इसं[8] दसमी१०अवदात[9] अनखि मारवँधर[10] उप्पर ॥
पीरन जारति करन बुल्लि अजमेर बहानाँ ॥
करि फोजन दरकुंच आय आमेर रहानाँ ॥
बुधसिंह हिंतु[11] जयसिंह तब कहिय एह परिनँय[12] समय ॥
इत साह संग अनँवधि[13] गमन बहिनि भई इत उचितँ[14] वय ॥ ५ ॥

( दोहा )

साह जेर करि जोधपुर, करिहैं दक्खिन जेर ॥
बेग न पुनि आवन बनैं, ब्याहनकी यह बेर ॥ ६ ॥
लग्गी हमरी खालसै, रजधानी[15] रंन रोस ॥

---

१ मारवाड़ देश की २ पुत्र को ॥ ३ ॥ ३ क्रोध करके अथवा जुलम के साथ हिंदुओं पर क्रोधित हुआ ४ आमेर को आदि लेकर चार राज्य तो आजम के पक्ष में होने के दोष से उतार लिये और राठोड़ पहिले से ही हुकम बाहिर थे इसकारण ५ मारवाड़ पर क्रोध में ६ जला (प्रज्वलित हुआ) अथवा क्रोध करके मारवाड़ पर चला ॥ ४ ॥ ७ जाजव का युद्ध ८ आश्विन ९ सुदि दशमी १० मारवाड़ पर क्रोध करके ११ से १२ परनने (विवाह करने) का १३ विना अवधि १४ विवाह के उचित अवस्था॥५॥६ ॥ १५लड़ाई करने के क्रोध

*अंतहपुर सामोदगढ, रक्ख्यो भटन[1] भरोस ॥ ७ ॥
तातैं द्वैरदिन सिक्खलै, वहिनी लेहु विबाहि ॥
संगहि ऐहैं साहढिंग, चित्त वहुरि खुंव[2] चाहि ॥ ८ ॥
बुंदियपति यह सुनि कहिय, सुनहु अरज मम साह ॥
मुलतान[3] जु संबंध भो, जानत ज्यानपनाह ॥ ९ ॥
कूरम नृप यातैं कहत, सहर निकट सामोद ॥
द्वैरदिन अंतर लगनहै, बिरचहु व्याह बिनोद ॥ १० ॥
तातैं जो आयस[4] लहौं, आऊँ करि उदबाह[5] ॥
द्वैरदिनकी यह सुनि मुदित, सिक्ख दई तब साह ॥ ११ ॥
संभर कूरम सिक्खलै, आये दुहुँ सामोद ॥
बनि दुल्लह बुधसिंह नृप, साह्वि लगन सविनोद ॥ १२ ॥
जामि[6] वडी जयसिंहकी, अमरकुमरि अभिधान[7] ॥
बुंदियपति हिय हित बिरचि, व्याही विहित[8] विधान ॥१३॥
इत आलम अजमेरपुर, पहुँच्यौं गजब गरूर[9] ॥
बुंदियपति आमेरपति, आये वहुरि हजूर ॥ १४ ॥

( षट्पात् )

इम आलम अजमेर आय पूजन पीरन करि ॥
रचि मारून[10] पर रीस हल्यो[11] दरकुंच अलस[12] हरि ॥
अजितसिंह सुनि एह नमित मरुदेस नरेसुर ॥
वेग आय कर बंधि परयो पायन अल्हनपुर[13] ॥
इम साह धन्व[14] किय निज अमल सत्थ रक्खि जसवंतसुव[15]॥

---

से राजधानी (आमेर) खालसे होगई * जनाना १ उमरावों के भरोसे ॥ ७ ॥ २ भूमि लेने की चाह से ॥ ८ ॥ ३ मुल्तान में थे तब ॥ ९ ॥ १० ॥ ४ आज्ञा ५ विवाह ॥ ११ ॥ १२ ॥ ६ वहिन ७ नाम ८ उचित रीति से ॥ १३ ॥ ९ बहुत घमंड से ॥ १४ ॥ १० मारवाड़ों पर ११ चढ़ा १२ आलस्य मिटा कर १३ आलणयावास नामक नगर में १४मारवाड़ में १५ जशवंतसिंह के पुत्र को

उप्परि उफान सागर उपम दक्खिन पर गज्ज्यो गरुव॥१५॥
रहि कछुदिन अजमेर साज्जि संभर सेनापति ॥
दक्खिनपर दरकुंच गव्व धरि चलिय अनंक गति ॥
होय दुग्ग चित्तोग हेठ दसउर मिलान दिय ॥
यहँ रानाँ अमरेस प्रनति मनुहारि पठाविय ॥
हिंदवान सीस मिच्छन हुकम तामैं कुल रानन टरयो ॥
जवनेस तदपि निकसत निकट प्रनति द्रव्य पठवन परयो ॥१६॥

[ दोहा ]

अमररान अप्पन अनुज, तखतसिंह अभिधान ॥
देवसिंह मेघमपुर पँ, कुवरपठये सनिदान ॥ १७ ॥
इक्क१अनेकपँ च्यारि४हय, साह काज दिय संग ॥
च्यारि४बाजि चहुवान हित, इम पठवाय अभंग ॥ १८ ॥

( षट्पात् )

अष्ट८बाजि गज इक्क१भेट अमरेस पठाये ॥
तखतसिंह अरु देव लै रु दसउर दुवरआये ॥
बाजि च्यारि बुधसिंह हेत नतिपुब्ब निवेदिय ॥
मंडि विविध मनुहारि जानि जामिप प्रमोदि जिय ॥
पुनि कहिय साहहित रान प्रभु हय हत्थिय पठये हुल्लासि ॥

साथ रख कर वहां से १ उफड़ कर २ समुद्र के बढाव के ३भांति४बहुत (भारी) ॥ १५ ॥ ५ चहुवाण बुधसिंह को ६ गर्व ७ पहिले इसका पिता औरंगजेब गया था उसी रीति से ८ चित्तोड़ के नीचे होकर ९ मंदसोर मुकाम किया १० अमरसिंह ने ११ विशेष नम्र होकर १२ हिन्दुस्थान के ऊपर म्लेच्छों के हुकम से १३ रानाओं का कुल ही बचा है १४ तोभी १५ भेजना पड़ा ॥ १६॥ १६ अपना छोटा भाई १७ नाम १८ पति १९ कारण सहित [अपने देश में आये हुए बडों को भेट देनी चाहिये इसकारण से] ॥ १७ ॥ २० हाथी २१ बुधसिंह के लिये, 'अभंग' यह महाराणा का विशेषण है ॥ १८ ॥ २२ मंदसोर नामक पुर में २३ नम्रता पूर्वक २४ बुधसिंह को बहिन का पति जान कर २५ बादशाह के लिये २६ प्रसन्न होकर

मिलवाय हमहिँ यह भेट अव* विदित निवेदहु समय वसि॥१९॥

दोहा—सुनि संभर तिन्ह संग लै, जवनेंइस ढिग जाय॥
मिलवाये दसलूँ[3] सित, क्रम सलाम करवाय॥ २०॥
सीसोदन अक्खो सबहि, नुति[4] जु कहाई रान॥
आलम अंगीकार किय, नुति रु भेट सनिदान॥ २१॥
बुंदियपति करि सिक्ख तब, लै तिन्ह डेरन आय॥
नृप कूरम रट्ठौरहू, तीन्हे उभय बुलाय॥ २२॥
अजितसिंह अरिसिंहकों, इक संभर अवलंब॥
पुच्छिय मंत्र नरेसपनि, कहिकहि कित्ति कदंब॥ २३॥

[ षट्पात् ]

वैरहु वत्त बुंदीस आय[12] रुक्कत हम आतुर॥
लियउ कुपि जवनेस छिन्नि आमेर जोधपुर॥
नहिँ निबाहि अब सकत विभव गज बाजि बिभँन अति॥
स्रोत सफरँ[15] जिम साह गहत दिनदिन उलटी गति॥
सुनि यह नरेसँ अक्खिय उचित औसर कछु धीरज वहँहु॥
सेवन बढाय कछु साहको गत सही सु निजनिज गहहु॥२४॥
बुंदियपतिको हुकम साह दलौं[19] माँहिँ सबनसिर॥
सीसोदन यह पिक्खिँ जानि जोमिप जग जाहिर॥
रान सुभँट[22] राउत्त देवसिंहह वेघस पति॥

---

* प्रक्षिप्त॥२४॥ १दुर्जनसिंह २बादशाह के पास ३रीति के अनुसार॥२०॥ ४नम्रता वा स्तुति ५कारण सहित अर्थात् राणाओं ने पहिले नम्रता और भेट कभी नहीं की थी इसकारण से॥२१॥ ६आमेर का राजा कछवाहा जयसिंह ७जोधपुर के राजा राठोड़ अजीतसिंह का॥ २२॥ दुर्जनसिंह का ही ८आधार था ९दुर्जनसिंह से १० कीर्ति का समूह॥ २३॥ ११ कहो १२ इन आमद करने से १३ पीड़ित हैं १४ उदास १५ जल के प्रवाह में मच्छ के समान [बहतेहुए जल में मच्छ उलटाही जाता है] १६ दुर्जनसिंह ने कहा १७ दिन १८ धारण करो॥ २४॥ १९ बादशाह की सेना में २० देखकर २१ पहिनोई २२ महाराना का उमराव देवसिंह

संभर प्रति करजोरि बिहित अक्खिय यह बिन्नति ॥
करि नेह गेह पावन करहु मंजु[1] बिबाहहु जाँमि[2] मम ॥
सुनि यह नरेस स्वीकार किय सिक्ख बिमंगिय[3] साह सम[4] ॥

[ दोहा ]

दस बासर[5]की सिक्ख दिय, साह बिदित सनमान ॥
अजितसिंह जयसिंहसौं, तब अक्खिय चहुवान ॥ २६ ॥
बेघम व्याहन जात हम, तुम रहि साह समीप ॥
मन न गिनहु कुमहर महर[6], उर बिचारि अवनीप[7] ॥ २७ ॥

[ षट्पात ]

सुनि कूरम रट्ठोर दुहुन अक्खिय सनेह सधि ॥
साह कितव[8]के संग अबहु जैहैं रेवा[9]ऽवधि ॥
इहिं अंतर कछु होय ततो रहिहैं संगति[10] लर ॥
नहिंतो ऐहैं सुररि अप्प करियो कछु उप्पर ॥
यह सुनि नरेस पुनि उच्चरिय यह उचित न तुमकौं अबहि ॥
जोलौं बिबाहि आऊँ सजव[11] तोलौं पुनि रक्खहु हितहि ॥ २८ ॥

[ दोहा ]

इम प्रबोधि[12] बुंदिय अधिप, मन जय जुब्बन[13] मत्त ॥
दसउरतैं दरकुंच करि, पुर बेघम द्रुत पत्त[14] ॥ २९ ॥
पुत्ती[15] अनुपमसिंहकी, फूलकुमारि अभिधान[16] ॥
देवभ्रात[17] सबिनय दई, बुद्धहिं बिहित[18] बिधान ॥ ३० ॥
बान तक्क मुनि इक्क १७६५ सक्क, पुरिखाम माधव[19] मास ॥

१सुंदर २ यहिन ३ मांगी ४ बादशाह से (यहां 'सम' शब्द 'से' का वाचक है) ॥ २५ ॥ ५ दिन की ॥ २६ ॥ ६ अकृपा और कृपा ७ हे राजाओ ॥ २७ ॥ ८ छली [ठग] के साथ ९ नर्मदा नदी पर्यन्त जावेंगे १० साथ चल कर ११ वेग सहित ॥ २८ ॥ १२ समझाकर १३ जाजव के युद्ध की जय और जोवन से मन में मस्त होकर १४ प्राप्त हुआ [गया] ॥ २९ ॥ १५ पुत्री १६ नाम १७ भाई देवसिंह ने १८ उचित रीति से ॥ ३० ॥ १९ वैशाख ॥ ३१ ॥

चुंडाउति व्याही चतुर, बुंदियपति सविलास ॥ ३१ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तमराशौ बुन्दीपतिबुधसिंहचरित्रे दृष्टयवनेन्द्रराज्यदौर्बल्यमारवठक्कुराजितसिंहयोधपुरपट्टाभिषेचन १ श्रुतमरुदेशोदन्तक्रुद्धयवनेन्द्राजममित्रत्वापराधहृतामेरकोटानरउरदतियाराज्ययोधपुरप्रयाणं २ हृतयोधपुरालमशाहदक्षिणदेशगमनं सप्तदशो मयूखः ॥ १७ ॥

आदितः पञ्चपञ्चाशोत्तरद्विशततमः ॥ २५५ ॥

[ षट्पात् ]

चोवन५४गढ जब साह दये जाजव रन जित्तत ॥
कोटाहू तिन माँहिं नृपहिं दिन्नौं अरिबित्तत ॥
जय उद्धत चहुवान नाँहिं सम बिसम बिचार्यो ॥
आतन भुव लरि लेन प्रथम दल³ उतहिं हकार्यो ॥
कग्गर पठाय लिखि अप्प कर बेघम सनँ बुंदिय नगर ॥
करिलेहु प्रथम कोटा अमल भट मंत्रिय सम्मति समर॥१॥
यह कग्गर इत बंचि मंत्र मंडिय इत बुंदिय ॥
जोधराज परधान बनिंक बपवृद्ध प्रपंचिय ॥
धावैं गंगाराम सूर सुभटन इक्कत करि ॥
कोटा उप्पर कटक बेग मंडिय बीरन बरि ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सातवें राशि में बुन्दी के भूपति बुधसिंह के चरित्र में बादशाही को निर्बल देख कर मारवाड़ के उमरावों का अजितसिंह को जोधपुर की गद्दी पर बिठाना, मारवाड़ की खबर सुनने से बादशाह का क्रोधित होकर आजम के साथी होने के दोष से आमेर, कोटा, नरवर, दतिया इन चारों राज्यों को खालसे करके जोधपुर पर चढ़ाई करना २ जोधपुर को खालसे करके आलमशाह के दक्षिण में जाने का सत्रहवां मयूख समाप्त हुआ और आदि से दोसौ पचपन २५५ मयूख हुए ॥

१ बुधसिंह को २ शत्रुओं का नाश होने पर ३ सेना ४ अर्जी ५ कागज[पत्र] ६ अपने हाथ से ७से ८युद्ध में सलाह करके ॥ १ ॥ ९ पत्र १० बनियां ११धाऊ

सुहुकम्म बंस कनकेस सुत[1] जोगीरामहिं मुख्य किय ॥
यह वीरधीर हडुन उमगि चलि सम्हारि चतुरंगिनिय[2] ॥२॥

[ दोहा ]

कोटापति जाजव मर्यो, तासु[3] तनय नृप भीम ॥
बेसतरुन लै पट्ट बल, सो न तजत निज सीम ॥ ३ ॥
बालकृष्ण निज व्यास अरु, फतेचंद कायत्थ ॥
बुंदिय पठये भीमनृप, करन साम नय कत्थ[4] ॥ ४ ॥
आय हुँहुँन किन्नी अरज, कोटा इक्क[5] न लेहु ॥
मुलक ओर सबही नजरि, निज गिनि धरहु सनेहु । ५ ।
नाथाउति नृपमात[6] तब, अरज न मन्नी एह ॥
हिंदुनके दिन पत्तरे, उपजत लोभ अछेह ॥ ६ ॥
तमंकि[7] तत्थ दोऊ सचिव, पच्छे निज पुर पत्त ॥
भक्खी[8] भूपति भीमसौं, रन मंडहु अनुरत्त[9] ॥ ७ ॥
इत बुंदियतैं उमँडि दल[10], चम्मलि उत्तरि चंड[11] ॥
गंजन जोगियराम गो, स्निरत अंबर[12] भुजदंड ॥ ८ ॥

( मुक्तादाम )

सज्यो उत भीम[13] महादल[14] सूर, गज्यो इत जोगियराम गरूर ॥
कचौंदियखेट[15] मिले दुव आय, दये दल[16] दोउन बाजि[17] उठाय ॥९॥
बजी रन गेठ[18] मची धमचक्क, चलाचल होनियँ[19] लग्गि लचक्क ॥

१ कनकसिंह का पुत्र २ सेना ॥ २ ॥ ३ उस रामसिंहका पुत्र भीमसिंह तरुण अवस्था में था तो भी ॥ ३ ॥ ४ राजा भीमसिंह ने नीति के कथन से मिलाप करने को भेजा ५ अपनं जान कर ॥ ५ ॥ ६ बुधसिंह की माता ने ॥ ६ ॥ ७ तहां क्रोध करके ८ कहा ९ युद्ध में अनुरक्त होकर युद्ध रचो ॥ ७ ॥ १० सेना ११ भयंकर (यह यातो सेना का विशेषण है अथवा चामल नदी का विशेषण है) १२ आकाश से ॥ ८ ॥ १३ भीमसिंह १४ बडी सेना १५ कचोदीखेड़ा में १६ सेना में १७ घोड़े उठादिये ॥ ९ ॥ १८ बल पूर्वक प्रहार अथवा निरंतर प्रहार १९ भूमि चलायमान होकर झुकने लगी

खटक्किय [1]हड्डन हड्डन खग्ग, मचक्किय पब्बय लै डगमग्ग ॥१०॥
बडेबल भीम करी हतबाह, कटे बहु बुंदिय सेन सिपाह ॥
तिलत्तिल [2]तुट्टिग स्वामिय काम, परयो कनकाउत जोगियराम॥११॥
दयो सब बुंदिय सेन बिगारि, [3]जयो नृप भीम[4] हजारन मारि ॥
उतैं सु कबंध रु कूरम नत्थ[5], गये दुव मेकलजा[6] लग सत्थ॥१२॥
[7]तथापि न साह भयो [8]अनुरत्त, चल्यो दरकुंचन जात उमत्त[9] ॥
वहै सरितां[10] तब साह उतारि, फिरे दुव भूपति डेरन जारि ॥१३॥
मिल्यो नृप रान इहाँ अनुरत्त, उदैपुर हैं दरकुंचन पत्त ॥
इते दुल्लही नृप [11]सेवन चाहि,चल्यो जवनाधिप सेवन चाहि ॥१४॥
लयैं नृप रानिन [12]सांवंर संग, मिल्यो जवनेसहिं धारि उमंग ॥
गयो दरकुंचन दक्खिन साह, सजे दल सब्बल[13] सूर सिपाह ॥१५॥

(दोहा)

कामबखस निज भ्रातहो, दक्खिनधर रखवार ॥
भागनगर बीजापुरप[14], हुव तिहिं सिर हुसियार ॥१६॥
बिक्रमनृप परमारभो, उज्जइनीपुर ईस॥
ता पीछैं नृप भोज भो, धारानगर अधीस ॥ १७ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तमराशौ बुन्दीपतिबुधसिंहचरित्रे कोटारावभीमसिंहस्यकोटाविजयार्थप्रस्थितबुन्दीसैन्यनिरसनमष्टादशो मयूखः ॥ १८ ॥

---

१हाडों के खड्ग हाडों पर खटके॥१०॥२टूटा (मारागया)॥११॥ ३ विजई हुआ ४ भीमसिंह ५ कछवाहों का नाथ (पति) ६ नर्मदा तक साथ गये ॥ १२ ॥ ७ तोभी ८ अनुकूल ६ उन्मत्त १० वह नर्मदा नदी ॥ १३ ॥ ११ बादशाह की सेवन की इच्छा से ॥ १४ ॥ १२ बुधसिंह १३ सबल (बलवान्) ॥१५॥ १४ पति ॥ १६ ॥ १७ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सातवें राशि में बुंदी के भूपति बुधसिंह के चरित्र में कोटा के राव भीमसिंह का कोटा विजय करने को गईहुई बुंदी की सेना को नष्ट करने का अठारहवां १८ मयूख समाप्त हुआ

आदितःषट्पञ्चाशोत्तरद्विशततमः ॥ २५६ ॥

( दोहा )

इन लग हिंदुन अद्दरयो, छक्कि उचित[1] रन छोभ ॥
इन पिच्छैं नय[2] धरम तजि, लग्गे केवल लोभ ॥ १ ॥
पृथ्वीराज चुहान नृप, जयचंदह रट्ठोर ॥
इनलगहू कछु अनुसरी, हिंदुन धरम हिलोर ॥ २ ॥
तिनपिच्छैं तुरकान[3] हुव, निज नय धरम निधान॥
पीढिन कछु अंतर परत, छंडो तिनहु कुरान ॥ ३ ॥
इत बुंदियपति अद्दरिय, कोटाउप्पर कोप ॥
इत आलम रन अंकुरयो[4], लाज धरम करि लोप ॥ ४ ॥
कामबखस आलम अनुज, अग्गैं जिहिं अवरंग ॥
भागनगर बीजापुरह, सूबा दिय हित संग ॥ ५ ॥

॥ षट्पात् ॥

तुरकन दिन बिपरीत आय आलम तिहिं उप्पर ॥
धर दक्खिन धमचक्क सजिय बीजापुर संगर[5] ॥
बुधसिंहहिं बलईस[6] बिरचि अति कोप बढारयो ॥
कामबखसकौं पकरि मुद्ध[7] आगस बिनु[8] मारयो ॥
बप्प[9]के दये छलकरि कुनिधि[10] लिय बीजापुर भागपुर ॥
सूबा सम्हारि सज्जिय अमल आलम अनय[11] उमंगि उर ॥६॥
इत कूरम रट्ठोर आय बिरहित अति आतुर[12] ॥
मेकलजा[13]सन सुररि उररि[14] दुव पत्त[15] उदैपुर ॥

---

और आदि से दोसौ छप्पन २५६ मयूख हुए ॥

१ युद्ध में उचित क्रोध करना इन तक ही रहा २ नीति ॥ १ ॥ २ ॥ अपनी नीति और धर्म में निधान ऐसे ३ यवनों का राज्य हुआ ॥ ३ । ४ युद्ध में खड़ा हुआ ॥ ४ ॥ ५ ॥ ५ युद्ध ६ सेनापति ७ मूर्ख ने ८ अपराध बिना ९ पिता को दिये हुए १० बुरी रीति से ११ अनीति से ॥ ६ ॥ १२ अपने राज्यों की आमद के विरह से पीड़ित होकर १३ नर्मदा से १४ उद्दंड होकर(धीठता से)१५ प्राप्त हुए

दहवारी दिस इक्क हुते बहुरा[1] जु बिनायक ॥
आय रान अमरेस तत्थ भिंट्यो छलतच्छक[2] ॥
तीनहि नरेस केकान[3] तजि मन प्रसन्न वत्थन मिले ॥
रानहिं निहारि भूपन दुहुन[4] खूबिंय हिय पंकज खिले ॥७॥

( दोहा )

अग्गैं रान प्रतापसे, भये अरातिन भीम[5] ॥
आयसहू[6] नहि अहरयो, साहनको जिन सीम ॥ ८ ॥
साह सिकंदर जुल्लिकरन, अरु गज्जन गोरीस ॥
अग्गैं हिंदुन जित्तिकैं, भये प्रबल भुव ईस ॥ ९ ॥
तिनतैं अबलग नहिं तक्यो, सीसोदन गिनि साँह[7] ॥
यह कुल राउल वप्पको[8], रक्खैं हिंदुन राह ॥ १० ॥
पुर आमेर रु जोधपुर, साह सुभट[9] सरसाय ॥
आलमतैं अब तोरिकैं, उभय उदैपुर आय ॥ ११ ॥
अमर रान अति मोद करि, भिंट्यो[10] सनमुख आय ॥
कूरम तहँ जयसिंह कछु, चरनन हत्थ चलाय ॥ १२ ॥
पकरि हत्थ हियलाय[11] तव, कढ़िय रान अमरेस[12] ॥
भूपति मैं पावन भयो, आवन दुहुन अधेस ॥ १३ ॥

( षट्पात् )

इम मिलाप करि रान आय तिनसहित उदैपुर ॥
महलन परिखद[13] मंडि उभय खुल्ले अवनीसुर ॥
बाहिर परिखद लांघि रान सम्मुह पुनि आयो ॥ ॥

---

१ बहुरा विनायक नामक [गणेश] २ छल को काटनेवाला [यह महाराणा का विशेषण है] ३ घोड़े छोड़ कर ४ खुशी से ॥ ७ ॥ ५ शत्रुओं को भयंकर हुए ६ हुक्म ॥ ८ ॥ ९ ॥ ७ बादशाह अर्थात् उनको सदैव ही शत्रु ही समझे बादशाह कभी नहीं समझे ८ बापा राउल (इनका नाम महेन्द्र और उपपद बापा था) का कुल ॥ १० ॥ ९ बादशाह के उमराव ॥ ११ ॥ १० मिला ॥ १२ ॥ ११ हृदय से लगाकर १२ अमरसिंह ने ॥ १३ ॥ १३ सभा

करि जुहार कर सीस रक्खि बहु मोद बढायो ॥
कर दुहुँन रथंभि निज संग करि हुलासि खास परिखद हल्लिय ॥
उमराव बुल्लि निजनिज उचित करन मंत[1] एकंत[2] किय ॥१४॥

( दोहा )

बहिनी बुल्लहिँ त्याहिँ इत, देवीसिंह रत्तलेस ॥
वेग्रमतैं[3] हुत आयकैं, मिलियो[4] रान नरेस ॥ १५ ॥
दिल्लखुसाल प्रासादकैं[5], गोख मध्य पग[6]धारि ॥
बैठे भूपति तीन ह्वां, चौकी गद्दी डारि ॥ १६ ॥
मध्य रान अमरेस[7] अरु, कूरम नृप दिस वाम ॥
दक्खिन दिस रट्ठोर नृप, इम रहि सज्जिग[8] साम ॥ १७ ॥

॥ षट्पात् ॥

कूरमपति करजोरि कहिय सीसोद नृपति प्रति ॥
तुरकनको नहिँ तोर[9] भयो सब जोर मंद गति ॥
राजाकुल तुमरो सुं[10] हद्द हिंदुन तुम रक्खैं ॥
जोखा[11] दिल्लिय जार प्रबल आनन[12] तुम पक्खैं ॥
साहसों तोरि इम आय इत राज धरम साहस परखि ॥
हिंदुन[13] हँकारि हिंदुव अवनि हिंदुन[14]पति भुग्गहु हरखि ॥१८॥

( दोहा )

इत बुल्ल्यो रट्ठोरनृप, इम रावरे सुभट्ट[15] ॥
भुग्गहु अज्जाउत्त[16] भुव, ताहि दिल्लिय पुर पट्ट ॥ १९ ॥

( मुक्तादाम )

---

१ मंत्र (सलाह) करने को २ एकत्र (इकट्ठे) ॥ १४ ॥ ३ शीघ्र ४ मिला ॥ १५ ॥ ५ दिलखुशाल नामक महल के झरोखे में ६ पधार कर ॥ १६ ॥ ७ अमरसिंह ८ मिलाप किया ॥ १७ ॥ ९ प्रताप १० सो ११ योषित (स्त्री). दिल्ली रूपी स्त्री है सो तुम जैसे प्रबल जार का १२मुख देखती है १३ हिंदुओं को बुलाकर हिन्दुओं की भूमि को १४ हे हिन्दुओं के पति हर्ष के साथ भजो १५ उमराव १६ आर्यावर्त की भूमि ॥ १९ ॥

यहैं सुनि रान कही अमरेस, न मैं पुरदिल्लिय जोग्य नरेस ॥
सुनै हम दिल्लियको दसतूर, रहो सब सांजलि[१] साह हजूर ॥२० ॥
प्रवेसत सायुध[२] इक्क न आम[३], सजैं सब बारहि बार सलाम ॥
जहाँ बिनु आयस[४] बुल्लि सकैंन, नमैं[५] इकटक्क निहारत नैंन ॥२१॥
जहाँ नहिं बैठक दुक्ख दुरूह[६], तरज्जत[७] तंडिँ नकीवन जूह ॥
चलैं सब पैदल आनन अग्ग, प्रभू[८]जिम मन्नि पलोटत[९] पग्ग ॥ २२ ॥
पठावत नारिनकौं नवरोज, उठावत पत्तनकौं हतओज ॥
बजावत बंब[१०] न जावत बार, सजावत पुत्रिन[११] ब्याहि सिंगार॥२३॥
सुनौं यह साहनको दसतूर, हलैं सब हिंदुव धुज्जि हजूर ॥
प्रभुप्पन[१२] मिच्छन भोग्यहि एह, लिख्यो बिधि हिंदुन गोधि[१३] न लेह[१४]॥२४
रु कोउ करैं इम हिंदुव राज, भिरैं तब जानि असूयन भाज[१५] ॥
हमैं तसमात[१६] न दिल्लिय हौंस, दहैं[१७] घर रक्खन ही निस द्यौंस।२५।
रु जो हठ दोउनको मत एह, गिनौं तब दिल्लियही[१८] यह गेह ॥
रजू तुम साह उथप्पन राज, उदैपुर ही तब दिल्लिय आज ॥२६॥
पुरा[१९] नृप कूरम[२०] मान जु किन्न, पधारि सुधारि वहै तुम लिन्न ॥
अबै हठ अप्पन ज्यौं जस होय, जथा[२१] करिये बल कालहिं जोय।२७।

---

१ हाथ जोड़े हुए ॥ २० ॥ २ आयुध सहित ३ बड़ी सभा में ४ विना आज्ञा बोल नहीं सक्ता बादशाह के देखने ही नेत्र नहीं टिसका कर ५ झुकते हैं ॥ २१ ॥ ६ कठिनाई से तर्कना में आवै ऐसा दुःख ७ गर्जना करके नकीबों का समूह डराता है और मुख आगे सब पैदल चलते हैं ८ स्वामी के समान आन कर ९ पैर दबाते हैं अथवा पग पंपोलते हैं ॥ २२ ॥ १० नगारा ११ उनसे विवाह करके पुत्रियों का शृंगार कराते हैं ॥ २३ ॥ १२ यह स्वामीपन म्लेछों के भोगने योग्य ही है १३ ललाट में नहीं लिखा १४ लेख ॥ २४ ॥ जाति की असूया के १५ पात्र १६ इसकारण हम को दिल्ली की चाह नहीं है १७ घर की रक्षा में ही जलते (छीजते) हैं ॥ २५ ॥ १८ इस घर (उदयपुर) को ही दिल्ली जानों ॥ २६ ॥ १९ पहिले २० तुम्हारे प्रपितामह राजा मानसिंह ने जो किया था (मानसिंह ने बादशाह अकबर की सेना का सेनापति होकर महाराणा प्रतापसिंह से युद्ध किया था और सामिल भोजन नहीं कराने के कारण राणा की पुत्रियों को यवनियें बनाने का भय दिखाया था) २१ जिसप्रकार ॥२७॥

बद्यो पुनि कूरम भूप वृतंत, भली सबही करिहै भगवंत ॥
अबैंकरि हिंदुन इक्कत *अत्थ, सजैं पुनि आलमपैं निज सत्थ ॥

( दोहा )

हिंदुव चाकर रानके, इक परंतु यहँ ओर ॥
आलमतैं हम तोरिकैं, लियउ रावरो जोर ॥ २९ ॥
देस दुहुन१के खालसैं, और न लैन उपाय ॥
तो हम जित्तैं मुलक निज, जो दल देहु सहाय ॥ ३० ॥
जित्ति मुलक पुनि कटक सजि, व्है दुवे२रान हजूर ॥
दक्खिनपर दरकुंच करि, जित्तहिं साह जरूर ॥ ३१ ॥
रानकहिय कछुदिन उभय२, रहहु अत्थ गृह जानि ॥
पुनि जो जो भवितव्य३हैं, लेहैं सबहिं प्रमानि ॥ ३२ ॥
वाँदिन डेरन सिक्ख दिय, दोउनतैं कहि एह ॥
इक१इक१गज हैं२हैं अरव, दोउ२न अप्पि सनेह ॥ ३३ ॥
अतरपान पुनि बुल्लिकैं, इन ढिग रक्खे रान ॥
तब दोउन२कर ओडि कहि, देहु अप्प कर दान ॥ ३४ ॥
रान तथापि न पान दिय, पानदान गहि हत्थ ॥
जिहिं अंतर कर दुहुँन२के, संग्रेहि धरिय समत्थ ॥ ३५ ॥
दोउ२नृप इम पान लै, निज निज डेरन आय ॥
दूजेदिन किय गोठि तब, रान अमर रस भाय ॥ ३६ ॥
दोउ२नृप बुल्लिलय बहुरि, पंति परिय चहुँ ओर ॥
करिय अरज तँहँ रान प्रति, पुनि कूरम रट्ठोर ॥ ३७ ॥
इक१थाल विच अप्पनों, हमसँह भोजन होय ॥
अबतैं संतत एकता, करहु न संसय कोय ॥ ३८ ॥

* यहां ॥ २८ ॥ २९ ॥ ३० ॥ १ जोधपुर और आमेर के दोनों राजा ॥ ३१ ॥ २ यहां ३ होनेवाला ॥ ३२ ॥ ४ उस दिन ॥ ३३ ॥ ५ बुलाकर ६ हाथ मांड(फैला) कर ७ आप के हाथ से ॥ ३४ ॥ ८ तोभी ९ पकड़ कर, उस समर्थ (महाराणा) ने ॥ ३५ ॥ १० स्नेह की रीति से ॥ ३६ ॥ ३७॥ ११हमारे साथ १२निरंतर॥३८॥

सुनि बुल्ल्यो *भट रानको, दृढमन गंगादास ॥
सगताउत पुरबानसों, पति कछु †रोस प्रकास ॥ ३९ ॥
‡कूरम पति यह रावरे, पुरुखन अग्गैं कीन ॥
तोहू कुल उज्जल यहै, भो नहिं धरम बिहीन ॥ ४० ॥

॥ षट्पात् ॥

अग्गैं अकबरसाह लैन जुगराज लुभाये ॥
भगवतसिंह रु मान[1] पिता सुत उभय[2]पठाये ॥
दरकुंचन इन दौरि जोर जित्ती गुज्जर[3]धर ॥
पलटे पुनि सुत जनक[4] मिजल पंचक[5]के अंतर ॥
भगवंतसिंह आयो प्रथम दिल्लिय जावत रान घर ॥
जिनदिनन छत्र राना उदय धारन हिंदुन धर्मधर ॥ ४१ ॥
नृप भगवंतहिं रान जाय सम्मुह गृह लायो ॥
उनहू भोजन करन रान जुत प्रसभ[5] रचायो ॥
दिय उत्तर तब रान देत तुरकन तुम पुत्रिय ॥
हम हिंदुव अकलंक[6] धरम छंडैं न जात जिय ॥
तस्समात[7] सुनहु दोउन[2]असन[8] इक्क[1]थाल नांहिंन उचित ॥
यहसुनि नरेस भगवंत तब पृथक[9] जिम्मि बुल्ल्यो बिदित[10]।४२।

॥ पज्झटिका ॥

नृप सुनहु पंच बासर[11] बिहाय, सुत मान[12] इहाँ ऐहैं सुभाय ॥

---

* महाराणा का उमराव † क्रोध करके ॥ ३९ ॥ ‡ हे कछवाहों के पति (जयसिंह) आप के बडाउवों ने भी पहिले ऐसा ही किया था ॥ ४० ॥ १ मानसिंह २ गुजरात ३ पुत्र और पिता ४ पांच दिन के अंतर * से ॥ ४१ ॥ ५ हठ किया ६ निष्कलंक ७ इसकारण से ८ भोजन ९ भिन्न (जुदा) जीमकर १० प्रसिद्ध बोला ॥ ४२ ॥ ११ पांच दिन बिताकर १२ मेरा पुत्र मानसिंह

---

छठे राशि की टीका के नोट में हम लिख आये हैं कि आमेर के राजा मानसिंह के साथ भोजन नहीं कर नें का विरस महाराणा प्रतापसिंह से हुआ था उदयसिंह का नाम भूल से लिखागया है सोही यहां जान ना चाहिये ॥

वासौं नरेस व्है हठ प्रमत्त, बुल्लहु न भुल्लि ऐसी *कुवत्त ॥ ४३ ॥
यह कहि नरेस भगवंत वत्त, दरकुंचन दिल्लिय नगर †पत्त ॥
दिन पंचक अंतर कुमर मान, भिंट्यो पुनि ‡सम्मुह जाय रान॥४४॥
मिलि तास[1] विरचि अति मानुहारि[2], पुनि रान स्वगृह तिन[3]जुत पधारि
रचि गोठि विविध व्यंजन रसाल[4], बैठारयो मानहिं पृथक थाल॥४५॥
रहि रान दिठ्ठि परुसन[5] लगाय, तब कुमर मान बुल्ल्यो हिताय ॥
तुमकौंहु उचित बैठन नृपाल, भुंज्जैं[6] दुव भुज्जन[7] इक्क थाल॥४६॥
तब कहिय रान राजाधिराज[8], एकासन[9] व्रत मैं करिय आज ॥
कूरम तथांपि[10] बुल्ल्यो निहोरि, सागस[11] न होत व्रत इक्क छोरि॥४७॥
हमरो हुव आगम समय पाय, है इक्कथाल भोजन हितांय[12] ॥
इम प्रसंभ[13] पुंज मानहिं निहारि, पटु रान उँदय[14] बुल्ल्यो प्रचारि ४८
तुम लोभ धारि लिय जवन रीति, हमरे घर हिंदुन धर्म नीति ॥
तुम अधम जामि[15] दुहिता[16] कलत्र[17], तुरकन समप्पि हुव सचिवतत्र॥४९॥
अकलंक यहै ईकलिंग[18] ऐन, तसमात[19] संग भोजन बनैं न ॥
यह सुनत मान कुप्यो कराल, बुल्ल्यो सु उट्ठि छंकि[20] छोरि थाल ५०
तुम तियन पारि तुरकन प्रसंग, कछु दिनन अंत [21]खैहैं[22] वे संग ॥
यह कहि द्रुत दिल्लिय मान जाय, अकबरहिं अत्थ आन्यो कुपाय५१

---

*ऐसी खोटी वार्ता भूलकर भी मत कहना ॥ ४३ ॥ † प्राप्त हुआ (पहुंचा) ‡ सन्मुख जाकर मिला ॥ ४४ ॥ १ उस मानसिंह से २ मनुहार ३ उस मानसिंह सहित ४ रसयुक्त ॥ ४५ ॥ ५ परोसने में दृष्टि लगाकर ६ भोजन करैं ७ भोजन ॥ ४६ ॥ ८ राजाओं के पति [महाराना] ने कहा ९ दिन में एक समय भोजन करने का व्रत १० तोभी कछवाहा बोला कि ११ एक व्रत छोड़ने से अपराध नहीं होता ॥ ४७ ॥ १२ हित के अर्थ १३ मानसिंह का हठ का समूह देख कर वह चतुर १४[महाराणा उदयसिंह) ललकार कर बोला ॥ ४८ ॥ १५ बहिन १६ बेटियें और १७ स्त्रियों को देकर वहां (यवनों के) सचिव हुए हो और यह १८ एकलिंगेश्वर का घर [मेवाड़वालों के इष्टदेव एकलिंग महादेव हैं] कलंक रहित है १९ इसकारण २० क्रोध में पूर्ण होकर ॥ ५० ॥ २२ अब २१ साथ खावेंगे ॥ ५१ ॥

बहु बरस रहिय चित्तोर जंग, रान न तथापि[1] छंडयो स्वरंग[2] ॥
बिनु बित्त[3] लहिय बरसन बिपत्ति, छिँति[4] हित तथापि कंपी न छत्ति।
यह कुल वहै हि निज नय[5] उपेत, दुहितादि[6] तुम सु तुरकान देत।
इकथाल असन तातैं बनैंन, भट हम निसंक मिथ्या भनैंन॥५३॥
यह सुनि कबंध कछवाह राय, खँमि[7] समय जानि रोस न दिखाय॥
करजोरि कहिय दुवरन्नृपन फेरि, हिंदुन नरेस तुम धर्म हेरि ॥५४॥
हम किय अधर्म गिनि बिभव हानि, मरजी सु करहु भट हमहिं मानि॥
अमरेसरान यह सुनि उदार, बुल्ल्यो सु ब्यावहारिक[9] बिचार ।५५।
मम गेह ओर नहिं तुमहिं देयँ[10], इक बत्त सुनहु दुवरन्नृप अजेय[11] ॥
सौंपहु जो निजकर[12] लिखित सत्य, अबतैं न दैहिं तुरकन अपत्य[13]।५६।
तो दुवरसुतौं[14] सु दोउन रबिवाहि, देसहु लै देहैँ अरिन दाहि ॥
सह[15] भोजन तो नहिं उचित[16] आहि, पत्रावलि[17] जिम्मत हम सदाहि ५७
तुम डारि रजत बिष्टर[18] बिसाल, नगजटित मध्य धरि कनक[19] थाल
इम भुंजत[20] तुरकन एधमान[21], इत्यादि हेतु सह असन हयाँन ५८
करि लिखित देहु जो कथित[22] चाहि, तो दैहिं सिक्ख पुत्रिन बिवाहि
दुवरन्नृपन यह सुनि असन[23] किन्न, रान सु परुसावन[24] गहिय भिन्न[25]५९
नृप दुव जिमाय इम सिक्ख अप्पि, डेरन हुँन आय रु मंत्र थप्पि ॥

---

१ तोभी २ अपनी धर्मपरायणता का रंग नहीं छोड़ा ३ धन ४ तोभी भूमि के अर्थ छाती नहीं कांपी ॥ ५२ ॥ ५ अपनी नीति सहित ६ पुत्री आदि ॥ ५३ ॥ ७ सहन करके ॥ ५४ ॥ ८ उमराव मान कर ९ व्यवहार सम्बन्धी ॥ ५५ ॥ १० देने योग्य ११ किसी से नहीं जीते जावैं ऐसे १२ अपने हाथ का लिखा हुआ १३ सन्तान (पुत्री) ॥५६॥ १४ पुत्रियें हैं सो १५ शामिल भोजन करना तो १६ उचित नहीं है १७ पातल (वृक्ष के पत्तों से निर्मित पात्र) में ॥ ५७ ॥ १८ चांदी का बाजोट १९ सोने का थाल २० भोजन करते हो २१ यवनों का पकायाहुआ [यहां 'इध पचने' इस धातु से एधमान शब्द हुआ है जिसका अर्थ पकाना है] ॥ ५८ ॥ २२ मैंने कहा उसको [विवाह की] चाहना होवे तो २३ भोजन किया २४ न्यारे ॥ ५९ ॥ २५ इन दोनों राजाओं ने

यहँ उभय साहसौं तोरि आय, करि लिखित दैंन[1] इत इन कहाय॥६०
अब करहि साह कुमहर अजेय, तसमात[2] रान कथितहि[3] बिधेय[4] ॥
यह सोधि लिखिय नयँ[5] दुहुँनरआदि, तुरकन न दैंहिं अबतैं सुतादि[6]
कहिहैं जु रान धरिहैं सु सीस, इम लिखित ठानि दुव भुवअधीस॥
यह लिखित रानकर दियउ आय, प्रभु रान सुनत बिस्वास पाय
दुहिता दुहूनर[7]ब्याहन बिचारि, बिरचिय बिबाह उच्छव बढारि ॥
कूरमनरेस यह समय पाय, प्रछन्न[8] रान प्रति कथ कहाय ॥६३॥
संग्रामसिंह पट्टप कुमार, सुहिं[9] तास जामि दैहो उदार ॥
सुनि रान बहुरि पच्छी कहाय, इक लिखित और अप्पहु लिखाय॥
याकैं जु पुत्र जगदीस दैहिं, वह मुख्य राज आमेर लैहिं ॥
आंमेरईस[10] सुनि यह उपाय, लिखि स्वकर पत्त दिन्नों पठाय॥६५॥
दुहिता स्वकीय[11] जनिहै सु पुत्त, आमेर पट्ट लहिहै अभुत्त[12] ॥
यह लिखित रान बंचि रु बिचारि, निज पुत्ति[13] उचित कूरम निहारि।

( दोहा )

निज पुत्तिय[14] संबंध तब, कूरम सैंन[15] किय रान ॥
निज काकासुत पुत्रिका, दिय रट्ठौरहिं दान ॥ ६७ ॥
चंदकुमरि कूरम लहिय, कृष्णाकुमरि रठौर ॥
इम बिबाहि दुवरभुव[16]अधिप, जचिय[17] सिक्ख इन जोर ॥६८॥
हँटक[18] दोलाजंत्र[19] तब, दुहुँनरगन न्रप दिन्न ॥

---

१ महाराणा ने ॥६०॥ २ इसकारण से ३ राना का कहना ही ४ उचित है ५ दोनों ने नीति को आगे करके ६ पुत्री आदि ॥ ६१ ॥ ७ भूपति ॥ ६२ ॥ ८ छानें ॥ ६३ ॥ ९ आप के पाटवी पुत्र संग्रामसिंह की पुत्री ॥ ६४ ॥ १० जयसिंह ने ॥ ६५ ॥ ११ आप की पुत्री १२ अभुक्त (नहीं भोगने योग्य अर्थात् छोटा होने पर भी आमेर का राज्य लेवेगा) १३ पुत्री यहां सामान्य रीति से पोती को पुत्री करके लिखा है ॥ ६६ ॥ १४ पुत्री का १५ से ॥६७॥ १६ भूपति १७ मांगी [इन, विवाह कीहुई कन्याओं के बल ने, अथवा महाराना के, बल से ॥ ६८ ॥ १८ स्वर्ण का १९ हिंडोला [हींडलाट] ॥ ६९ ॥

दुहुँन२तुल्य दायज अरपि, कुसल सिक्ख तब किन्न ॥६९॥
सत्त सहँस७०००निज दे¹ल सबल, करि दुव२भूपन संग ॥
रान सिक्ख देसन दई, अ²वनी लैन अभंग ॥ ७० ॥
तब दुव२भूपति सिक्खकरि, बढि चल्लिय बरजोर ॥
छोनी दब्बत साहकी, उमँडिय सं³भर ओर ॥ ७१ ॥
दुव२नृप इम दरकुंच करि, संभर उप्पर जात ॥
नारनोल सय्यद सुनी, रुँ⁴मा बिलुट्टन बात ॥ ७२ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तमराशौ बुन्दीपतिबुधसिंहचरित्रे दक्षिणागतालमशाहहतस्वानुजकामवख्शभागनगरबीजापुरादान १ आलमशाहविरुद्धनर्मदाप्रत्यागतामेराधीशजयसिंहयोधपुराधीशाजितसिंहोदयपुरागमन २ सहभोजनानंगीकारापमानितलेखितयवनेन्द्रकन्याप्रदानप्रतिषेधपत्रोक्तोभयराजमहाराणामरसिंहनिजात्मजायुगलपरिणायन ३ पट्टपाभावेऽपिलेखितस्वदौहित्रामेरस्वामित्वहस्ताक्षरमहाराणामरसिंहस्वपट्टपपुत्रसंग्रामसिंहकन्याजयसिंहपाणिपीडनवर्णनमेकोनविंशो मयूखः॥१९॥

---

१ सेना २ भूमि लेने को [अभंग, यह महाराना का विशेषण है ]॥ ७० ॥ ३ सांभर नगर की ओर बढे [उठे] ॥ ७१ ॥ ४ सांभर लूटने का ॥ ७२ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सप्तम राशि में बुंदी के नृपति बुधसिंह के चरित्र में, आलमशाह का दक्षिण में जाकर अपने छोटे भाई कामवख्श को मार कर भागनगर और बीजापुर लेना १ आमेर के राजा जयसिंह और जोधपुर के राजा अजितसिंह का आलमशाह से विरुद्ध होकर नर्मदा नदी से पीछे फिरकर उदयपुर आना २ महाराणा अमरसिंह का उक्त दोनों राजाओं को सामिल भोजन नहीं करा कर अपमान किये पीछे आगे कभी यवनों को पुत्रियें नहीं विवाहने का पत्र लिखा कर दोनों राजाओं को अपनी दो पुत्रियें विवाहना ३ अपना दौहित्र पाटवी नहीं होने की अवस्था में भी आमेर के स्वामी होने के अक्षर लिखा कर महाराणा अमरसिंह का अपने पाटवी पुत्र संग्रामसिंह की पुत्री का जयसिंह से विवाह करने के वर्णन का उन्नीसवां १९ मयूख समाप्त हुआ और आदि से दोसौ सत्तावन २५७

आदितः सप्तपञ्चाशोत्तरद्विशततमः ॥ २५७ ॥

[ षट्पात ]

जाजव संगर जित्ति साह अति गेब्ब[1] सम्हाऱ्यो ॥
संभर पिक्खि सहाय[2] धरा जित्तन मन धाऱ्यो ॥
हुसनअली सय्यद नबाब आदिक सम्मंत[3] करि ॥
जित्ति सँजव जोधपुर धाय[4] दक्खिन साहस धरि ॥
कूरम कबंध अवनीपे[5] इत अमरराज[6] पुलिनपरनि[7] ॥
पृतनाँ[7] प्रचारि लुट्टन प्रथम पत्ते[8] लगि संभरसरनि[9] ॥ १ ॥

[ दोहा ]

नारनोलपुर सेनंपति[10], हुसनअलीके भ्रात ॥
घिंसीखान रु नूरदी, तँहँ पत्तो[11] यह बात ॥ २ ॥

॥ षट्पात ॥

हुसनअली सय्यद नबाब सुभटन अग्गेसर[12] ॥
नारनोलके फोजदार ताके सोदर भँर[13] ॥
घिंसीखान रु नूरदीन तिन बत्त सुनी यह ॥
लुट्टन संभर नगर सुपहु कूरम कबंध सह ॥
साजि तबहि सेन द्वादस सहँस१२००० रुसाँ[14] नगर रक्खन चलिय ॥
इत नृपन लुट्टि संभर सहर कहँर[15] काल बेहाल्ल किय ॥३॥

( दोहा )

पुरहिँ लुट्टि दुवर नृप कढत, सय्यद पत्ते आय ॥
भट कूरम रट्ठोरके, बुल्ले तिन विहसाय ॥ ४ ॥

---

मयूख हुए ॥

१ गर्व २ बुधसिंह को अपनी सहाय पर रखकर ३ सहमत (सलाह) ४ शीघ्र ५ भूपति ६ राजा अमरसिंह की ७ सेना ८ प्राप्तहुए ९ सांभर के मार्ग में लग कर ॥ १ ॥ १० सेनापति ११ पहुंची ॥ २ ॥ १२उमरावों में अग्रणी मुख्य) १३भट [वीर] १४सांभर नगर की रक्षा करने को चले. इधर काल रूपी १५ क्रोध करके इनने बुरा हाल कर दिया ॥ ३ ॥ ४ ॥

हरवैं[1] रावत ह्रकिये, आतप करत उभेल ॥
श्रमजल[2] हत्थ पसीजिहै, मुट्ठि न पैहै मेल ॥ ५ ॥
सुनत एह सय्यद भटन, दिय उत्तर अति आघ ॥
छोहानल बिच छिज्जिकैं, नेहो दरित निदाघ ॥ ६ ॥
इम कहि बाजिन वग्गलैं, तुट्टे हिंदुन सीस ॥
दल दोउन धमचक्क बजि, ज्यों कैटभ जगदीस ॥ ७ ॥

॥ षट्पात् ॥

मिलि हिंदुन मुगलान धिट्ठे रन रिट्ठे रूमापुरि ॥
भिरि भट चंचल सयनें पयन चंचल जिम पातुरि ॥
लुत्थिन लुत्थि अँहुट्टि बुत्थि लुत्थिन भट कट्टिय ॥
खडुन खग्ग खनंकि रुंड मुंडन भुव पट्टिय ॥
डाकिनिन डक्क डिंडिमि डमंकि नचि भैरव डेरुव नद्दियै ॥
जिम बनिजैकार टंडा ढरत इम अनीकै भुव आच्छदियै ॥८॥

॥ दोहा ॥

वैमीखान रु नूरदी, दुवर सय्यद लिय मारि ॥
हैस१०००सूर दुहुँ ओरके, भरिगे घोर खंग भारि ॥९॥
म कूरम रट्ठौर नृप, पुरसंभर जय पाय ॥
ढिल्ली गहि दोउनर दई, लहँगे अंदर लाय ॥ १० ॥

॥ सोरठा ॥

निज निज देसन आय, दुवर नृप संभर लुट्टिकैं ॥

---

१घोर रघूप [गरमी]२परिश्रम के जल[पसीने]से ह.थ भीजेंगे [रपटैं]गे. इनकारण तलवार की मूंठ मे मेल नहीं पावैंगे अर्थात् हाथ मे तरवार नहीं थामी जावेगी ॥५॥ ४ क्रोध रूपी अग्नि में जलकर गरमी से ७ डराने वाला जन (पसीना) नष्ट होगया॥ ६ ॥ ८ लेना ९ जिस प्रकार कैटभ नामक दैत्य और विष्णु भगवान् युद्ध हुआ था तैसे ॥७॥१० धृष्ट (धीठ)११वक्र पूर्वक प्रहार१२रोमांच१३चंचल खों से१४युद्ध करके१५नादयुक्त किया अर्थात् भैरवने डेरु (भैरव के वाद्य विशेष) को बजाया१६बनजारा१७सेना से१८भूमि को आच्छादन की॥८॥१९ झड़े मारगये)२०भयंकर खड्ग चलाकर॥९॥२१ दिल्ली रूपी स्त्री के लहँगे (घाघरे)

थानाँ दियउ उठाय, आलमके करि करि अमल¹ ॥ ११ ॥

॥ दोहा ॥

इत कोटापति भीम² दिय, बुंदिय कटक³ बिगारि ॥
जुज्झ्यो जुग्गियराम हद, मारि मरद तरवारि ॥ १२ ॥
धावर गंगाराम पुनि, सेनानायक⁴ होय ॥
कोटा उप्पर उप्परयो, उत्तरि चम्मलि तोय⁵ ॥ १३ ॥
कायथ घासीराम किय, पंचोलिय परधान ॥
मंत्रि वनिक हरिराम किय, गुज्जर कुमति गुमान ॥ १४ ॥
अलीखान अभिधान⁶ इक, जवन रुहिल्ला बुल्लि ॥
पंचसहँस५०००पँति⁷ रक्खयो, खमग⁸ पताकन खुल्लि ॥ १५ ॥
यह सुनि कग्गरं⁹ भीम नृप, धावर प्रति पठवाय ॥
बाबा धावर हमहुकौं¹⁰, रक्खहिं बुंदिय रॉय¹¹ ॥ १६ ॥
जान्यौं धावर नीतिजड¹², गुज्जर गहल गमार ॥
बाबा कहिकहि जो लिखत, भिरैं न सो रन भार ॥ १७ ॥
दे मिलान¹³ बहु दिन रह्यो, तब धावर नय छिन्न ॥
अलियखानको हक्क¹⁴ चढ्यो, दोय२मास दिन तिन्न३ ॥ १८ ॥

॥ पज्झटिका ॥

लहि समय भीम¹⁵ तब किय उपाय, बहु वित्त रुहिल्ला हित पठाय
अकिखय¹⁶ धावर प्रति¹⁷ देहु बैन, हक्क¹⁸ देहु न तो अब हम लरैं न १९
धावरहिँ कहिय यह अलियखान, जब किय कुमंत्र¹⁹ गुज्जर²⁰ अजान

में आग्न लगा दी ॥ १० ॥ १ मारवाड़ और ढूंढाड़ में अमल (अधिकार) करके आलमशाह के थाणे उठादिये ॥ ११ ॥ २ भीमसिंहने ३ सेना को ॥ १२ ॥ ४ सेनापति ५ चम्मल नदी के जल को उतरा ॥ १३ ॥ १४ ॥ ६ नाम ७ पांच हजार सेना का स्वामी ८ आकाश मार्ग में ध्वजाएं खोलकर ॥ १५ ॥ ९ कागज (पत्र) १० हे बाबा धाऊ [धाय का पति] ११ बुंदी का राजा ॥ १६ ॥ १२ नीति में मूर्ख उस धाऊ गूजर जाति वाले ने जाना कि ॥ १७ ॥ १३ मुकाम १४ तनखा ॥ १८ ॥ १५ भीमसिंह ने १६ वचन १७ कहा १८ धाऊ से कहो ॥ १९ ॥ १९ बुरीसलाह २० गूजर जाति के मूर्खने

बुंदिय भट बुल्लि रु कहिय एहु, मिलि सबहि जवन हक वित्त देहु २०
जो वित्त तो न हय करमें टारि, सब पाहि देहु भरनाँ वरारि ॥
सुनि यह कुमंत्र दुर्मन सिपाह, चढिचढि समस्त लगि वरन राह २१
तुरकन दिय धावर कैद घत्ति, यह खबरि देस दक्खिन हु पत्ति ॥
सुनि नृपति बुद्ध आयस पठाय, नहि लेहु मूढ धावर छुगाय॥२२॥
बहुदिन तब धावर कैद लिन्न, हरिरामसाह पुनि अरज दिन्न ॥
तब हुकम पाय जवनन चुकाय, हरिराम लियउ धावर बुलाय२३
कोटा नरेस इम खग्ग झारि, बैरबेर कटक दिन्नों बिगारि ॥
इत कामबखस सोदरहि मारि, निज अमल देस दक्खिन बिथारि२४
दरकुंच उतरि रेवा दुरंत, उज्जैनि आय करि भ्रात अंत ॥
गिरिवर मुकुंदंदर मध्य होय, पुर पट्टनि चँम्मलि लंघि तोय ।२५।
लक्खेरिय गिरि दरे कढि सुभाय, अजमेर पीर भिटन चलाय ॥
सक सत्त तक्क मुनि इक्क१७६७मान,अजमेर आय दिन्नो मिलान २६
तब बुद्धसिंहप्रति कहिय साह, कूरम कबंध किन्नों गुनाह ॥
संभरहि लुट्टि लिय स्वस्व देस, तसमातें जंग संडहु नरेस ॥२७॥
कहि भूप जिपत अवरंगसाह, हिंदून कियउ सासन निवाह ॥
यह आदि मुलक हिंदुन असेस, बिनु नीति अमल करनों न बेसें २८
फरमान दे रु दोउनरबुलाय, अबही नहिं रुक्कहु दुहुँनरआय ॥
अवरहु अनायें किय भुम्मि भौज. तिन सचन समप्पह ख्वग्गराज२९

१ धन॥२०॥२ ऊंटों को छोडकर ३ उदास होकर ॥ २१ ॥ ४ कैद में घालदिया [रखदिया] ५ हुकम भेजा ॥ २२ ॥ ६ अर्जी भेजा ॥ २३ ॥ ७ सगे भाई को ॥ २४ ॥ ८ दूर है अंत जिसका ऐसी नर्मदा नदी ९ नाश१० मुकुंदरा का घाटा कोटा के राज्य में है ११ चांमल नदी का पानी लांघकर॥ २५ ॥१२ लाखेरी के पर्वतों के दरे से निकलकर १३ मुकाम ॥ २६ ॥ १४ सांभर का १५ अपने अपने देश १६ इनकारण से ॥ २७ ॥ १७ आज्ञा का पालन किया १८ उत्तम नहीं है पारसी भाषा में बेस शब्द अधिक का वाचक है परन्तु यहां लाक्षणा से उत्तम के अर्थ में लिया है॥२८॥१९ आमदनी२० बिना आमदनी२१ भूपतियों को

अह कहि पठाय फरमान तत्त, संभरहु लिखिय दुव२नृपन पत्त३ ॥
हम कहि गुनाह सब किमउ दूर, आवहु निसंक तुम अब हजूर।३०।
यह सुनि कमंध कूरम चलाय, अजमेर साह मिट्यो४ सुभाय॥
तब कहिय साह गिनि अप्प५ तोर, संभर दुहून६लुट्टिय स्वजोर।३१।
कूरम कमंध तब कहिय एह, निज स्वामि निमक खद्दो सनेह७ ॥
आज्ञा अधीन अब उभयरयाँहिं८, जँह स्वामि काम तँह लरनजाँहिं ३२
आलम सिराहि तब दुव नरेस, दोउन१०लिखाय दिय स्वस्व देस॥
दतियादि९ राज अवरहु लिखाय, सँहदेस१० मवन दिन्नैं बुलाय।३३।
इम किंतु न्हान निम्वामि साह, गहि नीति सवन अप्पिय११ गुनाह।
दिन कछु बिताय अजमेर दंगँ१२, अब आप तखत दिल्लिय उमंग ३४

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तमराशौ बुन्दीपतिबुधसिंहचरित्रे योधपुरराजराष्ट्रवराजितसिंहामेरराजकूर्मजयसिंहयोर्महाराणासैन्यसहायशाकम्भरीपुरीलुण्टनानन्तरस्वस्वराज्य-स्वाधिकारणानयनं १ कोटाविजयप्रस्थितबुन्दीसेनापतिधावरगंगारामगूर्जरस्य यवनकारकारानिवर्तनं २ अजमेरागतालमशाहस्याहूताजितसिंहजयसिंहभूपतिद्वयतद्राज्यपुनर्दानानन्तरेतरराजदतियादि

॥ २९ ॥ १ तहां २ बुधसिंह ने भी ३ पत्र ॥ ३० ॥ ४ मिला ५ अपना प्रताप जानकर ६ अपने बल से ॥ ३१ ॥ ७ स्नेह पूर्वक निमक खाया 'सांभर नगर में निमक की झील है इसकारण यहां निमक खाना कहा है' ८ हैं ॥ ३२ ॥ ९ दतिया को आदि लेकर १० देश सहित ॥ ३३ ॥ ११ सब के अपराध दिये [क्षमा किये] १२ नगर में ॥ ३४ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सप्तम राशि में बुंदी के भूपति बुधसिंह के चरित्र में जोधपुर के राजा राठोड़ अजितसिंह और आमेर के कछवाहा राजा जयसिंह का महाराणा की सेना की सहायता लेकर सांभर नगर को लूटकर अपने अपने दोनों राज्यों में अपना अधिकार करना १ कोटा को विजय करने को भेजे हुए बुंदी के सेनापति धाबऊ गंगाराम गूजर का एक यवन की कैद में होना २ शाह आलम का अजमेर आकर राजा अजितसिंह और जयसिंह को बुलाकर दोनों को दोनों के राज्य पीछे दिये पीछे अन्य रा-

राज्यपुनर्दानवर्णनं विंशो मयूखः ॥ २० ॥
आदितोऽष्टपञ्चाशोत्तरद्विशततमः ॥ २५८ ॥

[ दोहा ]

नृप कूरम रट्ठोर सिर, साह नजरि लखि क्रुद्ध[1] ॥
हुसनअली सय्यद धक्यो, बंधुन वैर प्रबुद्ध[2] ॥ १ ॥
पति बुंदिय अरु जवनपति, जाजव रन दुव जित्ति ॥
अब अभिमानन[3] उप्फने, करन कित्ति[4] अपकित्ति ॥ २ ॥
कामबखस जबनैं हन्यौं, तबनैं आलम मुद्ध[5] ॥
याहि मुद्धपनं[6] चिंतयो, बुंदियपति अब बुद्ध[7] ॥ ३ ॥
पुर दिल्लिय दिन पत्तरि, आलम गरब उपत्त ॥
पुर बुंदिय दिन पत्तर[8], उपजिय धम्म[9] अहेत ॥ ४ ॥
तुरक हिंदु सब संग तकि, उपजि अपुब्ब[10] उछाह ॥
करिय कुंच अजमेर सन, लिय दिल्लिय मग साह ॥ ५ ॥
सेखाउत कूरम सहर, नाम मनोहर[11] रंग ॥
दिन दुवरत्तत मिलान[12] दिय, आलम अधिक उमंग ॥ ६ ॥
नृप कूरम रट्ठोरकों, दिय निज देसन रुक्ख ॥
चित्त बुद्ध[13] बुंदिय चहिय, तोरैं गब्ब जय तिक्ख[14] ॥ ७ ॥

[ षट्पात् ]

किय विन्नति करजोरि रावराजा आलम सन ॥
वंदगाह[?] किय बहुत रचिय पुनि स्वामिधम्म रन ॥
पुरबुंदिय अब पाय सिक्ख बक्खसहु प्रैमोद[15] भेम[16] ॥

जाओं को दालिया आदि राज्य पीछे देने का वर्णन बीसवां २० मयूख समाप्त हुआ और आदि से दोसौ अठावन २५८ मयूख हुए ॥

१ क्रोधित हुआ २ भाइयों का वैर स्मरण होने से ॥ १ ॥ ३ घमंड ४ कीर्ति को अपकीर्ति करने के लिये ॥ २ ॥ ५ मूर्ख (मूढ) ६ जानकर मूर्खपन का स्मरण किया ७ बुधसिंह ने ॥ ३ ॥ ८ सहित ९ धर्म की शोभना ॥ ४ ॥ १० अपूर्व ॥ ५ ॥ ११ मनोहरपुर १२ मुकाम ॥ ६ ॥ १३ बुधसिंह ने १४ प्रताप ॥ ७ ॥ १५ प्रसन्नता से १६ से

भट बिग्रह मम भुम्मि उतहु रचिहैं कछु उद्यम ॥
मम जैत नाम काका मरद बैरिसल्ल कुल उद्धरन ॥
*सादी हजार१०००सुभटन सहित रहिहैं हाजरि चतुररन॥८॥

( दोहा )

यह सुनि बुंदिय सिक्ख दिय, बुद्ध नरेसहिं साह ॥
जैतसिंह भट सैहस जुत, संग लयो सु सिपाह ॥ ९ ॥
इम आलम लग्कुंच करि, पुर दिल्लिय संपत्त ॥
सत्त तक्क मुनि इक्क१७६७सक, बैठो तखत बिमत्त ॥ १० ॥
फरुकसेर अजीम सुत, करि तिहिं संग करीम ॥
पूरब सूबा ताहि दिय, रक्खयो निकट अजीम ॥ ११ ॥
बिनु बिक्रम अरु नीति बिनु, रहत पिक्खि दिल्लीस ॥
दक्खिन काबल दोहु दिस, सीमा दबिय सरीस ॥ १२ ॥
इत आलमनैं सिक्ख लै, चित इच्छत घर चाव ॥
चलिय मनोहर ढंग तैं, बुंदिय दिस बुधराव ॥ १३ ॥

[ षट्पात् ]

इक कनफटा नित्यनाथ कउलन आचारिज ॥
हरि हर धरम हटाय करत अधमन मत कारिज ॥
सिस्य बहुत तस संग सुभट हय गैंय सिबिका सह ॥
जावत दक्खिन देस नृपहिं मगमाहिं मिल्यो वह ॥
गजमुखंह पुरोहित नृपनि को कउलसग्ग सेवत रहत ॥
तिहिं जाय नाथ भिंट्यो त्वरित परिय पाय कित्तिय कहत १४

( दोहा )

* सवार ॥ ८ ॥ ६ ॥ १ संप्राप्त हुआ (सुख से पहुंचा) २ विशेष मत्त होकर ॥ १० ॥ ३ फरूखसियर नामक ४ करीमबखस नामक ॥ ११ ॥ ५ रीस (क्रोध) सहित ॥ १२ ॥ ६ राव बुधसिंह ॥ १३ ॥ ७ वाममार्गियों का ८ वैष्णव ९ . . . को हटाकर १० हाथी ११ पालखी सहित १२ पुरोहित का नाम है १३ वाममार्ग १४ मिला १५ शीघ्र १६ कीर्ति ॥ १४ ॥

नित्यनाथकौं *गुरुव नमि, गजमुख नृप ढिग आय ॥
सिद्ध मानि गोरक्ख सम, महिमा कहिय बनाय ॥ १५ ॥
यातैं †सकति प्रसन्न अति, याहि सकति बर दिन्न ॥
दै मनवंछित यह करत, सिस्यहुकौं सम सिद्ध ॥ १६ ॥
अनुष्टान जप होम अरु, मंत्र जंत्र मतिमंत ॥
कहैं जाहि भलमहु करैं, कहैं जाहि भुवकंत ॥ १७ ॥
किय नृप गजमुख कथितैं सुनि, नाथ निकेत प्रयान ॥
बुंदियको विगरन समय, अरु भावी बलवान ॥ १८ ॥
नित्यनाथ ढिग जाय नृप, पँय परि करिय प्रनाम ॥
कहिय सिस्य मोकों करहु, भरहु भेट धन धाम ॥ १९ ॥
लक्ख१०००००रुपय्यन करैं सुलभ, औसे ग्राम अनूप ॥
गहहु दच्छिना छत्त गिनि, रहहु इहाँ गुरु रूप ॥ २० ॥
नित्यनाथ यह सुनि कह्यो, हम दक्खिन वसवान ॥
गुरु मृत सुनि हुत जातहैं, न रहैं तास निदांन ॥ २१ ॥
हम भवदीय पुरोहितहि, मुख्य मंत्र देजात ॥
यातैं सिच्छा लेहु तुम, देहु याहि वसु ब्रात ॥ २२ ॥
यह कहि मंत्रु गजमुखहिं दै, गयो कनफटा देस ॥
इत बुंदिय ढिग कुंचकरि, आयो बुद्ध नरेस ॥ २३ ॥
जब कावल नृप बुद्ध हो, तब निज सोदर जोधँ ॥
चढि तरंडै गुनगोरि दिन, किय जलकोलि कुबोध ॥ २४ ॥

---

*गुरु के समान ॥ १५ ॥ † शक्ति १ अपने बराबर का सिद्ध करदेता है॥१६॥ २ बुद्धिमान् ३ राजा करता है ॥ १७ ॥ ४ गजमुख का कहा हुआ ५ उस नित्यनाथ नामक नाथ के स्थान पर गया ॥ १८ ॥ ६ पैरों में पड़कर ॥ १९ ॥ ७ सुगमता से लाख रुपये प्रतिवर्ष हासिल के आवैं ऐसे ८ छात्र (शिष्य) ॥ २० ॥ ९ गुरु को मरा हुआ सुन कर १० इसकारण से ॥ २१ ॥ ११ आप के पुरोहित को १२ शिक्षा १३ धन का समूह ॥ २२ ॥ १४ मंत्र ॥ २३ ॥ १५ सगा भाई जोधसिंह १६ नाव पर १७ बुरी बुद्धि से ॥ २४ ॥

सुभट सचिव अनुचर सकल, बैठे पोतन तत्थ ॥
नचि गावत पातुरि*निकर, श्रुति स्वर तालन सत्थ ॥२५॥
गज इकलिंगप्रसाद इक, इहिँ अंतर मैमत्त[1] ॥
निज दायज[2] आयो हुतो, उदयनेरतेँ अत्त ॥ २६ ॥
वह[3] बारन अति दानछक, जल पीवन तँह आय ॥
तास पिक्खि पोतन निरत, कुप्पि चल्यो अतिकाय[4] ॥२७॥
सत्थ सकल आपान[5] थित, किन्नौ कछु न उपाय ॥
निज पोतहि[6] पकरि निठुर, एतेमैं गज आय ॥ २८ ॥
धाइभ्रात[7] निज संगहो, तास भयो इक वार ॥
एतेबिच उलटाइ इभ[8], बोरी नाव सु बार[9] ॥ २९ ॥
नियति जोग सब तिरि कढिय, अंसु[10] बसु[11] त्वरित अबेरि ॥
धाइभ्रात अरु अर्भ[12] कुवर, स्वसंत[13] निकासे हेरि ॥ ३० ॥
निकसत[14] खिन गुँज्जर मरिय, असु निज कछु अवसेस ॥
सो चउत्थि[15] तसमान सो, पत्तो मृत परदेस[16] ॥ ३१ ॥
अनुज राव जयसिंहको, भीम[17] सुता पह तास ॥
जोधनारि[18] सहगमन[19] करि, पत्ती दिवि[20] पति पास ॥ ३२ ॥
यातैं पुर प्रबिसत अबहु, सोच[21] सुचै न सताय ॥
मति तथापि[22] संबोधि मन, इम पुरढिग नृप आय ॥ ३३ ॥

---

*समूह। गान के समय की बाईस श्रुति और स्वर तथा तालों के साथ ॥२५॥ १ मदमस्त २ जोधसिंह के दहेज में ॥ २६ ॥ ३ वह एकलिंगप्रसाद हाथी ४ बड़े शरीर वाला यह हाथी का विशेषण है ॥ २७ ॥ ५ पानगोष्ठी (मनजाल) में ६ जोधसिंह की नाव को ही ॥ २८ ॥ ७ धाय भाई (धाय का पुत्र) ८ हाथी ने ९ जल में यह नाव डुबा दी ॥ २९ ॥ १० प्राणरूपी ११ धन को शीघ्र अबेर कर १२ जोधसिंह १३ टूटते हुए (अन्तिम) स्वास लेते हुओं को ॥ ३० ॥ १४ निकलते समय गूजर जाति का धायभाई मर गया और जोधसिंह का कुछ प्राण बाकी था सो १५ इसके चौथे दिन मर कर १६ परलोक गया ॥ ३१ ॥ १७ बनेड़ा के राजा भीमसिंह की पुत्री १८ जोधसिंह की स्त्री १९ सती होकर २० स्वर्ग गई ॥ ३२ ॥ २१ शोक २२ तो भी बुद्धि से मन को समझा कर

सुनि भूपहिँ आवत सुभट, सचिव वेग * समुपेत॥
बुंदियपुर सन निकसि सब, सम्मुह आय †सहेत ॥ ३४ ॥
नगर जैतगढ ताले तट, रहि नृप अंतप मिल्लान ॥
प्रात पुरहिँ प्रविसत प्रकटि, गृहगृह मंगल गान ॥ ३५ ॥
कोटारन निज भट मर्‌यो, जुग्गियराम निसंक ॥
ताको सुत सालम लयो, गजारूढ नृप अंक ॥ ३६ ॥
इम आलमके पेंस रहि, पंद्रह१५बरस बिहाय ॥
हय खट सत्रह१७६७भद्दँ सित, प्रविस्यो बुंदिय आय ॥३७॥
बुंदियपुर प्रविसत समय, सउँन किन्ह मग रुद्ध ॥
बिधवाबाल रजस्वला, पिक्खी सम्मुह बुद्ध ॥ ३८ ॥
इत्यादिक असउँन बिबिध, मन मन्ने नहिँ तत्त ॥
प्रविस्यो उत्तरद्वार पुर, जाजव जय उनमत्त ॥ ३९ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तमराशौ बुन्दीपतिबुधसिंहचरित्रे अजितसिंहजयसिंहबुधसिंहार्थदत्तस्वस्वराज्यगमनाज्ञालमशाहदिल्लीगमन १ गुणगौरीदिनबुधसिंहानुजयोधसिंहस्य नावा सह बुन्दीतडागमज्जनसूचनमेक विंशोमयूखः ॥२१॥
आदितः एकोनषष्ठ्यधिकद्विशततमः ॥ २५९ ॥

---

॥ ३३ ॥ * सहित † स्नेह सहित ॥ ३४ ॥ १ तालाव के किनारे २ मुकाम ॥ ३५ ॥ ३ बिना शंका वाला जोगीराम ४ हाथी पर चढेहुए राजा ने गोदमें लिया ॥ ३६ ॥ ५ अश्विन ६ भादवा सुदि पक्ष में ॥ ३७ ॥ ७ शकुनों ने मार्ग रोका ८ बालविधवा और रजस्वला को बुधसिंह ने ९ सामने देखी ॥ ३८ ॥ १० इनको आदि देकर अनेक प्रकार ११ अशकुन १२ तहां ॥ ३९ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सप्तम राशि में बुन्दी के भूपति बुधसिंह के चरित्र में अजितसिंह, जयसिंह, बुधसिंह इनको अपने अपने राज्यों की सीख देकर बादशाह आलम का दिल्ली जाना १ गनगौर के दिन बुंदी के तालाव में बुधसिंह के छोटे भाई जोधसिंह का नाव सहित डूबने की सूचना का इक्कीसवां २१ मयूख समाप्त हुआ और आदि से दोसौ उनसठ २५९ मयूख हुए ॥

( छप्पई )

बुंदिय गद्दिय बैठि बुल्लि[1] गजमुखह[2] पुरोहित ॥
मन्नि गुरुत्व सुनि मंत्र कउल[3] मारग चाहयोचित ॥
लक्ख१००००० रूपय्यन मुल्लक हत्थि[4] सिबिका[5] हय अप्पिय॥
गद्दिय[6] तक अधिकार बखासि गजमुख गुरु थप्पिय ॥
आचार अधम अद्दरि रहिय पंच मकारन[7] मुदित मन ॥
बुंदीस बुद्धि बिगरी बिबिध कउल कम्म[8] लग्गो करन ॥१॥
जब काबल बुंदीस हुतो आलम अनुगामी ॥
तबहि रान जयसिंह गयो परलोक सु नामी ॥
तास तखत अमरेस[9] रह्यो रानाँ कछु बच्छर[10] ॥
पत्तो[11] वह परलोक सुनी बुंदिय यह संभर[12] ॥
लै सिक्ख तबहि पटरागिनी[13] रानाउति पीहर गई ॥
उम्मेदकुमरि तत्थहि अचिर[14] भावीबसि असु[15] बिनु भई ॥२॥

[ दोहा ]

पटरागिनि पंचत्व[16] इम, लयो उदैपुर जाय ॥
च्यारिलक्ख४००००० मुद्रा प्रमित, रह्यो तहाँ तस रॉय[17]॥३॥
इहिअंतर बुंदीस प्रति, सगपन[18]हित सरसाय ॥
पुर भनाय रट्ठोरके, नारिकेल[19] द्रुत आय ॥ ४ ॥
सो सगपन स्वीकार करि, नारिकेल लिय फेरि ॥

---

१ बुलाया २ गजमुख नामक पुरोहित को ३ वाममार्ग ४ हाथी ५ पालकी ६ गादी पर बैठने तक का अधिकार ७ वाममार्ग के *पांच मकारों में मन प्रसन्न करके ८ पापियों के कार्य ॥ १ ॥ ९ अमरसिंह १० वर्ष ११ प्राप्त हुआ १२ चहुवान बुधसिंह ने १३ पाटराणी १४ शीघ्र १५ प्राण विना ॥ २ ॥ १६ मृत्यु १७ धन ॥ ३ ॥ १८ संबंध के लिये १९ नारियल (सम्बन्ध करने का प्रथम दस्तूर)

*वाममार्गियों में, मदिरा १ मांस २ मैथुन ३ मुद्रा ४ और मत्स्य ५ ए पांच मकार प्रसिद्ध हैं, जिनके सेवन से वामीलोक मोक्ष होना मानते हैं, जिनका विशेष विवरण देखना होवे तो वामियों के 'भैरवी चक्र' नामक ग्रन्थ में देखें ॥

मन परंतु लगि कउल मत, प्रथित बेदमत पेलि[2] ॥ ५ ॥
रहत चक्रपूजा[3]नुरत, विधि नय धरम बिसारि ॥
आलस मद्य प्रमाद[4] करि, बिगरी राज सम्हारि ॥ ६ ॥
इहिँअंतर लाहोरतैँ, दिल्लिय आय पुकार ॥
सूबा बिच दल बंधि सब, सिख मिलि करत बिगार ॥७॥
नानक मत अनुगामि[5] सिख, अजितसिंह तिन ईस ॥
सो मंडत अप्पन अमल, सूबा खंडि सरीस[6] ॥ ८ ॥

( षट्पात )

सुनत एह दिल्लीस अटकदिस कटक अगंजित ॥
सजि चल्लिय द्रुत साह राह उद्धत जय रंजित ॥
सबहि पुत्र निज संग हुरम बेगम सब हाजरि ॥
तीन लक्ख३०००००तुरक्खार[7] भार सतपंच५००ताम भीर ॥
संक्रमित साह आलम सबल[8] क्रम प्रवेस लाहोर करि ॥
वह अजितसिंह सब सिखन हनि दंडि[9]खंडि लिन्नौं पकरि ॥९॥

( दोहा )

त्रासित[11] करि सब सिखनतैं, नानक पंथ छुराय ॥
मुंडित डड्ढी मुच्छ करि, दंडि[12] दये निकसाय ॥ १० ॥
सालिमार उपवन[13] निकट, रह्यो कछुक दिन साह ॥

शीघ्र आये ॥ ४ ॥ १ प्रसिद्ध २ हटाकर ॥ ५ ॥ ३ *चक्रपूजा में ४ गफलत [भूल] ॥ ६ ॥ ७ ॥ ५ नानक के मत के साथ चलनेवाले ६ रीस (क्रोध) सहित ॥ ८ ॥ ७ घोड़े ८ बल कर ९ सेना सहित १० दंड तोड़ कर [नानक मतवाले हाथों में दंड रखते हैं] ॥ ९ ॥ ११ त्रासयुक्त करके १२ उन दंड रखनेवालों को डाढी मूंछ मुंडवा कर निकला दिये [डाढी मूंछ का मुंडवाना नानक मत के विरुद्ध है] ॥ १० ॥ १३ सालमार नामक बाग के समीप

* वाममार्गियों के ग्रन्थों में "भैरवी चक्र" की पूजा की विधि विस्तार से लिखी है, वह यहां नहीं लिखी जाती जिस किसीको देखना होवे वह "भैरवी चक्र" नामक ग्रन्थ में देखै, इसका सिद्धान्त नीचे के श्लोक से जानना चाहिये ॥

प्रवृत्ते भैरवीचक्रे सर्वे वर्णा द्विजोत्तमाः ॥ निवृत्ते भैरवीचक्रे सर्वे वर्णाः पृथक् पृथक् ॥ १ ॥

अब अभाग तुरकानको, उलटी करत *इलाह ॥ ११ ॥

( षट्पात् )

कलिजुग भूपन कुमति †निलय नारिन भरि रक्खैं ॥
रहैं इक्क अनुरत्त अवर जारन तब चक्खैं ॥
यौंहीं आलम संग निकर[2] नारिन अंतहपुर ॥
तिनमैं बेगम इक्क लज्ज लंघिय कामातुर[3] ॥
सँहँसन सिपाह जामिक[4] रहत रुक्कत तोहु न कामग्य[5] ॥
निसदीह जार इच्छत निलज सरमा[6] जिम सारद[7] समय ॥१२॥

( दोहा )

गायक[8] आवत गान गृह, सिखवन[9] नारिन गान ॥
तिनबिच पिक्ख्यो[10] रूप बर[11], गायक इक्क जवान ॥ १३ ॥
छन्नैं ताहि कहायकैं, रक्ख्यो चिकन दुराय ॥
प्रतिसीरा[12] पलटाय पुनि, लिन्नौं रत्ति बुलाय ॥ १४ ॥
दिन रक्खैं मंजूस धरि, रत्ति निकारैं ताहि ॥
यौं बेगम दिल्लीसकी छिपी कलावँत चाहि ॥ १५ ॥
पिक्खि स[13]उत्तिन इक्क निस, अक्खी आलम अग्ग[14] ॥
सुनत प्रमादी साह धकि, लग्यो ताँहि गृह मग्ग ॥ १६ ॥
साहागौंस[15] बेगम सुनत, छन्नैं संग[16] लगाय ॥
जाय सउँच[17] संकानिलय[18], आई ताहि[19] दुराय ॥ १७ ॥

( पादाकुलकम् )

* ईश्वर वाची यावनी शब्द है ॥ ११ ॥ † स्त्रियों से घर भर रखते हैं, उन में एक से प्रीतियुक्त रहता है १ स्त्रियों का समूह २जनाने में ३ काम से पीड़ित ४पहरायत ५ काम का वेग ७ सरदऋतु के समय में ६ कुत्ती के समान॥ १२ ॥ ८ कलावंत ९, गाना सिखाने के लिये १० देखा ११ श्रेष्ठ ॥ १३ ॥ १२ कनात में लपेटकर ॥ १४ ॥ १५ ॥ १३ सौतों ने १४ उसी बेगम के घर का मार्ग ॥ १६ ॥ १५ बादशाह का आना १६ छानें अपने साथ लेकर १७ पाखाने जाकर १८ पाखाने में १९ उस कलावंत को छिपाआई ॥ १७ ॥

इहिँअंतर आलम तँहँ आयो, तिय जुब्बन *तसकर नहिं पायो ॥
तब नचाय †सोतिन दृगतारा, ‡सउचगेह दिय सैंन इसारा॥ १८ ॥
सु लखि साह अक्खिय बेगम सन, मैं §वरेकगद ¶अज्ज बिकल मन
यह सुनि गायक मि[1]च्छु बिचार्यो, खंजर दौरि साह हिय मार्यो
रीढ[2]क फारि पार वह फुट्टो, छिन अंतर आलम [3]असु छुट्टो ॥
नि[4]यति जोग इम लेहु निहारैं, दिल्लीसहिं गा[5]यक हनिडारैं ॥ २० ॥
गायकहू नारिन गहि मार्यो, साह कुबिधि मरि सुजस बिगार्यो ॥
अंतहपुर तब बजिग[6] अचानक, इतउत रुदनराग[7] उर[8]आनक ॥२१॥

( षट्पात )

हुरम हार-श्रृंगार तोरि झूरत तोबा[9] करि ॥
झारिझारि बंगरिन परत लुट्टत उट्टत परि ॥
मोजदीन पट्टप कुमार यह सुनि हुंत[10] धायो ॥
सुत्तो कुमर अजीम मुंढ[11] ताकँहँ हनिआयो ॥
लघुभ्रात दोय तिन सिर निलज पिल्ल्यो[12] दल[13] हलकारिकैं॥
दोउन रमराय गहिय लई आजम[14] अनय बिचारिकैं ॥ २२ ॥

( दोहा )

आलम मरन अपुब्ब[15] हुव, फुट्टी दिस दिस वत्त ॥

*स्त्री के जोबन का चोर †तीनों नेत्रों की पुतलियों का इशारा करके ‡तहारत में होने का इशारा किया ॥१८॥ §हकनों के रोग में ¶आज १मृत्यु ॥१९॥ २बांसे की [पीठ की लंबी] हड्डी अथवा पीठ को फाड़ कर ३प्राण ४भाग्य के योग से ५ कलावंत ॥ २० ॥ ६ बज ७ रोने के राग और ८ छातियों के ढोल ॥ २१ ॥ ९ फारसी में तोबा शब्द परित्याग की प्रतिज्ञा का वाचक है जिसका अन्वय 'हार शृंगार' के साथ है, अर्थात् हार शृंगार के परित्याग की प्रतिज्ञा करके १० शीघ्र ११ मूढ [यहां मूढ कहने का अर्थ यह है कि अजीम, आलमशाह का छोटा पुत्र होने से वह पाट का हकदार नहीं था तो भी उस मूर्ख ने वृथा मारडाला १२भेजा १३ सेना १४ आजमशाह के किये हुए अनय [अनीति] को विचार करके अर्थात् आजम ने भी आलम के छोटे भाई होने पर दिल्ली के तखत का दावा किया था इसीप्रकार ये भी कर बैठें तो आश्चर्य नहीं, यह जानकर ॥२२॥ १५ अपूर्व

मोजदीन लय३आत हनि, बैठो तखत प्रमत्त ॥ २३ ॥

( षट्पात् )

आलम मृत सुनि अजितसिंह मरुदेस नरेसुर ॥
करि फोजन दरकुंच आय अजमेर निडर उर ॥
लिन्नौं *बिंटुलि दुग्ग साह थाँनाँ हनि †संगर ॥
सूबा दबि ‡सजोर भयो बिनु संक गब्ब भर ॥
इत तक्कि छिद्र दक्खिन अवनि मरहट्टन बल मंडयो ॥
जित तित उठाय दिल्लिय अमल छोंलि कातरपन छंडयो ॥२४॥

( दोहा )

मति प्रमाद आलम मरत दिल्ली तिय बरजोर ॥
तकी मारि कटाच्छ दृग, सहर सितारा ओर ॥ २५ ॥

( षट्पात् )

दसदेस मचि दंग चंग भूखन चमकाये ॥
पुरपुर धाटिन पात पयन घुग्घर घमकाये ॥
अलस ऐस अन्याय हावभावन बिसतारत ॥
आसवपान अपार मार आतुर दृग मारत ॥
गनिकान विभव अधिकार गत चंडातक घुम्मर रचिय ॥
दिल्लिय नवोढ दुलहनि बनिय सहर सितारा बरन प्रिय ॥

---

(पहले किसी बादशाह का मरना नहीं हुआ ऐसा) ॥ २३ ॥ * अजमेर के गढ का नाम 'बींटली' है † युद्ध में ‡ जोर [बल] सहित १ भूमि में २ बढ कर ३ कायरपन छोडा ॥ २४ ॥४प्रमाद की बुद्धि से ५ कटाच्छ ॥२५॥ अब यहां रूपक अलंकार से दिल्ली रूपी स्त्री का सितारा शहर को बरने का वर्णन करते हैं कि ६ उपद्रव (दंगा) मचा सोही तो ७ चंगे (सुन्दर) भूषण चमकाये और पुरपुर में ८ धाड़े (डाके) ९ पड़े वेही पैरों में गूघरे बजाये १० अत्यंत मद्य पीना ही कामदेव से पीड़ित होकर नेत्र चलाये [नजारे मारे] गनिकाओं को वैभव मिलना और राज्य के अधिकार [उहदे] मिलना ही ११लहँगे[घागरे) की घूमर लगाई (स्त्रियों के समूह के नृत्य का नाम घूमर है) ॥२६॥

॥ दोहा ॥

मोजदीन इत भ्रात हनि, बैठि तख्त बनि बीर ॥
निलज दूर किन्नों *अनखि, आलमसाह वजीर ॥ २७ ॥

॥ षट्पात् ॥

हुसनअली †आलमवजीर करि दूर ‡कुसिक्खन ॥
जुलफकारखाँ नाम अवर थप्पो लखि §इक्खन ॥
तजि पत्तन लाहोर रचिय दरकुंच गेह रुख ॥
अतिजव दिल्लिय आय पट्ट पायो सु पग्म सुख ॥
आसव ¶बिपान अनुरत्त अति हठ प्रमत्त लय३भ्रात हनि ॥
गनिकान संग मंदिर रहत दिल्लिय पादप दीमबनि ।२८।

॥ दोहा ॥

नायक लाडकपूर इक, गायक गेहिर गुमान ॥
तास लालबीबी बहिनि, अधिक रूप गुन आन ॥ २९ ॥
पट्ट हुग्म ताकौं करी, मोजदीन बस होय ॥
गलबाँहीं छिनछोरिकैं, कम्म सुनैं नहिं कोय ॥ ३० ॥

पादाकुलकम् ॥

नारिन संग फिरत काँतारन, नारिनहींमैं सहल सिकारन ॥
इक दिन बाग करी असवारी, नाजर संग तथा सब नारी ।३१।
पान कापिसायन आनि किन्नौं, माभ चढन सासन पुनि दिन्नौं॥
दिन बेला बसि केलि बिहाई, अपरभ्रन्ह संध्या अब आई ।३२।

---

* क्रोध करके ॥ २७ ॥ † आलमशाह के वजीर को ‡ बुरी शिक्षा से [लोगों के सिखाने से] § परीक्षा करने के लिये अथवा अपने नेत्रों से देख कर ¶ विशेष पीने [अधिक पीने] में अनुरक्त १ दिल्लीरूपी वृक्ष का २ दीमक (उदेही) ॥ २८ ॥ ३ कलावंतों का अफसर ४ कलावंत [गानकार] ५ गहरे घमंड वाला ६ घर अथवा नखरा ॥ २९ ॥ ॥ ३० ॥ ७ वनों में ॥ ३१ ॥ ८ मद्यपान ९ सन्ध्या समय १० दिन का समय क्रीड़ा में बिताया ११ अपरान्ह स-

मोजदीन अतिपान बिमत्तो, रहसि लालबीबी अनुरत्तो ॥
सोधि तास सिविका विच सोयो, जावत खिन काहू नहिं जोयो॥३३॥
असवारीके समय अचानक, इत उत वजे चढनके आनक ॥
कहि कहि त्वरा दरोगन किन्नी, सब हुरमन सिविका कसि दिन्नी॥
लैलै चले कहार नृजानन, जोवत फिरत साहकौं सब जन ॥
भटन लालबीबिय ढिग भास्यो, खोजन तब तहँ जाय निकास्यो॥३५
खोलि बंध सिविका इक नाजर, आन्यौ साह भटनके अंतर ॥
अति अचेत सिविका बिच डारयो, बुद्धिहिं राज समरत बिचारयो ३६
आई तब दिल्लिय असवारी, मनजित साह रहै इम मारी ॥
दे अधिकार बिभव सुखदायक, गुरुमंत्री किन्नै सब गायक॥३७॥
दोहा—इत दिल्लिय इम मचि अनय, इत बुंदिय अवनीस ॥
साहबहादुर मिच्चु सुनि, सोचि रु धुन्न्यौ सीस ॥ ३८ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तम ७ राशौ बुन्दीपतिबुधसिंहचरित्रे बुधसिंहवाममार्गधारणं १ नानकमतीयोपद्रवश्रवणालमशाहलाहोरगमनं २, आलमशाहकलत्रोपपतिगायककरालमशाहपञ्चत्वप्रापणं ३ हताग्रजत्रिकमोजदीनदिल्लीपट्टोपविशनं४ अतिमद्यपमोजदीनगायककनीलालबीबिविशाभवनं द्वा-

---

न्ध्या [सायंकाल] ॥ ३२ ॥ १ विशेष मत्त हुआ २ एकान्त में ॥ ३३ ॥ ३ शीघ्रता ॥ ३४ ॥ ४ पालखियों को ५ नाजरों ने ॥ ३५ ॥ ६ उमरावों के भीतर ॥ ३६ ॥ ७ बादशाह के मन का जीतने वाली ८ महामारी [मरी] रोग विशेष जिसको अंगरेजी में प्लेग कहते हैं, यह लालबीबी का विशेषण है ९ बड़े सलाहकार सब कलावंतों को किये ॥ ३७ ॥ १० अनीति ११ मृत्यु ॥ ३८ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सातवें राशि में बुन्दी के भूपति बुधसिंह के चरित्र में, बुधसिंह का वाममार्ग धारण करना १ नानक मत वाले सिक्खों का उपद्रव सुन कर आलमशाह का दिल्ली से लाहोर जाना २ आलमशाह की बेगम के जार [उपपति] एक कलावंत के हाथ से बादशाह आलमशाह का मारा जाना ३ तीन छोटे भाइयों को मार कर मोजदीन का दिल्ली के तखत पर बैठना ४ अत्यन्त मद्यपान करनेवाले मोजदीन का एक

विंशो मयूखः ॥ २२ ॥

आदितः षष्ट्युत्तरद्विशततमः ॥ २६० ॥

दोहा ॥

मति बिगारि भजि बाममत, सजि विधिरहित समाज ॥
आलस पर आसिक भयो, राजकाज तजि राज ॥ १ ॥

षट्पात् ॥

हुसनअली सय्यद नवाब इक मंत्र रचिय इत ॥
मोजदीनकों मत्त जानि चिंतिय प्रपंच चित ॥
पूरब पुर पटनाँ सु साहफूरुक अजीम सुव ॥
तब पत्रनँ मिलि ताहि भिरन आन्यों दिल्ली भुव ॥
रन मोजदीन तासन बिरचि भजि दिल्लिय अंदर दुरचो ॥
लगि पिट्ठि साहफूरुक सजव आय ताहि हनि अंकुरयो ।२।

दोहा ॥

सक नव खट सत्रह १७६९ समय, विक्रम हायन बट्ट ॥
मोजदीनकों मारिकैं, बैठो फूरुक पट्ट ॥ ३ ॥
जुलफकारखाँ सचिव तस, हन्यों सोहु हमगीर ॥
सय्यद फूरुकसाह किय, हुसनअली सु वजीर ॥ ४ ॥
पलटी गहिय तीन ३ इम, बरस इक्क १ के माँहिं ॥
आलम पिच्छैं मोजदी, अब यह फूरुक आँहिं ॥ ५ ॥
बुध नृपकै याही बरस, भयो कुमर कुलभान ॥
कछवाही रानी उदर, देवसिंह अभिधान ॥ ६ ॥
होत जनम दिसदिस दये, लक्खन द्रम्म लुटाय ॥

---

कलावंत की पुत्री दासा बांधी के वशीभूत होने का बाईसवां २२ मयूख समाप्त हुआ और आदि से दोसौ साठ २६० मयूख हुए ॥

१ वाम मत का सेवन करके ॥ १ ॥ २ फूरुकशाह ३ पुत्र ४ पत्रों से मिल कर अर्थात् लिखा पढ़ी करके ५ युद्ध करने के लिये ६ उस फूरुकशाह के ७ खड़ा हुआ ॥ २ ॥ ८ विक्रम के सम्वत् के मार्ग से ॥ ३ ॥ ४ ॥ ५ ॥ ६ ॥ ९ रुपये

जातकरम अरु दान जप, सबबिधि[1] पुब्ब सधाय ॥ ७ ॥
कुमर जनम आमेरपुर, सुनि जयसिंह नरिंद ॥
पठये कुल पहिरावनी, दस १० हय दोय २ करिंद[2] ॥ ८ ॥
मास तीन ३ रहि कुमर वह, छोरि गयो निज देह ॥
बिगरि बामसग बुद्धमति[3], आलस गहिय अछेह ॥ ९ ॥
ऐसो आलस अंवर[4] गत, सुन्यौं न पिक्ख्यो रंच ॥
सातौं ७ प्रकृति[5] सम्हार नहिं, बिगरत सबहि प्रपंच ॥१०॥
पुर भनाय संबंध भो, तिहिं पर लगन लिखाय ॥
रट्ठोरनकौं खबरि दिय, आवत बुंदिय राय ॥ ११ ॥
बिप्र पुरोहित निज बिबुध[6], नाम भवानीदास ॥
महडू[7] केसोदास पुनि, कुल चारन मतिकास[8] ॥ १२ ॥
ये दुव२ भूप तयार करि, पठये नगर भनाय ॥
लगन बेर हम आयहैं, दिन्नी एह कहाय ॥ १३ ॥
द्विज चारन दुव २ जायकैं, भाखि लगन रहि तत्थ ॥
इत नृपकौं आलस अधिक, उपजत बिबिध अनत्थ[9] ॥१४॥
वहै लगन नृप चुक्किकैं, दूजो लगन दिखाय ॥
लगन पंच५इम चुक्कयो, व्याहन गो न भनाय ॥ १५ ॥
द्विज चारन प्रति कहिय तब, पति भनाय करि रोस ॥
अब तुम सिर कन्या हनौं, कै आनहु बुन्दीस ॥ १६ ॥
तब चारन तत्थहि रह्यो, द्विज आयो नृप पास ॥
बुल्ल्यो अब मरिहौं न तो, व्याहहु आलस वाँस[10] ॥ १७ ॥
यह सुनि द्विज संकोच करि, गो नृप नगर भनाय ॥

---

१ विधिपूर्वक ॥ ७ ॥ २ बड़े हाथी ॥ ८ ॥ ३ बुधसिंह की बुद्धि ॥ ९ ॥ ४ अन्य में गया हुआ ५ स्वामि, अमात्य, मित्र, कोश, राष्ट्र, दुर्ग, सेना ये राज्य के सातौं अंग हैं ॥ १० ॥ ११ ॥ ६ पंडित ७ चारणों की एक शाखा का नाम है ८ बुद्धि का प्रकाश करने वाला ॥ १२ ॥ १३ ॥ ९ अनर्थ ॥ १४ ॥ १५ ॥ १६ ॥ १० हे आलस्य का स्थान ॥ १७ ॥

परनि सुता रट्ठोरकी, विविध त्याग बंटाय ॥ १८ ॥
बुंदिय दिस पुनि कुंच किय, अति आलस *अलसात ॥
आत आत मगमाँहिं रुकि, बहु मुकाम रहि जात ॥ १९ ॥
चलत रुकत रुकि चलत इम, नगर मालपुर आय ॥
तहँ [1]तडाग अंतर उतरि, कटक[2] मुकाम कराय ॥ २० ॥
व्याहयो मासतपस्य[3] बिच, साह्यो[4] अलस सुगाढ ॥
रहत मास पुरताल बिच, आयो सिर आषाढ ॥ २१ ॥

षट्पात् ॥

गरजि मेघ घनघोर ओर उत्तर सन आये ॥
अधिक मंडि आसार[5] विहित[6] संबर[7] बरसाये ॥
आयो जल जब ताल तबहि स्यंदन[8] मँगाय इक ॥
तिहिं उप्पर थित होय रह्यो बहु दीह आलसिक ॥
मालपुर सचिव यह सोधि मन कूरमपति[9] प्रति पत्र दिय ॥
उन कहिय नीर परिवाह[10] मग कढ्ढहु तब यह इन करिय ॥ २२ ॥

गीर्वाणभाषा ॥ उपजातिः ॥

इत्थं स वक्षोद्वयसे कृपीटे रथस्थितो मालपुरातडागे ॥
बहून्यहानि ह्यवसत्प्रमत्तश्चिरक्रियो बिन्दुमतीक्षितीशः ॥ २३ ॥

अनुष्टुप् ॥

तत्रैव फूरुके शाहे, जाते भटसहस्रभृत् ॥
स्वामिदर्शनसाकांक्षो, जैत्रसिंहः समागतः ॥ २४ ॥

---

॥ १८ ॥ * आलस्य करता हुआ ॥ १९ ॥ १ तालाब के भीतर २ सेना का ॥ २० ॥ ३ फागुन में ४ उस आलस्य को गाढा (दृढ) पकड़ा ॥ २१ ॥ ५ मेघ धारा ६ उचित ७ जल ८ रथ मंगवा कर ९ आमेर के राजा जयसिंह प्रति १० जल निकलने के मार्ग [मोरी] के रस्ते से ॥ २२ ॥ इसप्रकार वह छाती पर्यन्त जल आने पर रथ में बैठाहुआ मालपुरा के तलाव में मदोन्मत्त आलसी बुंदी का राजा बहुत दिनों तक रहा ॥ २३ ॥ वहां ही फरोखशाह के बादशाह होने पर हजार योद्धाओं को धारण करनेवाला और स्वामी के दर्शनों की इच्छावाला जैत्रसिंह आया ॥ २४ ॥ जिस पीछे श्रावण मास के आने पर, आ-

वंशस्थः ॥

ततो नृपः श्रावणिके समागते, बुन्दीं समागम्य विसुप्तबुद्धिभृत्।
आलस्यमासेव्य चिरक्रियेश्वरोऽवसद्यथापूर्वमवस्थितः पुनः ।२५।

प्रायो ब्रजदेशीयाप्राकृतीमिश्रितभाषा ॥

॥ दोहा ॥

इत मरुनृप अजमेर लिय, तब बिग्रह हुव एक ॥
रूपनगर[1] रट्ठोर नृप, राजसिंह किय टेक ॥ २६ ॥
मरुभूपति सौं नहिँ मिल्यो, हठपूरब हमगीर ॥
साहहिँ गिनि भानेज सुत, भो वह दिल्लिय भीर ॥ २७ ॥
याके अरु मरुईसकै, बनी नाँहिँ जब बत्त ॥
तब रजधानी[3] संगलै, दिल्लियपुर वह पत्त[4] ॥ २८ ॥
बुंदियहू तब आय वह, राजसिंह रट्ठोर ॥
नहि किन्नौं सतकार तस, बुद्ध[5] अलस बरजोर ॥ २९ ॥
राजसिंह निज पुत्रिका, सगपन हित कहि बत्त ॥
सोहू नृप मन्नी नहीँ, अलस नारि[6] अनुरत्त ॥ ३० ॥
पाय अनादर तब गयो, कोटापुर रट्ठोर ॥
कन्या भीमहिँ ब्याहिकैं, जुरि मंड्यो इक जोर ॥ ३१ ॥
रूपनगर पति रीति इहिँ, भीम हिँतु करि मंत्र[7] ॥
निज रजधानी संगलै दिल्लिय गयउ स्वतंत्र ॥ ३२ ॥
मरुनृपको बनि बनि पिसुन[8], अनय[9] साहसौं आक्खि ॥

लस्य का आश्रय लेकर, आलसियों का शिरोमणि, सोई हुई बुद्धि को धारण करनेवाला, राजा [बुधसिंह] जिसप्रकार पहिले स्थित था तिसीप्रकार बुन्दी में आकर फिर रहा ॥ २५ ॥ १ मारवाड़ के राजा ने १ किशनगढ के राज्य के प्राचीन राजधानी का नाम रूपनगर है ॥ २६ ॥ २७ ॥ ३ राजधानी की हाथी घोड़ा आदि सब सामग्री ४ प्राप्तहुआ ॥ २८ ॥ ५ बुधसिंह ने ॥ २९ ॥ ६ आलस्यरूपी स्त्री से अनुरक्त ॥ ३० ॥ ३१ ॥ ७ भीमसिंह से सलाह करके ॥ ३२ ॥ ८ चुगल ९ अनीति

साहि लगत भानेज सुत, यातैं अहर रक्खि ॥ ३३ ॥

पद्धतिः ॥

इत बैठि पट्ट फूरुक सिताब, करि सचिव मुख्य सय्यद नवाब ॥
फरमान देसदेसन पठाय, सतकारपुव्व सब नृप बुलाय ॥ ३४ ॥
बुधसिंह पास नति सहित तत्र, निज हत्थ मंडि पठयो सु पत्र ॥
द्रुत सदल आय सत्रुन बिदारि, चाचा बँ रचहु मम घर सम्हारि ३५
सोहू न पत्र मन्न्यो नरेस, बिधिजोग राज बुड्डन बिसेस ॥
किय छत्रमहल्ल बिच सतत बास, अब सुभट मंत्रि सब हुव उदास ३६

दोहा ॥

चारन केसोदाससौं, इकदिन अक्खिय बुद्ध ॥
मरुनृप जो अप्पन मिलैं, जुरैं साहसौं जुद्ध ॥ ३७ ॥
बुंदिय तजि उत हम चलहिं, वे आवहिं इत बेग ॥
ततो उभयरनमग्गमाँहिं मिलि, धर दब्बहिं गहि तेग ॥ ३८ ॥
महडू केसोदास तब, यह सुनि गो अजमेर ॥
मरुनृपसौं मिलिकैं कह्यो, अब नहिं करहु अबेर ॥ ३९ ॥
हेरतहो मरुनृप यहहि, कोऊ मिलहिं सहाय ॥
यातैं द्रुत दरकुंच करि, बुंदिय तरफ चलाय ॥ ४० ॥
कुंच तीन ३ मरुनृप करिय, चल्यो तथापि न बुद्ध ॥
तब आलस्य अचेत गिनि, फिर्‌यो कबंधहु क्रुद्ध ॥ ४१ ॥
दिल्लीपति फरमान इत, नहिं मन्नै बुंदीस ॥
यातैं अनर्थ बिचारि उर, रची साहहू रीस॥४२॥
रूपनगरपुर भूपको, तबही लग्गो दाव ॥
संभरको मरुपति सहित, चरच्यो पिसुन चवाव ॥ ४३ ॥

---

॥ ३३ ॥ १ पूर्वक ॥ ३४ ॥ २ नम्रता सहित ३ सेना सहित ४ हे काका अब ॥ ३५ ॥ ५ बुंदी के एक महल का नाम है जिसमें निरंतर रहना मांडा ॥३६॥ ॥ ३७ ॥ ३८ ॥ ३९ ॥ ४० ॥ ४१ ॥६क्रोध करके ॥४२॥ ७ रूपनगर नामक पुर के राजा का ८ चुगल ने ९ चुगली रची ॥ ४३ ॥

[पट्पात]

रूपनगर पति कहिय सुनहु मम बत्त साह श्रुत[1] ॥
मरुपति अरु बुंदीस जुरत मिलि उभयप[2]मंत्र जुत ॥
कोटापुर पति मरद वाहि बुल्लहु करि अद्दर ॥
दै तिंहिं बुंदिय देस प्रबल पिल्लहु तिन उप्पर ॥
कूरम नरेस जयसिंह कहँ छंद लिखाय हिय प्रीतिछकि ॥
उज्जैन नगर सूबा अगपि तत्थ[3] पठावहु नीति ताकि ॥४४॥
सुनत एह दिल्लीस पत्र लिखि भीम[4] बुलायो ॥
महाराव[5] कहि मिलि रु बहुत सतकार बढायो ॥
दै तिंहिं बुंदिय देस साह पिल्ल्यो[6] दोउन[8]पर ॥
इहिं तव कोटा आय सेन सज्जिय हित संगर[7] ॥
इत साह भेजि आमेर दल जयसिंहहिं इम हुक्म दिय ॥
सूबा सम्हारि उज्जैनपुर करहु जाय हम महर किय॥४५॥

( दोहा )

सुनि कूरम उज्जैन दिस, करि दरकुंच चलाय ॥
सूर सबल[9] सेना सहित, बुंदिय निकस्यो आय ॥ ४६ ॥
संभर सम्मुह जायकै, आन्यौं पुरहिं बधारि ॥
रक्ख्यो कछुदिन प्रीति रस मंडि बिबिध मनुहारि ॥४७॥
अंतेउँर[10] कछवाहको, अंतेउँर[11] विच आय ॥
मिलि ननंद[12] भाउज मुदित, रही हृदय हरखाय ॥ ४८ ॥
उपालंभ[13] कूरम दयो, बुद्ध नरेसहिं तत्थ ॥
मन्नैं नहिं फरमान तुम, किन्नौं बहुत अनत्थ[14] ॥ ४९ ॥

---

१ कानों में २ पत्र ३ तहां (उज्जैन) ॥ ४४ ॥ ४ भीमसिंह को ५ कोटावाले इस समय से पहिले केवल राव कहलाते थे अब महाराव की पदवी मिली ६ भेजा ७ युद्ध के अर्थ ८ पत्र ॥ ४५ ॥ ९ वह शूर और बलवान् जयसिंह ॥ ४६ ॥४७॥ १० कछवाहे का जनाना ११ बुन्दी के जनाने में आया १२ बुधसिंह की स्त्री ननंद और जयसिंह की स्त्री भोजाई॥ ४८ ॥ १३ ओलंभा १४ अनर्थ ॥ ४९ ॥

कोटापुर पति भीम अब, बुंदिय लिन्न लिखाय ॥
तुम प्रमत्त वह छिद्र तकि, करिहैं बिग्रह आय ॥ ५० ॥
यातैं मम मत आहि यह, सजहु भ्रात दुव साम ॥
प्रथित सत्य मैं बीच परि, कहौं द्रोह निकाम ॥ ५१ ॥
तब प्रमत्त नृप कहिय फिरि, एह गेहकी रारि ॥
घरहीमैं हम समुझिहैं, लिन्नी बिबिध बिचारि ॥ ५२ ॥
सक अंबर रिखि सत्त ससि१७७०, फग्गुन द्वादसि स्याम॥
कछवाही उर कुमर हुव, भावतसिंह स नाम ॥ ५३ ॥
भागिनेयं हित हरख करि, करिय कुंच कछवाह ॥
पहुँचावन बुंदीसहू, चढ्यो तुरग हित चाह ॥ ५४ ॥
चढत बाजि प्रासाद सिर, बुल्ल्यो बिकट उलूक ॥
काकन कंकन कुक्कुरन, किय फेरंडन कूक ॥ ५५ ॥
यह असकुन चिंते न चित, चल्ल्यो चढि चहुवान ॥
कूरमकों पहुँचायकैं, मुरस्यो अलस अमान ॥ ५६ ॥
नाथाउत नगराजको, गुढा नाम इक गाम ॥
मातुलकुल चहुबानको, किन्नैं तत्थ मुकाम ॥ ५७ ॥
सक अंबर रिखि सत्त इक १७७०, फग्गुन मेचक भूत १४ ॥
कोटापति लै दल चढ्यो, बुंदीपर मजबूत ॥ ५८ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तमराशौ बुन्दीपतिबुधसिंहचरित्रे हतादिल्लीपतिमोजदीनफूरुकसियरशाहयवनेन्द्री-

॥ ५० ॥ १ मेरी सलाह है २ प्रसिद्ध ॥५१॥ ५२ ॥ ३ कृष्णपक्ष की ॥ ५३ ॥ ४ भानजे के ॥ ५४ ॥ ५ घोड़े पर चढते समय ६ महल के ऊपर ७ पक्षि विशेष ८ कुत्तों ने ९ गीदड़ों [स्यालियों] ने कूक की ॥ ५५ ॥ ५६ ॥ १० बुधसिंह के मामा के कुलवाला का था ॥ ५७ ॥ ११ कृष्णपक्ष की चतुर्दशी १२ सेना ॥ ५८ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सप्तम राशि में बुंदी के भूपति बुधसिंह के चरित्र में दिल्ली के बादशाह मोजदीन को मारकर फ़रुकशाह का

यह कहि गजमुख आय प्रविसि पच्छिम पुर तोरन[1] ॥
दक्खिन तोरन निज निकेत[2] तँहँ जाय रच्यो रन ॥
भरि भरि बारूत तुपक्क पिक्खि नृप भीम कहाई ॥
दोउन २ कैं तुम वंद्य[3] मिलहु करि बंध लराई ॥
गजमुखहु पाय तब लोभ गति मंद[4] जाय भीमहिँ मिल्यो ॥
पकराय तबहि लिन्नो निपुन[5] गुरुतामद तब द्विज गिल्यो ।३।

( दोहा )

गजमुखकौं पकराय इम, तोरन[6] अररन फारि ॥
आय तखत कोटेस अरि, बुंदिय अमल बिथारि ॥ ४ ॥
इत नृपसौं सालम कह्यो, मरन उचित इहिँ जुद्ध ॥
जो न रुचत तो लरहिँ इम, हमहिँ सिक्ख अब सुद्ध ॥ ५ ॥
यह कहि सज्ज्यो जाय गढ, निज पुर करउर नाम ॥
नृप सु सुरथपुरतैं सुरगि, गो मेवारन[8] गाम ॥ ६ ॥
मेवारहिँ पुनि दाहिनैं, करि गो मालव देस ॥
सालकैं[9] मिट्यो जाय तँह, पुर आमैर नरेस ॥ ७ ॥
इहिँ अंतर उनियार[10] पति, नरुबंस[11] संग्राम ॥
नैननैंगरके[12] ग्राम कति, दब्बे तकत कुकाम ॥ ८ ॥
कैरातैं[13] गजमुखहु कढि, गो मालव नृप पास ॥
तबहि अनादर तरजि[14] नृप, अंतर भो जु उदास ॥ ९ ॥
छिन्नि अखिल[15] अधिकार तस, द्विज सिवदासहिँ दिद्ध ॥
कउल मग्ग गुरुसिर कहरै[16], कोप बिगरि अब किद्ध ।१०।

---

स पर्वत लांघकर ॥ २ ॥ १ शहर के द्वार में २ अपना घर ३ नमस्कार करने योग्य ४ मूर्ख ५ चतुर भीमसिंह ने ॥ ३ ॥ ६ पुर के द्वार के ७ किवाड़ों को तोड़कर ॥ ३ ॥ ४ ॥ ५ ॥ ८ मेवाड़ के गामों में ॥ ६ ॥ ९ शाला [जयसिंह] से मिला ॥ ७ ॥ १० उणियारा का पति ११ नरूका संग्रामसिंह १२ नैणवा नगर के ॥ ८ ॥ १३ कैद से १४ धमकाकर ॥ ९ ॥ १५ सब १६ क्रोध "यहां क्रोध की अधिकता दिखाने को एकार्थ वाची दो शब्दों का प्रयोग है" वा कहर का अर्थ जुल्म है

कोटापति बुंदिय मुलक, इत समरत अपनाय ॥
अनायत्त करउर समुझि, घेरचो सालम जाय ॥ ११ ॥
बुंदियपुर अवरोधतेँ, रानिय बिपति बिरत्त ॥
इक १ बेघम आमेर इक १, पुर भनाय इक १ पत्त ॥१२॥
अवर लोक अवगोधके, बिभव सचिव तिहिँ बार ॥
सब बेघमपुर संचरे, देवसिंहके द्वार ॥ १३ ॥
खरच रुपय्ये अट्ठसत ८००, अरपि नित्य तिन्ह एत्र ॥
इक १ हायन बुंदिय विभव, दुभर निबाह्यो देव ॥ १४ ॥
इत नृप मालव जायकेँ, लिन्नेँ तुरग अनाय ॥
बेघमपति प्रति मोलकी, हुंडिय दिन्न पठाय ॥ १५ ॥
देवसिंह वह बंचि दल, गिनि सगपन व्यवहार ॥
दिन्नी हय सोदागरन, मुद्रा तीस हजार ३०००० ॥ १६ ॥
विपति बीच इम बंदगी, चुंडाउत किय चाहि ॥
अप्पन सिर ऋन किय अधिक, बुंदिय बिभव निबाहि ॥१७॥
इत करउरपुर भीम नृप, रह्यो विंटि रनरत्त ॥
अठ्ठारह ८१ अंह अंकुरयो, मुरयो न सालम मत्त ॥ १८ ॥
पल पल बिच गोलन परिग, प्राकारन बिच पंथ ॥
सब करउर तोपन सिलगि, हुव भाड़के हरिमंथ ॥ १९ ॥
मुहुकमकुल उमराव इक, सुखसिंहह चहुवान ॥
पुत्रहिँ दे घर बिभव पद, किय कसाय परिधान ॥ २० ॥
वह अनिच्छ बिचरत फिरत, कोटा दल बिच आय ॥

॥ १० ॥ १ स्वतंत्र ॥ ११ ॥ २ जनाना से ३ विरक्त होकर ॥ १२ ॥ १३ । ४ देकर तिनको धारण किए (रक्खे) ५ एक वर्ष ॥ १४ ॥ ६ कुछ आमद नहीं तो भी ॥ १५ ॥ ७ पत्र ८ घोड़ों के सोदागरों का ॥ १६ ॥ १७ ॥ ९ युद्ध में प्रीति करके १० अठारह दिन ११ खड़ा रहा ॥ १८ ॥ १२ कोटों में मार्ग होकर १३ भाड़ में १४ चने होवें ऐसे होगया ॥ १९ ॥ १५ भगवा १६ वस्त्र ॥ २० ॥ १७ इच्छा रहित १८ कोटा की सेना में आया

मिलि गहिय तजि भीम नृप, दयो ताहि बैठाय ॥ २१ ॥
कह्यो भीम करजोरि तब, मो सिर करहु निदेस ॥
सुखसिंहहु यह सुनि कह्यो, चढि घर जाहु नरेस ॥ २२ ॥
तबहि कहें सुखसिंहकौं, वह चढि बुंदिय आय ॥
नतो कितो करउर नगर, लेतो इंतहि छुगाय ॥ २३ ॥

( पादाकुलकम् )

कोटापति सुखसिंह कथितं किय, जान्यों लोकन सालम जित्तिय।
कूरमपति इन मंत्र बिचारयो, जामिप बुंदिय हीन निहारयो॥२४॥
अमरं रानके पट्ट उदैपुर, लसत रान संग्राम धरम धुर ॥
तिहिं प्रति दल जयसिंह पठायो, स्वकर मंडि सतकार सिवायो॥२५।
हे नृप तुम भीमहिं समुझावहु, बुद्धहिं बुंदिय देस दिवावहु॥
यह मोसिर अैसान करहु अब, तुमरो हुकम भीम स्वीकृत सब॥२६॥
तबहि रान यह पत्र बिचारयो, कूरमपति संकोच सम्हारयो ॥
निज काका तखतेस बुलायो, बुंदिय भीम समीप पठायो ॥ २७ ॥
तबहि आय तखतेस भीम प्रति, अक्खिय विविध रानकी विन्नति ॥
बुंदिय तजि निज गेह पधारहु, मो सिर यह अैसान विचारहु ॥२८॥
यह सुनि भीम कह्यो धरि गव्वहिं, बुध नृपतैं बुंदिय नहि दव्वहिं ॥
जमी समस्त साहकी जानों, तजिहों तो ठेंहैं तुरकानों ॥ २९ ॥
यह कहि सिक्ख दई तखतेसहिं, तजत भीम नहिं बुंदिय देसहिं ॥
ंन देसहिं सालमं लागि लुट्टन, कोटा पति थानन करि कुट्टन॥३०

[ दोहा ]

सेवावत सामंतहर, इन हट्टन गहितेग ॥

---

॥ २१ ॥ १ आज्ञा ॥ २२ ॥ २ शीघ्र ही ॥ २३ ॥ ३ कहना किया और लोगों ने जाना कि सालमसिंह जीतगया ॥ २४ ॥ ४ महाराणा अमरसिंह के ५ पत्र ॥ २५ ॥ ६ स्वीकार (मंजूर) करेगा ॥ २६ ॥ ॥ २७ ॥ २८ ॥ ७ गर्व ८ यवनों का राज्य ९ बुन्दी के देश को सालमसिंह लूटने लगा ॥ ३० ॥

बुंदिपढिग पुर जैतगढ, लुट्टिय आप सवेग ॥ ३१ ॥
तिन पर पठयो भीम नृप, धाइभ्रात भगवान ॥
वानैं जाय धनावपुर, किन्नों हद घमसान ॥ ३२ ॥
मेवावत सामंत हर, मरे बहुत करि जंग ॥
धाइभ्रात भगवानके, घाय बिलग्गे अंग ॥ ३३ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तमराशौ बुन्दीपतिबुधसिंहचरित्रे कोटामहारावभीमसिंहबुन्दीहरणं १ बुन्दीन्द्रबुधसिंहजयसिंहनृपान्तिकमालवगमनं २ बंधमरावदेवसिंहबुन्दीकुटुम्बपालनं ३ सुखसिंहाभिधहड्डपतिकथनमहारावभीमसिंहकरवरनगरप्राकृत्युत्थापनं ४ जयसिंहलेखमहाराणासंग्रामसिंहस्य बुन्दीमुक्त्यर्थमहारावभीमसिंहभणानतदस्वीकरणावर्णनं चतुर्विंशो मयूखः ॥ २४ ॥

आदितो द्विषष्ट्युत्तरद्विशततमः ॥ २६२ ॥

( पज्झटिका )

संग्राम रान आदर कहाय, सो भीम नाँहिं मन्निय सुभाय ॥
तकसीर तास मेटन बिचारि, कोटेस उदयँ पत्तन पधारि ॥१॥
सीसोदभिटि संग्राम रान, दिय भीम तत्थ कछुदिन मिलान ॥

॥ ३१ ॥ १ युद्ध ॥ ३२ ॥ २ सामंतसिंह के वंशवाले ३ विशेष करके घाव लगे ॥ ३३ ॥
श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सप्तम राशि में बुंदी के भूपति बुधसिंह के चरित्र में, कोटा के महाराव भीमसिंह का बुंदी छीनना १ बुंदी के रावराजा बुधसिंह का राजा जयसिंह के पास मालवे में जाना २ बंधम के राव देवसिंह का बुंदी के कुटुंब की पालना करना ३ महाराव भीमसिंह का सुखसिंह नामक हाडा सन्न्यासी के कहने से करवर नगर का घेरा उठाना ४ जयसिंह के लिखने से महाराणा संग्रामसिंह का बुंदी छोडने के अर्थ महाराव भीमसिंह को कहलाना और भीमसिंह के अस्वीकार करने का चौबीसवां २४ मयूख समाप्त हुआ और आदि से दोसौ बासठ २६२ मयूख हुए ॥
४ आदर सहित ५ उदयपुर ॥ १ ॥ ६ मुकाम

जायो जुग्गियगगको, अंकुरि कग्उर एम ॥
जेरे न दोरह बर मो, भावी मिटै सु केम ॥ १२ ॥
इत कूरम कहि संभरहिं, उज्जइनी हम जात ॥
जोलों तुम अत्थहि रहहु, हम करिहैं सुव हात ॥ १३ ॥
यह कहि वह उज्जैन गो, सूबापति मग्साय ॥
गाम नाम कायत्थिया, रह्यो सु बुंदिय राय ॥ १४ ॥

( षट्पात् )

इत मरुपति निज भटन पुच्छि लखि समय मंत्र किय ॥
मिलि अप्पन कूरमन अग्ग गंभरपुर लुट्टिय ॥
अब कूरम पनि फुट्टि भयो सूबा सिर स्वामी ॥
ऐकाकी अप्पनहि रहे दिल्लीस हरामी ॥
अवर न उपाय सुज्झत अबहि उचित आहि दिल्लिय गमन।
सुंदर बिबाहि साहहि सुता रहैं सदा सिर कूरमन ॥ १५ ॥

( दोहा )

अमर लिखाई उदय पुर, मेटि रीति वह शुद्ध ॥
पुत्रिन संटैं पहुमि पुनि, लग्गो रक्खन लुद्ध ॥ १६ ॥
निज तनया तब मंगले, यह कुमंत्र उपजाय ॥
आजितसिंह दिल्लिय गयो, पर्यो साहके पाय ॥ १७ ॥
तब हिंदुन जिम तासैकी, सुता बिबाह्यो साह ॥
अजितसिंहकों इक्कठ, किन्नैं माफ गुनाह ॥ १८ ॥
साह बनायो सय्यदन, यातैं वे[12] हमगार ॥
हुसनअली इच्छित[13] करैं, बाहिजेमात्र वजीर ॥ १९ ॥

---

निशा छोड कर ॥ ११ ॥ १ उदय [खडा] होकर २ आधीन (नहीं झुका) ॥ १२ ॥ ३ बुधसिंह को ॥ १३ ॥ १४ ॥ ४ अकेले ५ बादशाह की बेटी परना कर ६ कछवाहों के मस्तक पर रहैं ॥ १५ ॥ ७ महाराणा अमरसिंह ने बादशाहों को पुत्री नहीं देने की रीति लिखवाई थी उसको मेट कर ८ सूर्य ने ९ बदले में १० लोभी ॥ १६ ॥ १७ ॥ ११ उसको ॥ १८ ॥ १२ सय्यद १३ चाहा हुआ (चाहे सो) करैं

तिनसों साहहु दबि रहत, सन्मुह सजत न सत्थ ॥
हुसनअलीके हुकमकों, मिट्टन कोन समत्थ ॥ २० ॥
हुसनअली काह मुकल्यो, यह मरु भूपति पास ॥
सांभर पुर भाई हनैं, बैर बिमंगों तास ॥ २१ ॥
यह सुनि तब मरुपति गयो, हुसनअलीके गह ॥
करन जोरि अरु साथ करि, अक्खो तिहिं प्रति एह॥२२॥
मैं करम बरज्यो बहुत, सांहस तदपि सम्हारि ॥
जयसिंहहि पुर लुट्टिगो, भ्रात रावरे मारि ॥ २३ ॥
सपथ झूठ करि इन लियो, सद्यादमौं मरुमोर ॥
सद्याद तब मगौस गिन्यों, जयसिंहहिं बरजोर ॥ २४ ॥
जयसिंहहु यह सब सुन्यों, मरुपति सद्याद मेल ॥
तब उज्जइनी नीति तकि, अंकुश रहिय अठेल ॥ २५ ॥
इहिं बिच दक्खिन देसकी, पत्ता आनि पुकार ॥
मरहट्टे लुट्टत मुलक, करि करि बिबिध बिगार ॥ २६ ॥

( षट्पात् )

हुसनअली सय्यद नबाब दक्खिन पुकार लहि ॥
पुर अवरंगाबाद चल्यो दरकुंच विजय चहि ॥
सारधलक्ख७५००००तुरंग संग सत दोय२००तोप साजि ॥
आवत घन जिम उमडि बंब निकरंब तनितें बजि ॥
उज्जैन निकट आयो जबहि कूरमपति इक नीति करि ॥
पैंतीस३५कोस दरकुंच गो दुलहनि ब्याहनव्याज दौरि॥२७॥

( दोहा )

॥ १९ ॥ २० ॥ १ उनका बैर मांगता हूँ ॥ २१ ॥ २२ ॥ २ हठ ३ मोर्चा ॥ २३ ॥ ४ झूठे सोगन ५ मारवाड़ का मुकुट ६ अपराध सहित ॥ २४ ॥ ७ नहीं छिनै ऐसा होकर ॥ २५ ॥ २६ ॥ ८ यहां अजहत् स्वार्था लक्षणा से सवार जानने चाहिये ९ नगारों का समूह १० मेघ की गर्जना के समान बज कर ११ बिवाह के मिस से १२ दौड़ कर ॥ २७ ॥

सो लखि४कोस उज्जैनतैं, इक चतुरानन ग्राम ॥
तिन तनया सगपन कियउ, कूरमसों सह साम ॥ २८ ॥
वह सगपन मन चिंति अरु, सय्यद गिनि बरजोर ॥
बिनुहि लगन ब्याहन गयो, कूरम कुल सिरमोर ॥ २९ ॥

गीर्वाणभाषा ॥

वंशस्थः ॥

लग्नं विनोद्वाहचिकीर्षया गतो नीतिस्थ आमेरपुरो नरेश्वरः ॥
ततस्य पत्नी खलु चाहुवाणजा पल्लैकपाणा वलयान्यधारयत् ॥३०॥

प्राकृती मिश्रितभाषा ॥

( दोहा )

कूरमकों परिनाय इम, सय्यद दक्खिन पंत ॥
नवाँबर तव उज्जैनपुर, आयो परनि उमत्त ॥ ३१ ॥

[षट्पात् ]

नब्बर आय अवंति जानि सय्यद दक्खिन गत ॥
लिखि बिनति मुक्कलिय साह फरुक हजूर नत ॥
बुंदावनि आवंत स्वामि आयस लुप्यो किन ॥
आलमके अनिसोक नाँहिं फरमान लये इन ॥
बुंदिय लिखाय अब अमहु इनहिं सिर सब हुकम चढायहै ॥
फरमान देरु बुल्लहु बुधहिं अब हजूर हुत आयहै ॥३२॥

दोहा ॥

यह सुनि साह नवाब इक, नाम दलावरखान ॥

---

१ विवाह के म.ध।२॥२० ॥ नीति में स्थित, आमेर का राजा बिना लग्न ही विवाह की इच्छा से गया इस कारण से उसकी स्त्री, चहुवाण की पुत्री ने निश्चय ही लाख की चूड़ियें धारण की, अर्थात् बिना लग्न अचानक विवाह के कारण दांत का चूड़ा उपस्थित नहीं होसका ॥ ३० ॥ २ [illegible] के को ३ [illegible] नवाब का [जयसिंह] ॥ ३१ ॥ ४ [illegible] हुआ ७ आपके अधीन है ८ [illegible] का हुकम किसने लोपा ॥ ३२ ॥

कूरम नरेस यह कहि चढ्यो बुंदीपति तदपि न चढत ॥
आलस[1] अचेत मतिमंद[2] अति पल पल प्रति चालिहें पढत ४२
सुनत एह जयसिंह आसु[3] बुंदिय दलं[4] आयो ॥
जामिय बुद्धहिं कहिय साल[6] गजि मंद सिवायो ॥
अब नृजान आरूढहु चलहिं धरि खंध भृत्य हग ॥
निज असु सौंथ दिवाय एह आकखय नृप कूरम ॥
संकोच तास चहुवान तव चढि तरंग तिन संग हुव ॥
इहिं रीति छोरि मालव अवनि दक्खिन चल्लिय भूप हुव ॥४३॥

[ दोहा ]

कढि मुकुंद दर उत्तर, चम्मल्लि पट्टन ओर ॥
लक्खैरिय गिरि लंघि, आग ग्राम अनघोर ॥ ४४ ॥
कछुदिन तत्थ मुकाम करि, चर मुकल्लि हित चाप ॥
संभरि निजउमराव सव, दे दल लिय बुल्लाय ॥ ४५ ॥
प्रथम इंद्रमल्लान भट, नगर इंद्रगढ नाह ॥
मग्ग सुवन छिल्वर मरद, आयो अधिक उछाह ॥ ४६ ॥
छिल्वरसों जयसिंह नृप, मिल्यो न वत्थन घल्लि ॥
इन अक्खी तुम आमई, हम मिलिहे अब हल्लि ॥ ४७ ॥
इम कहि कूरमसों मिल्यो, दे पय गहिय सीस ॥
इक सुरपन अनुसरयो, अनखि इंद्रगढ ईस ॥ ४८ ॥
करउरपति आयो नदनुं, मिल्यो उँरर उद्योत ॥
सालम जुग्गीराम सुव, भट मुहुकमसिंहोत ॥ ४६ ॥
रन करउर पाचि पाचि रह्यो, मु नृप भीम हन संध[17] ॥

१ तोर्मा २ मंद बुद्धिवाला ॥ ४२ ॥ ३ शीघ्र ४ सेना में ५ वाहिन के पति बुधसिंह ने ६ साले ने ७ पालकी पर चढो. ८ अपने प्राण का ९ सौगन ॥ ४३ ॥ ४४ ॥ १० हलकारे भेज कर ११ पत्र देकर ॥ ४५ ॥ ४६ ॥ १२ हाथ पकड़ा कर नहीं लिया १३ रोगी ॥ ४७ ॥ ४८ ॥ १४ जिस पीछे १५ उरड़ (घमंड) प्रकाश करके १६ पुत्री ॥ ४६ ॥ १७ प्रतिज्ञा छोड कर

यातैं दोउन अड्यो, सालम थप्पालि खंघ ॥ ५० ॥
सुभट बैरिसल्लोत सजि, नगर पल्लोधी नाह,
जैतसिंह जाजव जर्यो, आयो गरम सिपाह ॥ ५१ ॥
बैरिमल्ल कुल उद्धरन, हड्डा रन हमगीर ॥
बलवनपति आयो बहुरि, अभयसिंह अति वीर ॥ ५२ ॥
पुर खातोली पति प्रबल, अमरसिंह अभिधान ॥
इंद्रसिंह कुल उद्धरन, चाप मिल्यो चहुवान ॥ ५३ ॥
मिल्यो आनि उद्धत गुमर, चंडं समर चहुवान ॥
सेरसिंह सागंत हर, भजनेरी पुर भान ॥ ५४ ॥
नाथाउत नगराज है, नगर गुढाको नाह,
पुनि हूओ निम्वान पति, आयो मिलन उछाह ॥ ५५ ॥
सबल मिलि उमराव सब, इम स्वामी ढिग आय ॥
सबहि सिराह सूरपन, जगसिंहहु जस गाय ॥ ५६ ॥
दोहा—सबन कह्यो दिल्लीस दिय, बुंदिय लाग्दत लिखाय ॥
ते कूंगार पिक्खैं हमहु, तब इन दिन्न दिखाय ॥ ५७ ॥
पिक्खि पटा सबहिन कह्यो, कूरम नृपहि सिराहि ॥
मरु नगर वागैं मुल्क, ए न पटानिन्ह मांहि ॥ ५८ ॥
कूरम नृप सुनि काम कहि, बुध र हम दिल्लिय जान ॥
अब लौं कछि माहमीं गेरीं मुल्लक वसु जानि ॥ ५९ ॥
इम कहि अवरन सिक्खरे, चल्ल उभय नृप तार्थ ॥
सालमसिंह रु जैतसी, सुभट लगे दुव ७ सत्थ ॥ ६० ॥
इम दुव २ नृप आनेरपुर, दरकूंचन चलि आय ॥
जामिप सालक प्रीति जुत, रहे कछुक दिन गायें ॥ ६१ ॥

---

१ जयसिंह और बुधसिंह इन दोनों ने आदर किया ॥ ५० ॥ ५१ ॥ ५२ ॥ २ नाम ॥ ५३ ॥ ३ युद्ध में भोकर ॥ ५४ ॥ ५५ ॥ ५६ ॥ ४ पत्र ॥ ५७ ॥ ५ देखे ॥ ५८ ॥ ६ पाकी का देश ७ मन का समूह ॥ ५९ ॥ ८ तहां से ॥ ६० ॥ ९ बहिनोई और साला १० राजा

गये तदनंतर सबहि आम, सजी हित पूरब नम्म्र सलाम ॥
बिलंब कछू करि आयउ भीम, तक्यो हिय हेत रची तसलीम[2] ।७२।
सिरे लखि बुद्धहिं मुद्द गिराय, जग्यो मनमाँहिं सु क्यों मिटिजाय॥
दई उठि साह समस्तन सिक्ख, रही तँहँ बुद्ध बलापति तिक्ख७३

( शुद्धप्राकृतभाषा )

( मालिनी )

इय उअयउराणो तत्थ सङ्गामराणा,
णरवइजयसिंहे पेसिअं ग्गेहपत्तम् ॥
जइ कुणइ पसाअं फूरुओ तुब्भ धीए,
वसइ णणु तदो मे पट्टणं चित्तऊडम् ॥ ७४ ॥
णयसमयजयसिंहो तं क्खु दट्ठूण पत्तं,
समयबलविएगी णीइ एकत्तु बुद्धिम् ॥
दडवडहि गयो सो साहकामम्मि कुम्मो,
कहिउ जवणणाहं फूरुअं राणवत्तम् ॥ ७५ ॥

॥ प्रायोदेशीयाप्राकृतीमिश्रितभाषा ॥

( षट्पात् )

---

१ जिस पीछे सब आम दरबार से गये २ आदाब ॥ ७२ ॥ ७३ ॥

---

॥ संस्कृत अनुवाद ॥

इत उदयपुरात् तत्र संग्रामराणानरपतिजयसिंहं प्रेषितं स्नेहपत्रम् ॥
यदि करोति प्रसादं फूरुकस्तव बुद्धौ वसति ननु तदा पत्तनं चित्रकूटम्॥७४॥
नयसमयजयसिंहः तं खलु दृष्ट्वा पत्रं समयबलविवेकी नीत्वा एकत्र बुद्धिम्॥
शीघ्रं गतोऽसौ शाहकार्ये कूर्मः कथयितुं यवननाथं फूरुकं राणवार्ताम् ॥ ७५ ॥

---

॥ भाषानुवाद ॥

इधर राणा संग्रामसिंह ने वहां राजा जयसिंह को प्रीति पत्र भेजा कि जो तुम्हारी बुद्धि से फूरुकशाह कृपा करै तो निश्चय ही चित्तोड़ वस जावै।७४। उस समय को और बल को जाननेवाला जयसिंह नीति के पत्र को निश्चय देख कर बुद्धि को एकत्र करके बादशाह के कार्य में शीघ्र वह कछवाहा फूरुकशाह से राणा की वार्ता कहने को गया ॥ ७५ ॥

अग्गैं अकब्बर साह लियउ चित्तोर दुग्ग बर ॥
पच्छो आदिय बहुरि रह्यो तब्बैं वह उज्जर ॥
साह हुकम बिनु रान जाय स्वच्छंद बसैं किम ॥
यातैं पठई अत्थ अरज संग्रामसिंह इम ॥
अप्पहु निदेस बसवाय अब चित्रकूट हमहू रहैं ॥
सतपंच५००सुभट परखेंत मम कथितकरो तँहँ निब्बहैं॥७६॥

[ दोहा ]

नजरि द्रव्य करिहै कितो, यहैं कही जब साह ॥
तबहि दम्म त्रयलक्ख३००००० मित, अक्खे कूरमनाह॥७७॥

( षट्पात् )

सुनि सु रान मुकलिय नजरि हुंडी लय३लक्खन ॥
कूरम किन्नी नजरि साह पिक्खी सु मोद मन ॥
लियउ पाट लिखवाय रही महुरहि अवसेसह ॥
अरज इक्क पुनि करिय नगर आमेर नरेसह ॥
बुधसिंह भीम बिग्रह बिरचि छिज्जहिं लरि लरि परसपर ॥
दोउन मिलाय अब अप्प द्रुत मेटि बइर मंडहु महर॥ ७८ ॥

[ दोहा ]

सुनत एह कोटेसकों, दिन्नी साह कहाय ॥
करहु मत्त बुंदीस मन, जयसिंहह ढिग जाय ॥ ७९ ॥
जो तुम किन्न्यो हुकम लहि, सो सब पच्छो देहु ॥
उभयरभ्रात एकत्त जुरि, सनय साम करि लेहु ॥ ८० ॥

( हरिगीतम् )

बरजोर आयस साहको सुनि भीम भो जुत धी भई ॥

---

१ शून्य २ स्वतंत्र ३ कहना करो वहाँ ॥ ७६ ॥ ४ कछवाहों के पति ने ॥७७॥ मुहर लगाना ५ बाकी रहा ॥ ७८ ॥ ७९ ॥ ८० ॥ ६ बलवान् आज्ञा ७ भय सहित ८ बुद्धि

जयसिंहके घन रूप डेरन जाय बिन्नति मंडई ॥
कछवाह कहि बारी मऊ अब छोरि इन लिखि दीजिये ॥
बुंदीसमौं मिलि सामकैं इकथाल भोजन कीजिये॥ ८१ ॥
तब साह औ कछवाह द्वैरमन मंत्र इक्कत जानिकैं ॥
कोटेस वह तजि देस दोनौं लेख करगार ठानिकैं ॥
करि असन इक्कथहि थाल औ भूपाल त्रय दिन बिथ्थरयो॥
नृप भीम उप्पर ओर औ मनमांहिं दोख भरयो जरयो॥८२॥
सक तीन हय रिखि इंदु१७७३ मैं यह बत्त तीनन कैं भई ॥
इहिं बीच जट्टनकी पुकार अपार दिल्लिय उन्नई ॥
इक नैर थूहनि ईस जट्ट सु नाम चूडामनि रहैं ॥
धन जोर औ मन जोर जो रन जोर फौजन निब्बहैं ॥८३॥
तब साह जट्ट पुकारपैं कछवाह भूपति पिल्लयो ॥
बुंदीस बिनु सब संग नृप करि सेन संचय ठिल्लयो ॥
इन जाय तोपन माल कैं रांच जाल थूहनि बिंटई ॥
इत साह बुंदिय नाह बुल्लिं रु रोन बत्त सु पुच्छई ॥८४॥
बुधसिंह रान पठाय बिन्नति चित्रकूट बसावहीं ॥
किय भेट दम्म त्रिलक्ख३००००० औ अपनो निदेस उठावहीं ॥
नयसंद हड्ड नरिंद यौं सुनि कुंम्म कानि हु नौकरी ॥
जयसिंह उक्त प्रपंचें जानत हू यहै कथ उच्चरी ॥ ८५ ॥
वह दुर्ग अकबर साह रन करि अब्द द्वादस१२ मैं लयो ॥
हम आदि बहुतन रान तजि तब सीस साहनकों नयो ॥
वह चित्रकूट बसायकैं पुनि रान फैल प्रचारिहैं ॥

१ साम उपाय [सुलह] करके ॥ ८० ॥ २ और ३ पत्र लिख कर ४ भोजन ५ विस्तारा [फैलाया] ॥ ८२ ॥ ६ जाटों की उठी ॥ ८३ ॥ ८ भेजा ९ एकत्र करके १० बुला कर ११ राणा की वार्ता ॥ ८४ ॥ १२ हे बुधसिंह १३ नीति में सुर्व १४ जयसिंह को १५ जयसिंह को कहीहुई यह रचना जानता था तो भी ॥ ८५ ॥ १६ राणा को छोड कर बादशाहों को शिर झुकाया है

अवनीप हिंदुन[1] फोरि अंकुरि[2] साह नाह बिसारिहैं ॥ ८६ ॥
यह गाह फूरुक साह सुनि वह पत्र भीतैं[3] बिदारयो ॥
जयसिंहपैं इत भीम थूहनि जंग मोह प्रमारयो ॥
करजोरि कहि मम गेह पुत्रिय अप्प उपनयँ[4] कीजिये॥
कछवाह तब जयसाह कहि कछु दीह[5] अंतर दीजिये॥८७॥
नृप बुद्ध सोदरकी[6] सुता हम पुब्ब[7] सगपन कैं बरी ॥
वहव्याह करि द्रुत[8] रावरे गृह बत्त उपनय[9] अद्दरी ॥
जयसिंह यह कहि भीमसौं बुधसिंह प्रति दल[10] पिल्लयो ॥
तुम व्याह मंडहु बेग मैं पुनि भीमको बच[11] भिल्लयो॥८८॥
बुधसिंह यह सुनि साहसौं लहि सिक्ख थूहनि संक्रम्यो[12] ॥
जल घोर सिंधु हिलोर ज्यौं दल[13] जोर जट्टनपैं जम्यो ॥
लिखि पत्र बुंदिय जोधँ[14] सोदरकी सुता नृप बुल्लई[15]॥
उम्मेदकुमरि सु नाम जो परिनाय कूरमकौं दई ॥ ८९ ॥
कोटेस भीमहु अप्पनी तनया[16] सु तत्थ बुलायकैं ॥
बरजोर[17] कूरम मोर कौं दिय प्रीति सह परिनायकैं ॥
सक आगि हय रिखि इंदु१७७३हायन नेर थूहनि जंगमैं ॥
कछवाह इम दुव व्याह कीने वीर सींचि[18] रस रंगमैं[19] ॥९०॥
करि व्याह कूरम नाह यौं पुनि ताव जट्टनपैं दयो ॥
हरिमंथँ[20] भ्राष्ट्र[21]कैं गैत्र[22] ज्यौं तरकाव तोपनको भयो ॥
उहि कोट अट्ट[23]नि थट्ट यौं गढ बैट्ट[24] जट्टनकैं परे ॥

---

१ हिन्दु राजाओं का २ उदय होकर बादशाह का स्वामी पन भूलेगा ॥ ८६ ॥ ३ डर कर फाड़डाला ४ विवाह ५ दिन की छेटी ॥ ८७ ॥ ६ बुधसिंह के सगे भाई की बेटी ७ पहिले ८ शीघ्र ९ विवाह की वार्ता स्वीकार करी १० पत्र भेजा भीमसिंह का ११ वचन ॥ ८८ ॥ १२ चला १३ सेना का १४ छोटे भाई जोधसिंह की बेटी को १५ बुलाई ॥ ८९ ॥ १६ पुत्री को १७ बलवान् उस वीर कछवाहे को १८ युद्ध में १९ शृंगार रस किया ॥ ९० ॥ २० चनों का २१ भाड़ में २२ शब्द होवै तैसे २३ बुरजें २४ मार्ग .

कढि वेग तब गहि तेग वे सब सेन सम्मुह ह्वै मरे ॥ ९१ ॥
जयसिंह थूहनि तोरिकैं इम जट्ट चूडामनि हन्यौं ॥
अरु वदनसिंहहिं रक्खि सरनैं *अप्प जय छक उप्फन्यौं ॥
जिहिं बदनसिंह †निकेत सूरजमल्ल जट्ट सु पुत्तभो ॥
‡जर बंटिकैं सिर §संटि लै भुव फोज लक्खन जुत्तभो ॥९२॥
द्वै कोटि[1] २००००००० आमद मुलक दक्खि रु ताव साहनपैं दयो ॥
धरि बीस[2] २०००००००० कोटि स्वकीय कोस सरोस सत्रुनकौं जयो॥
लरि आगरा लहि मारि दिल्लिय साह कोसन[3] लुट्टिकैं ॥
किय भरतपुर निज राजधानी जंग मिच्छन[4] जुट्टिकैं ॥९३॥
गढ भरतपुर कुम्भेर डिग्घ रु बैर ए चउ४निर्मये[5] ॥
ऐसान सिर आमेरको भुल्ल्यो न जोहु इते भये ॥
वाकै जवाहरमल्ल पुत्त सहाय सूरहु[6] जाहिलै ॥
बैठो सु मरुपति[7] विजयसिंहहु इक्क गद्दिय ताहिलै ॥ ९४ ॥
जिहिं पुत्र नातिय[8] ए भये तिहिं सरन कूरम स्वीकरयो[9] ॥
गढ फोरि थूहनि तोरि सब नृप जोरि[10] दिल्लिय संचरयो॥
रस.राहसौं रु सिराहसौं मिलि साहसौं जय अप्पयो ॥
सिरमोर भूप समस्तमैं बरजोर कूरम यौं भयो ॥ ९५ ॥
कछवाह साह उभैरहि इक्क गिनि व्याज[11] भीम बिचारयो॥
जामात[12] पर रचि घात जड नृप सक्ख मंत्र सम्हारयो ॥
पुनि रूपनगर नरेस अरु मरुदेसपति दुव बुल्लिकैं ॥
मिलि इक्क सम्मति मंत[13] मंडिय भूप तीनन भुल्लिकैं ॥९६॥

---

॥ ९१ ॥ * आप † घर में ‡ धन बांट कर § बदले में मस्तक लेकर ॥ ९२ ॥ १ अपने खजाने में २ जीता ३ बादशाह के खजाने को ४ म्लेच्छों से ॥ ९३ ॥ ५ बनाये ६ वीर भी जिसकी सहायता लेते थे ७ मारवाड़ का राजा ॥ ९४ ॥ ८ पोते ९ स्वीकार किया १० सब राजाओं को एकत्रित करके ॥ ९५ ॥ भीमसिंह ने ११ छल विचारा १२ जमाई (जयसिंह) पर १३ सलाह की ॥ ९६ ॥

लिखि पत्र सय्यदपैं *ततक्खिन देस दक्खिन मुक्कल्यो ॥
इत साहकी हित चाहसौं कछवाह भूपति †उज्झल्यो ॥
जयसीह यह कछु दीहमैं अधिकार[1] अप्पन पायहै ॥
बनिकैं वजीर समग्ग मस्तक चंड[2] घात चलायहै ॥ ९७ ॥
रहनौं तुम्हैं जु वजीर ह्वै अरु बंधु बैर निवेरनौं[3] ॥
तो बेग आवहु तेग मंडि घुमंडि कूरम घेरनौं ॥
द्रुत पिक्खि यह छद[4] सज्जि सय्यद सेन सम्मद[5] उप्पर्यो ॥
सजि अग्ग तोपन मग्ग कोपन लज्ज लोपन संचर्यो[6] ॥ ९८ ॥
उज्जैन आय रु साहकौं[7] दल्ल मंडि दूतन[8] अप्पये ॥
हम आनि पूरब देससौं तुम पट्ट दिल्लिय थप्पये ॥
जयसिंह नृप मम भ्रात मारक[9] ताहि निज हिय लायकैं ॥
मम तुल्लय अद्दर[10] किद्दर्यो सु दये हि अप्प[11] भुलायकैं ॥ ९९ ॥
कछु त्रास[12] नहि बिसवासहै अब पास आय रु अक्खिहौं[13] ॥
रन चाय[14] आयस पाय मैं निज बंधु बैर न रक्खिहौं ॥
सुनि साह यह निज मातसौं सब बात सय्यदकी कही ॥
तब मात आक्खिय घात यह जयसिंह उप्पर है सही ॥ १०० ॥
तिहिं देहु सादर[15] सिक्खसौं आमेर नेर पठायकैं ॥
तब चूक[16] अप्पनमांहिं नांहिं लरैं जु सय्यद आयकैं ॥
सुनि साह यह कछवाहसों हित चाह आक्खिय सबही ॥
तुम जाहु बेगहिं सिक्खि लै अति फैल सय्यदको मही ॥ १०१ ॥
जयसिंह आक्खिय भो वजीर जु मोजदीनहिं मारिकैं ॥
तौहैं सु आवत बेर ये सब चौंर छत्र उतारिकैं ॥

---

* इसी समय † बढ़ा १ आपके वजीर पन का २ भयंकर ॥ ९७ ॥ ३ भाइयों का बैर मिटाना होवे तो ४ पत्र ५ हर्ष सहित ६ चला ॥ ९८ ॥ ७ पत्र लिख कर ८ हलकारों को दिया ९ मारनेवाला १० आदर से मेरे बराबर किया ११ आपने ॥ ९९ ॥ १२ डर १३ कहूंगा १४ हुकम पाकर युद्ध की चाह से ॥ १०० ॥ १५ आदर के साथ १६ दोष (भूल) ॥ १०१ ॥

तसमात सज्जहु सेन सम्मुह सत्रु सय्यद मारिहैं ॥
सबहिंदु पायन लाय हिंदुसथान आन बिथारिहैं ॥१०२ ॥
कहि साह तुम गृह जाहु जो अति जोर सय्यद जानिहैं ॥
पुनि तुमहिं बुल्लि प्रपंच करि तिहिं मारि खैर[2] प्रमानिहैं ॥
तब कहिय कूरम रानहित फ़रमान जो वह निर्भयो[3] ॥
चित्तौर दुग्ग बसायबेहित सो समुद्दहु नाँभयो ॥ १०३ ॥
बुंदीस नैनन चिंति तब यह साह नाँहिं न स्वीकरी[4] ॥
कछु और मंगहु रान हित देहैं सु यह पुनि उच्चरी ॥
आमेरपति तब एह अक्खिय रामपुर लिखिदीजिये ॥
करि मान[5] भूपति रान सर्वसमान सेवक कीजिये ॥१०४॥

[ दोहा ]

मालवधर अंतर मुल्लक, नगर रामपुर नाम ॥
चंद्राउत सीसोद तँहँ, स्वामि नाम संग्राम ॥ १०५ ॥
याकै पुरुखन अग्ग अति, सेये दिल्लिय साह ॥
किये सुभट तब राव कहि, राज बख्खि हित राह ॥ १०६ ॥
तबतैं बुंदिय जोधपुर, पुर आमेर समान ॥
सनमानित[7] सीसोदहू, सेवत रहि सुलतान ॥ १०७ ॥
तिन कुल यह संग्राम नृप, रह्यो सुररि लहि काल ॥
छिद्र यहै तकि गहन छिति, कहि कूरम भूपाल ॥ १०८ ॥

पद्धरी ॥

कहि कूरम करजोरि सुनहु मम वत्त साह श्रुतैं ॥
रामपुर पैं[12] संग्राम रहिय अब सुररि जोर जुत ॥

१ इसकारण मे ॥ १०२ ॥ २ कुशलता ३ लिखागया था सोमुद्रा [छाप] सहित नहीं हुआ अर्थात् छाप नहीं लगी सो लगवादेवें ४ स्वीकार नहीं करी ५ आदर करके ॥ १०४ ॥ १०५ ॥ १०६ ॥ ७ सन्मान पाकर ८ पादशाह को ॥ १०७ ॥ ९ समय १० भूमि लेने के लिये ॥ १०८ ॥ ११ कान में १२ पनि

जनपद लेहु उतारि रहैं मुरैं न ठिकानाँ ॥
रानहिं देहु लिखाय रचहि सेवन यह रानाँ ॥
सुनि यह लिखाय फरमान दिय करि समुद जयसिंह कर॥
रान तुम दक्खि गढ रामपुर सज्जहु सेवन सुभट बर ॥१०९॥

दोहा ॥

रामपुरहिं लिखवाय इम, रान अरथ हित राह ॥
सजव सिक्ख करि साहसौं, नीति चतुर कछवाह ॥११०॥
जामिपं डेरन आय कहि, चलहु अप्प करि सिक्ख ॥
इहाँ समय कछु औरभो, रहैं न राजस तिक्ख ॥ १११ ॥

षट्पात् ॥

सुनत एह बुंदीस दियउ कूरम प्रति उत्तर ॥
तुम आयउ लहि सिक्ख सजव सज्जित पद्धति पर ॥
हमहि सिक्ख अब होत कछुक अंतर परिजैहैं ॥
चलहु अप्प तस्मात सिक्ख लै द्रुत हम ऐहैं ॥
जयसिंह सु सुनि आमेरपुर आय कटक बहुसज्ज किय ॥
इत संदल आय दिल्लिय उमँडि हुसनअली अनखात हिय॥११२॥
स्वसुर साहको गूढ अजित अभिधानं धन्वपति ॥
रूपनगर रट्ठोर जनक मातुल विमंदमति ॥
योंहोको जामात भीम कोटेस राम सुत ॥
बंधुवरग त्रय जानि बीच डारिय बिसास जुत ॥
कहि साह साम सय्यद विरचि राजकाज निवहहु सकल ॥

१ देश २ छाप (मुहर) लगाकर ॥ १०९ ॥ ११० ॥ ३ पहिनोई [बुधसिंह] के डेरे पर ४ राजापन की वा रजोगुन की ॥ १११ ॥ ५ मार्ग पर ६ इसकारण से ७ सेना सहित ॥ ११२ ॥ अजितसिंह ८ नाम ९ मारवाड़ का पति १० बादशाह फ़र्रुखसियर के पिता का ११ मामा १२ विशेष मूर्ख बुद्धिवाला १३ इसी राजसिंह का जमाई भीमसिंह कोटा के राजा रामसिंह का पुत्र १४ इन तीनों को सम्बन्धी जानकर

इन दियउ डारि सय्यद श्रवनं उन सब फोरिय मंतबल॥११३॥
ए तीन ३ हि [2]अवनीप लचिग अति भुम्मि लुभाये ॥
बदलि साहसौं छन्न अधम सय्यद बिच आये ॥
साहहिं दै बिसवास इक्क [3]बासर जुरि इक्कत ॥
बैठे करन [4]रहस्य साह पंचम५ करि सम्मत ॥
तब [5]साह तीन [6]भूपनं पकरि बंधि जाँहिकी पग्घ करि ॥
[8]मखतूल पासि गल डारिकैं मारि गिरायउ गारि लरि ११४

हरिगीतम् ॥

सक बेद हय गिरि इंदु १७७४ [10]हायन मास फग्गुन [11]गोरमैं॥
हनि साह त्रय [12]नरनाह सय्यद चाह हुव अति जोरमैं ॥
परि कूक दिस दिस हुरमखानन नारि [13]तोबह उच्चरैं ॥
आतंक सय्यदको अतीव सु द्रव्य [14]गोपनहू करैं ॥ ११५ ॥
लै सबन हुरमन द्रव्य [15]धन्वं [16]धवसैं [17]धी गृहमैं धरयो ॥
मरुईस सुनि [18]बसुजुत्त [19]पुत्तियं बुद्धि लोभहि अहरयो ॥
सह बित्त मुक्कलि [20]धन्वं दिय तनया सु यों मरु ईसनैं ॥
अरु [21]भीमैं सय्यदसौं कही बुधसिंह वैर रचैं घनैं ॥ ११६ ॥
जयसिंह [22]जामिप है यहै तुमसौंहु छल करि तोरिहै ॥
[23]तस्मात मारहु याहि सब मिलि जोर छल यह जोरिहै ॥
सुनि एह सय्यद फेरि फोजन [24]बट्ट बुंदिय बंधयो ॥

---

१यह वार्ता सय्यद के कानों में डाल दी॥११३॥२भूमि के लोभ से ये तीनों राजा नम गये३एक दिन एकत्र होकर४एकान्त सलाह करने बैठे५बादशाह को६तीनों राजाओं ने७उसी (बादशाह) की पगड़ी से ८ रेसम की फांसी ९ गालियां से लड़कर अर्थात् बादशाह को गालियें देकर॥११४॥१०सम्वत् के११शुक्लपक्ष में १२ राजा १३ 'तोबा तोबा' करने लगीं १४ धन छिपाने लगीं ॥ ११५ ॥१५ मारवाड़ के१६पति की १७ पुत्री के घर में१८धन१९सहित पुत्री को २० बेटी को धन सहित मारवाड़ में भेज दी२१कोटे के महाराव भीमसिंह ने ॥ ११६ ॥ २२ बहिन का पति २३ इसकारण से २४ बुन्दी का मार्ग

अवनीस तीनन[1] अप्प लै बुधसिंह डेरनपैं गयो ॥ ११७ ॥
बुंदीस यह सुनि सेन सज्जि रु सेन सम्मुह संक्रम्यौं[2] ॥
तव जैत[3] आक्खय घोर यह अति जोर सय्यदको जम्यौं ॥
लाहोर तोरन[4] होय नृप तुम जाहु कूरम देसमैं ॥
हम धीर रन हमगीर जुज्झहिँ बीर जरठ[5] बेसमैं ॥ ११८ ॥
यह कहत आतुर[6] आय खल दल जानि बद्दल लुंबये ॥
बजि बीर आनक[7] यौं अचानक राग सिंधुव लग्गये ॥
बजि डेरु डिंडिम डक्क अो बहरक्क[8] अंभ[9] फरक्कई ॥
अहि भोग[10] लेत लचक्क अो धरनी सु धक्कन धक्कई ११९
परि ओर ओरन रोर[11] दिल्लिय जोर जालम जंग भो ॥
हटनारि हट्टन लागि पट्टन[12] अंग रंग बिरंग भो ॥
पजरात जात बजार बीथिनैं[13] यौं अलात[14] सु उच्छरैं ॥
जिम मास बाहुल[15] दरसपैं[16] नेहास[17] कास[18] करैं जरैं ॥१२०॥
आकास धूम रु धूलि धुंधुरि भान भासन[19] लुप्पयो ॥
बजि कंक गिद्ध सिचान पच्छि[20] ति रारि सय्यद रुप्पयो ॥
अनिरुद्ध सुव[21] तव तेग झारत मीर मारत निक्कल्यो ॥
कुल बैरिसल्लज[22] जैतसिंह सु सेन सम्मुह उज्झल्यो[23]॥१२१॥
पुनि जोधराज प्रधान ऊरुज[24] आय ए रन अंकुरे[25] ॥
लहि रोक कोकन[26] सोक भो पुरलोक ओकन[27] मैं दुरे ॥

---

१आप (सय्यद) तीनों राजाओं को साथ लेकर ॥ ११७ ॥ २ चला ३ जैतसिंह ने कहा ४लाहोरी दरवाजे होकर ५ वृद्धावस्था में ॥ ११८ ॥६शीघ्र वा घबराया हुआ कि बुधसिंह भाग नहीं जावें ७ ढोल ८ ध्वजा ९ आकाश में १० फण ११९ ॥ ११ भय १२ हाटों के किवाड लग कर १३ गलियों में १४ अग्नि १५ कार्तिक मास की १६ अमावास्या पर १७ दीपक १८ प्रकाश ॥ १२० ॥१९सूर्य का दीखना छुपगया २० पंछी २१ पुत्र (बुधसिंह). बैरीसाल के कुल में २२ जनमा हुआ २३ चढा ॥ १२१ ॥ २४ वैश्य २५ खड़े हुए २६ सूर्य की रोक देखकर चकवा पक्षियों को शोक हुआ २७ घरों में छिपे.

कमनैत फोजनमैं पग्यो भट जैत हड्ड हकारिकैं ॥
रन नैंर[1] दिल्लियकी रही तिय जालरंध्र[2] निहारिकैं ॥ १२२ ॥
तरवारि नागिनि जैतकी बिस मोह[3] सत्रुनकौं[4] दयो ॥
दल जुद्ध जाँव प्रबुद्ध ह्वै नृप तोंव[5] तोरन[6] लंघयो ॥
निकसाय स्वामिय संकरैं वान श्रोट तोरनपैं अरयो ॥
बजि हक्क रन धमचक्क यों बिनु मत्थ जैत लरयो परयो ॥१२३॥
परि बीर सत्रह १७ संगके दल जाँम इक्क १ सु रुक्कयो[7]॥
लगि क्रोध कैं[8] परि जोध[9] ऊरुज स्वामि क्रन सत्र चुक्कयो ॥
लाहोर पंद्धति[10] भूर कढि कछवाह [11]जनपद संक्रम्यो[12] ॥
इत जीति संगर घोर सय्यद जोर दिल्लिय मैं जम्यौं ।१२४।
किय साह नाम रफैलदाला मास छह्द बिच सो मरयो ॥
तब श्रोर किय दुत्र२ मास बिच तजि सोहु संचैर[13] संचैरयो[14] ॥
तब किय मुहुम्मदसाह सोंह[15] सु चाह सय्यदकी भई ॥
यह यों छह्दहायनमैं[16] छ ६ साहन थाँपि दिल्लिय भुग्गई[17]।१२५।

(षट्पात्)

सक बसु खट हय इंदु १७६८मरिग आलम ओरँग सुंव[18] ॥
गुनहत्तरि ६९ हनि मोजदीन फूरक पट्ट हुव ॥
किय रफीलदोला सु ताहि हनि सक चउहत्तरि७४ ॥
पचहत्तरि५७ यह मरत अवर किय सोहु गयो मरि ॥
सय्यद वजीर पुनि मंत्र सजि आलम नाँतो[19] जानि जिय ॥
तक्कत रफीलकदरह तनय साहमुहुम्मद साह किय ।१२६।

१ दिल्ली नगर की स्त्रियें २ जालियों के छिद्रों में ॥ १२२ ॥ ३ मूर्छा ४ सेना से जब तक युद्ध हुआ ५ तब तक राजा सचेत होकर ६ शहर का द्वार लांघ गया ॥ १२३ ॥ ७ सेना को एक पहर तक रोकी ८ करके ९ जोधराज वैश्य १० मार्ग ११ देश में १२ चला ॥ १२४ ॥ १३ शरीर को छोड कर १४ चला (मरा) १५ बादशाह १६ छः वर्ष में छः बादशाहों ने १७ दौड़कर (शीघ्रता से) ।१२५।
१८ पुत्र १९ आलम का पोता

( दोहा )

सक्क सर छय सत्रह१७७५समय, सय्यद थप्पि सु लाह ॥
पुर दिल्लीके पट्टपर, धग्यो मुहुम्मदसाह ॥ १२७ ॥

श्रीवंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तमराशौ बुन्दीपति बुधसिंहचरित्रे महाराणासंग्रामसिंहभणानबुन्दीमुक्त्यस्वीकाराप-राधक्षमापनमहारावभीमसिंहोदयपुरगमन १ करवरसमरनिराश-कोटाकटकप्रत्यागमन २ मरुधराधीशाजितसिंहदिल्लीन्द्रफूरुकसिय-रस्वसुतापरिणायन ३ आत्तसैन्यहुसनअलीसय्यददक्षिणादिग्गमन ४ वैवाहिकनक्षत्रमन्तरापिहुसनअलीभीतत्यक्तोज्जयिनीनगरशरगु णक्रोशान्तरजयसिंहस्वविवाहार्थगमन ५ जयसिंहप्रार्थनापत्रागम भीमसिंहत्याजितबुन्दीबुधसिंहप्रत्यर्पण ६ यवनेन्द्राह्वानजयसिंह बुधसिंहदिल्लीसरण ७ जयसिंहद्वारामहाराणासंग्रामसिंहस्य पुन-श्चित्तोड्वासहेतुफूरुकसियराज्ञाग्रहण ८ चूडामणिजट्टविजयार्थज-यसिंहाधिकारथूहणपुरयवनेन्द्रसैन्यप्रेषण ९ थूहणपुरसमरविवाह द्वयकरणानन्तरजयसिंहजट्टविजयन १० जयसिंहाविरोधेन कोटाधी-

॥ १२६ ॥ १ अपना श्रेष्ट लाभ ॥ १२७ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सातवें राशि में बुन्दी के पति बुधसिंह के चरित्र में, महाराणा संग्रामसिंह के कहने से बुन्दी नहीं छोडने का अपराध क्षमा कराने को महाराव भीमसिंह का उदयपुर जाना १ करवर के युद्ध में कोटा की सेना का निरास होकर पीछी आना २ मारवाड़ के राजा अजितसिंह का दिल्ली के पादशाह फूरुकसियर को बेटी विवाहना ३ सय्यद हुसनअली का सेना लेकर दक्षिण में जाना ४ हुसनअली के भय से उज्जैण को छोड कर पैंतीस कोस के अंतर पर जयसिंह का विना ही लग्न विवाह करने को जाना ५ जयसिंह की अरजी जाने पर भीमसिंह से छुडा कर बुधसिंह को बुन्दी पीछी देना ६ पादशाह के बुलाने पर जयसिंह और बुधसिंह का दिल्ली जाना ७ महाराणा संग्रामसिंह का जयसिंह द्वारा पादशाह फूरुकसियर से चीतोड़ बसाने की आज्ञा मांगना ८ चूड़ामनि जाट को विजय करने के अर्थ पादशाह का जयसिंह के अधिकार में थूहणपुर पर सेना भेजना ९ थूहणपुर के युद्ध में राजा जयसिंह का दो विवाह किये पीछे

लंघि पहर खट६असनं लिय, पुनि सुनि कुसल प्रसंग ॥३॥
दिल्लीतैं इहिं बिच निकसि, रन करि बुंदिय नाह ॥
मिलिय आनि जयसिंहसौं, टोडा अधिक उछाह ॥ ४ ॥
कोटापति अग्गैं लियउ, सोपुर मुलक छुराय ॥
इंद्रसिंह सोपुर अधिप, निकस्यो प्रान बचाय ॥ ५ ॥
गोर बंस अवतंस यह, सोपुर पुर अधिराज ॥
आयो मिलि बुंदीससौं, कूरम ढिग भुवकाज ॥ ६ ॥

उद्धुर ॥

इत उदयपुर पति एस, संग्रामसिंह नरेस ॥
पुर रामपुर लहि पत्तं, सजि सेन पिल्लिय तत्त ॥ ७ ॥
तिन रामपुर नरनाह, संग्रामसिंह सचाह ॥ ८ ॥
कर बंधि नैरं बिहाय, पय रान लग्गिय आय ॥
तब रान लखि नंत एस, दिय मंडि अद्धह दंस ॥ ९ ॥
लहि अद्ध भुव तब राव, हुव रानको उमराव ॥
बराव १ मराव २ अन्त्यानुप्रासः ॥ १ ॥
भुव अद्ध छिन्निय रान, थित च्यारि४ पुर जुतथान ॥१०॥
जिन्नोद १ जीरन २ द्रंग, सजि कुक्कुटेश्वर३संग ॥
लिय नैर नीमचि४नाम, किय तत्थ सेन मुकाम ॥ ११ ॥
भुव अद्ध लै इम रान, दिय फेरि अप्पन आन ॥
भुव अद्ध पत्तिहिं रक्खि, लिय बंदगी रस चक्खि ॥ १२ ॥
खट सत्त हय इक्क१७७६मान, लिय रामपुर इम रान ॥
इत जोर सय्यद किन्न, गहि हत्थ दिल्लिय लिन्न ॥ १३ ॥
निज पति मुहुम्मदसाह, ताकी न कछु जिय चाह ॥

१भोजन॥३॥॥४॥५॥२गौड़ वंश का मकुट३पति ॥ ६ ॥ ४ पत्र ५ भेजी तहां॥७॥ ॥ ८ ॥ ६ नगर को छोड़ कर ७ नम्र देख कर ८ आधा देश लिख दिया "यह रामपुरा वाले पहिले से चीतोड़ के राव थे परन्तु उस महाराणा की विपत्ति में स्वतंत्र राजा होगये थे" ॥ ९ ॥ १०॥ ६ नीमच ॥ ११ ॥ १२ ॥ १३ ॥

कोटेस अरु मरुनाह, किय दोहु[1]बुल्लि सु लाह ॥ १४ ॥
तुम जाय निज निज देस, सज्जहु अनीक[2] बिसेस ॥
खगमार धारन खग्गि, लैहैं ब कूरम घेरि ॥ १५ ॥
दुवरसाल[3] जाँमिप मारि, आमैर बुंदिय धारि ॥
रहिहैं निरंकुस होय, पिच्छैं न कंटक कोय १६ ॥
मरुईस सुनि यह बत्त, मरुदेस आयउ मत्त ॥
लगि सेन सज्जन अंध, कछवाह सीस कबंध ॥ १७ ॥
इत भीम भुम्मि उमंग, ब्रज आय गोकुल दंग ॥
गुरु गोकुलस्थ बिचारि, लिय मंत बल्लभ[5] धारि ॥ १८ ॥

॥ दोहा ॥

बल्लभमत चहि मंत्र लहि, रजत[6]तुला किय दान ॥
हुव सेवक ब्रजनाथको, कोटापति चहुवान ॥ १९ ॥

( पादाकुलकम् )

कृष्णदास निज नाम कहायो, नंदगाम कोटा लिखवायो॥
सेरगढ़[7] सु थप्पिय बरसानों, इन नामन व्यवहार चलानो ॥२०॥
कोटकोट अंतर कोटापुर, किय ब्रजनाथ निवेदित आतुर ॥
दान रु द्विज भोजन बहु दिन्नौं, चिक्कनमाँहिं रहनौं पुनि लिन्नौं २१
दुर्यो कितव[8] डेनरके अंदर, बाहिर नांयो[9] पंद्रह१५बीसर ॥
रोग रोग कहि मृत्यु उडायो, कोटापुर सुनि सोक अघायो ।२२।
माधोंनी[12] मिलि चाहि जुद्ध चित, सावधान कोटा किय सज्जित॥
द्वारन अर्गर[13] लगाय धीर ध्रुव, बुर्ज बरन सिर मरन मंडि हुव २३
जान्यौं मृत भीमहिं सुनि ऐंहैं, बुंदिय कटक छिन्नि गढ लैंहैं ॥
सोहि भई सालम सुनि धायो, लुट्टन कोटा मुल्क लगायो ।२४।

१मारवाड़ का पति ॥ १४ ॥ २ सेना ॥ १५ ॥ ३ साला ४ बहिनोई॥१६॥१७॥५ वल्लभ संप्रदाय को ॥ १८ ॥ ६ चांदी की ॥ १९ ॥७सेरगढ का नाम बरसाना रक्खा ॥ २० ॥ ८ भेद ॥ २१ ॥ ९ छली१०नहीं आया११दिन ॥ २२ ॥ १२ माधोसिहोत हाड़ा १३ किंवाड़ ॥ २३ ॥ २४ ॥

भीम कहिय जित्ते बिनाँ, अप्पन जियत रहैं न ॥
अप्पन बिनु यह उग्रहै, लैहैं बुंदिय[1] अैंन ॥ ३४ ॥
यह कहि बाजिन बग्गलै, पर्यो भीम पबि[2] पात ॥
खरकोनन[3] मनु चुगत खिन, घल्ली सेनन घात॥ ३५ ॥

मरुभाषा डिंगलभाषेत्येके ॥
अस्मिन्सजातीयेष्वेवप्रसिद्धंगीतनामकं मरुदेशीयं छंदः ॥
गीतेष्वपिसुपङ्खीगीतः ॥

भूमी लागरै लुँभाणाँ[4] डाणाँ[5] संपाति रूपरा भड़ाँ,
लेताँ[6] ताणाँ बागरै भूपराँ[7] लग्गी लीह[8] ॥
अंधायो[9] खागरै बीसँ[10] मागरै ऊपरा आयो,
सालमेग नागरै धूँपरा[11] भीमसीह ॥ १ ॥
घटा बीज घाँटकी[12] उतोळे खागाँ वीर घाँचै,
रटा[13] त्रंबाटकी बागाँ घोळे नागाँ राड़ि ॥
दै[14] काँवो रामरै छटा बिहंगराटकी दोळे,
फँटा सेना [15]सिरोळे झाटकी फाड़ि फाड़ि ॥ २ ॥

---

१बुन्दी का स्थान लेवैगा॥३४॥२वज्र पड़ने के समान३मानों चुगते हुए तीतरों पर शिचाख (सिकरे) ने घात डाली॥३५॥मरुभाषा जो डिंगल भाषा कहलाती है उसमें हमारी जाति में ही प्रसिद्ध है ऐसा गीत नामक मारवाड़ी छन्द, जिन गीतों में भी यह सुपंखरा गीत है ॥ भूमि का ४ लोभ लाग कर ५ डाणा लगा हुआ (मस्त) संपाति रूप के वीरों से घोड़ों की बागें ६ खींचते ही ७भूमि पर ८ लकीरसी लग गई खड्ग मे ९ अतृप्त [भूखा] १० वी [पची] तिन के ईस (गरुड़) के मार्ग से सालमसिंह रूपी सर्प के ११ मस्तक पर भीमसिंह आया ॥ १ ॥ घाटा में बिजुली के १२ रूपवाले खड्ग को हाथ में तोल कर, वीरों को घेर (धकेल) कर १३ तासों के निरन्तर शब्द होने पर सर्पों से युद्ध करके रामसिंह के पुत्र ने १४ घेरा देकर, पत्तियों के राजा [गरुड] की शोभा से चारों ओर, सेना रूपी १५ फणों को१६उडाये, और उसके नाकों को फाड़ फाड़ कर पछाट डाली ॥२॥ डांणां लगेहुए (उस डाकी वीरों का विशेषण है)

डांगाँ ओक ओक *जाँगी जैतरा रुड़ाया डाकी,
तोक चंचाँ केवाणाँ छुडाया बीर ताळ ॥
†पाँणाँ झोक संभरी असंखाँ के उडाया प्राँणाँ,
वाणाँ सोक पंखाँ के उडाया बूंदीवाळ ॥ ३ ॥
काटी पूंछ झंडा ले ‡किसोर दूजे दाटी कोपि,
सेना फटा फाटी मैं कटार पंजाँ साजि ॥
वैनतेय भीमसी लपाटी तेग आगैं वचे,
भोगी जोगीरामरो त्रिपाटी गयो भाजि ॥ ४ ॥ ३६ ॥

प्रायोदेशीयप्राकृतीमिश्रितभाषा ॥

दोहा ॥

§अहि सालम इम भज्जिगो, फोज फटा सु फटाय ॥
व्यौंधि महिन कृमि वेर की, अतिजव बुंदिय आय ॥३७॥
कोटेसहु इनँ पिछि लगि, लिन्नी बुंदिय घेरि ॥
सठ सालम इक दीह लरि, गो भाजि आयुध गेरि ॥ ३८ ॥
जाओ जुग्गियरामको, आयो नगर झलाय ॥
कोटापति इत लुट्ट करि, बुंदिय दिन्न जराय ॥ ३९ ॥
फग्गुन विसद चउत्थि४सक, रस हय सत्रह१७७६मानँ ॥
बहुरि भीम बुंदिय लई, इम फेरी निज आन ॥ ४० ॥

---

ने घर घर में विजय के * नगारे बजाए और तरवारों रूपी चंचुओं से उठा कर चक्रों की मूठों से वीरों की तालियां [हथेलियें] छुड़ाई, इसकारण हे बहु-भाण तुम्हारे † बाणों को धन्य है कि जिन से असंख्यों के प्राण उडाए और बाणों के सोक रूपी पांखों से बुन्दीवालों को उडाये ॥ ३ ॥ उस सेना के झं-डे लेने रूपी पूंछ को काटा और ‡ दूसरे किशोरसिंह ने क्रोध करके दबाई कटार रूपी पंजों का अग्र सज कर सेना रूपी फण को फाड़ा, इसप्रकार गरुड़ रूपी भीमसिंह की शीघ्र चलनेवाली तेग के आगे बच कर, जोगीराम का पुत्र रूपी सर्प शीघ्रता की दौड़ से भाग गया ॥ ४ ॥ ३६ ॥ § सर्प १ फण २ रोग सहित ३ वढ पैर का बदला ४ बहुत शीघ्र बुन्दी आया ॥ ३७ ॥ ५ शीघ्र ॥ ३८ ॥ ३९ ॥ ६ शुद्ध पक्ष की ७ समान आज्ञा ॥ ४० ॥

सबहि देस बुंदीसको, अंदर भीम अपनाय ॥
लूट माँहिं बहु द्रव्यलै, इम पुनि कोटा आय ॥ ४१ ॥

( पादाकुलकम् )

अवरहु भीम देस बहु छिन्नैं, चउदह सहँस१४००० गाम निज किन्नैं
अग्गैं लिखित *कूरमहिं अप्यो, सो सब लुप्पि लोभ हिय थप्यो ४२
हुलसि एह अक्खिय सुभटन हित, अब ब्रजनाथ करहि सब इच्छित ॥
रन जयसिंह †बुद्ध लरि मारहिं, ‡बसुमति आन §अमोघ बिथारहिं ४३
इक पुत्रहिं बुंदिपगढ अप्पहिं, थिर इक्कहिं कोटागढ थप्पहिं ॥
इक्क सुतहिं सोपुरगढ दैहैं, हम उज्जैन राज अब लैहैं ॥ ४४ ॥
तदनंतर सय्यद प्रति कग्गर, पठयो द्रुत लिखि भीम अप्पंकर ॥
इत दल सजव सज्जि हम आवत, उत तुम आवहु कटक अमावन ४५
पकरि बुद्ध जयसिंह बिपक्खन, लैहैं पहुमि मारि भट लक्खन ॥
यह लिखि संगर भीम उमाह्यो, चमु सजि सहँस बीस २०००० जय चाह्यो ॥ ४६ ॥

[ दोहा ]

इत सय्यदसौं सिक्ख लहि, अजितसिंह मरु आय ॥
जहँ सुभटन एकत्त जुरि, अक्खिय छल उपाय ॥ ४७ ॥

[ षट्पात् ]

मिसल अठ उमराव जबहि इक ठौर इक्क जुरि ॥
अजितसिंह प्रति अक्खि अनर्थ किन्नौं तुम अंकुरि ॥
कूरमपतिसौं तोरि अप्प सय्यद चाह्यो उर ॥

॥ ४१ ॥ * कछवाहा जयसिंह को दिल्ली में लिख दिया था कि बुन्दी के परगने छोड़ देवेंगे, उसको ॥ ४२ ॥ † बुधसिंह को ‡ पृथ्वी पर § फांसी नहीं फिरै ऐसी आज्ञा फैलावेंगे ॥ ४३ ॥ ४४ ॥ १ जिस पीछे २ पत्र ३ अपने हाथ से ४ नहीं मावै ऐसा ॥ ४५ ५ शत्रुओं को ६ भूमि ७ युद्ध पर उत्साह युक्त हुआ ८ सेना ॥ ४६ ॥ ९ मारवाड़ में १० एकत्र ॥ ४७ ॥ ११ अनीति करी १२ बड़े होकर

अज्ज गई आमैर कल्हि जैहैं सु जोधपुर ॥
स्वामिकों मारि सप्पद सबल कानि न रक्खहिं अप्पनी ॥
तसमात[2] जोरि जयसिंहसौं धन्व[3] पहुमि रक्खहु धनी ॥४८॥

दोहा–कूरमसौं सगपन बिरचि, मरुधर बुल्लहु ताहि ॥
रुचिर सुता[4] अब रावरी, बिधिजुत देहु बिबाहि ॥ ४९ ॥
मरुपतिसौं यह मंत्र करि, पठयो सुभटन[5] पत्त[6] ॥
नृप कूरम आवहु निडर, यँहँ ब्याहन अनुरत्त[7] ॥ ५० ॥
कूरम सुनि पच्छी कहिय, धरा अलप तुम धाम[8] ॥
रक्खहु पुत्रिन जतन रचि, परहिं साहसौं काम ॥ ५१ ॥
यह सुनि इन पच्छी लिखिय, हम तुम बिच हरि[9] आहिं ॥
आवहु अप्पन इक्कहैं, जावहु ससुख बिबाहि ॥ ५२ ॥
सु सुनि कूंच जयसिंह किय, साजि दल सबल सिपाह ॥
बुंदी सोपुर नृप उभय२, चलिय संग हित चाह ॥ ५३ ॥

( पादाकुलकम् )

रस हित बिनय[10] परसपर रत्ते[11], तब नृप तीन३जोधपुर पत्ते ॥
रट्ठोरन आक्खिय कूरम सैन[12], लगनबेर अब चलहु बिबाहन[13]॥५४॥
मरुपति सौं तब सबन सँमक्खी[14], कूरमपति सुभटन यह अक्खी ॥
हँम[15] नृप परानि पधारहिं जोलौं, हमबिच रहहु धन्वपति[16] तोलौं ॥५५॥
अजितसिंह यह मन्नि रह्यो यँहँ, कूरमपति गो तब ब्याहन कँहँ ॥
रन[17] जिम सज्जि कवच धारन करि, बर[18] दुलहनि रट्ठोरि लई बरि५६

१ उसके पति बादशाह को मार कर बलवान् हुआ है २ इसकारण से ३ मारवाड़ की भूमि ॥ ४८ ॥ ४ सुन्दर पुत्री ॥ ४९ ॥ ५ उमरावों ने ६ पत्र भेजा ७ प्रीति युक्त ॥ ५० ॥ ८ तुम्हारे घर में ॥ ५१ ॥ ९ विष्णु भगवान् हैं ॥ ५२ ॥ ५३ ॥ १० नम्रता ११ रक्त प्रीतियुक्त हुए १२ जयसिंह से कहा १३ विवाह करने को ॥ ५४ ॥ १४ समक्षी सामने, रोबरू १५ महाराजा [जयसिंह] १६ हे मारवाड़ का पति [अजितसिंह] तब तक हमारे बीच में रहो "भीतर जयसिंह को चूक करके न मार सकै इसकारण से" ॥ ५५ ॥ १७ जैसे युद्ध में सज्जित होकर जाता है तैसे १८ श्रेष्ठ दुलहनि राठोड़ी को बरी ॥ ५६ ॥

( दोहा )

इक्क नवाब कलीजखाँ, इहिँ अंतर लहि *काल ॥
दक्खिन सन आयो दुसह, दिल्लीपर रचि जाल ॥ ५७ ॥

( षट्पात् )

हुसनअली सय्यद वजीर सुनि एह बंटि †जर ॥
नाम दलावरखान मुगल ‡पिल्ल्यो तिहिँ उप्पर ॥
नरउर पति गजसिंह संग सह सेन दयो सजि ॥
कटोपति प्रति पत्र त्वरित लिखवाय [1]गव्व तजि ॥
मारहु कलीजखानहिँ [2]मरद [3]खानदलावर संग रहि ॥
जयसिंह जेर पिच्छैं करहिँ यह करि जेर कलीज [4]अहि॥५८॥

( दोहा )

सु सुनि भीम सिर धुन्निकैं, दिय [5]दल अधिक छुराय ॥
जान्यौं तप[6] जयसिंहके अंत अप्पनौं आय ॥ ५९ ॥
बुड्ढे बीरन संग लै, तब यह मरन बिचारि ॥
सम्मुह खानकलीज सौं, रचन चल्यो अब रारि ॥ ६० ॥
खानदलावर भीम अरु, नरउरपति कछवाह ॥
दरकुंचन चलि भिंटये, सत्त्रुन सबल सिपाह ॥ ६१ ॥
[7]मेकलजाके पार इक्क, [8]तटिनी कोढी नाम ॥
तीनन३ खानकलीज सौं, सजिय तत्थ संग्राम ॥ ६२ ॥

षट्पात् ॥

सल्ली जुरि दुव[9]सेन हुलसि जुज्झन बढि हल्ली ॥
[10]कादंबिनि चल्ली [11]किँ बाढ चमकत [12]घनबल्ली ॥

---

* समय पाकर ॥ ५७ ॥ † धन बांट कर ‡ भेजा १ घमंड को छोड कर २ हे वीर ३ दलावरखां जैसा धरह कर ४ कलीजखां रूपी सर्प को ॥ ५८ ॥ ५ जयसिंह के मारने को अधिक सेना रक्खी थी जिसको छोड कर ६ जयसिंह के तप से ॥ ५९ ॥ ६० ॥ ६१ ॥ ७ नर्मदा नदी के पास ८ नदी ॥ ६२ ॥ ९ घोड़ों के सवार १० मेघमाला ११ मानों १२ विद्युत (बिजुली)

दिट्ठि जुगत हय दपटि मिले रनरसिक महाभट ॥
तब वज्जिग तरवारि भीरु भज्जिग बट *उब्बट ॥
गिद्धनि सिचान †संकुलि गगन रचि ‡मयूख अवरोध किय॥
खुरतार मार §जब धार खुदि दिसदिस ¶पुहवि दरारदिय ६३
लग्गे जिम जिम लोहँ[1] छोहँ[2] तिम तिम उर छायो ॥
धायो जिम जिम धीर बीरँ[3] तिम तिम प्रकटायो ॥
जिम खादित जैपालँ[4] मथत अंत्रन द्रुत दुँज्जर[5] ॥
इम कलीज दलँ[6] अतुल मथ्यो सायुध सँय[7] संभर ॥
हैदराबाद भट बहुल हनि चिर[8] अच्छरि रस चक्खयो ॥
भूपाल भीम काटस सिर रुद्रमाल नैन[9] रक्खयो ॥ ६४ ॥
हत्थी भज्जत हडु चढ्यो हयबर रँय[10] चंचल ॥
हय कट्टत पयचाँर[11] बन्यों खयकाँर[12] महाबल ॥
तोमँर[13] तुट्टत तंग तेग तुट्टत करि कत्तियँ[14] ॥
कत्तिय कट्टत काँरद[15] घोर छत्तिय अरि घत्तिय ॥
देख्यो कलीज जीवन दुलभ मिलत भीम भद्दव सुदिरँ[16] ॥
जिम जिम स्वँसीस[17] रज रज रचिय तिम तिम धुन्निय संभु सिर[18] ६५

दोहा ॥

मुनि हय मत्त रु इक्क १७७१ सक, जेठ रु पुण्णिम दीह ॥

---

*बिना मार्ग †आकाश में भर कर ‡सूर्य की किरणों को रोक दी §शीघ्र दौड़ने के वेग से ¶भूमि ने ॥ ६३ ॥ १ शस्त्र २ क्रोध वा उत्साह ३ वीर रस ४ जिसप्रकार दुःख से जरनेवाला खाया हुआ ५ अजैपाल्या [जमालगोटा] आंतों को शीघ्र मथ डालता है तिसीप्रकार महाराव भीमसिंह ने ६ कलीजखां की बड़ी सेना को मथी ७ आयुध सहित हाथ से चहुवाण ने ८ बहुत ९ राजा भीमसिंह ने अपने मस्तक को शिव की मुंडमाला के अर्थ नहीं रक्खा, अर्थात् टुकड़े टुकड़े होगया १० वेग में चपल घोड़े पर चढ़ा ११ पैदल होकर १२ नाश करनेवाला [यमराज] १३ भाला १४ खड्ग विशेष १५ कटारी अथवा मतांतर से छुरी १६ भाद्रवा के मेघ के समान १७ अपने मस्तक को १८ मुंडमाला के योग्य नहीं रहने के कारण शिव ने मस्तक धुना ॥ ६४ ॥ ६५ ॥

परयो दलावरखान रन, सहित *भीम गजसिंह ॥ ६६ ॥
नागउरपति जाजव भज्यो, पर्‌यो इहाँ तजि प्रान ॥
मारि हजारन भीम जिम, परयो भीम चहुवान ॥ ६७ ॥

( षट्पात् )

सुनि कोटापुर भयउ †भीत मरतहि निज भूपति ॥
धाइभ्रात भगवान हुतो बुंदी सु जानि ‡हति ॥
बुंदिय बिच बुधसिंह आन फिरवाय सोधि उर ॥
अप्पन सब थानाँ उठाय आयउ कोटापुर ॥
सुनि खबरि एह मतिमंद सठ सालम आय स्फलाय सन ॥
बनि सचिव मुख्य बुंदिय बहुरि राजकाज लग्गो करन ।६८।

[ दोहा ]

तनय तीन ३ नृप भीमकैं, जेठो अर्ज्जुन १ नाम ॥
अमरगान भानेज यह, तब भूपति हुव ताम[2] ॥ ६९ ॥
स्यामसिंह २ मध्यम सुवन[3], लघु सुत दुरजन साल३ ॥
राज लोभ निसदीह रखि, कहत एहू काल ॥ ७० ॥

[षट्पदी]

हुसनअली इत सज्जि छोह कूरम सिर छायो ॥
साह मुहम्मदकों चढाय आमेर चलायो ॥
सय्यद्द अति बरजोर साह दुम्मॅन इहिँ कारन ॥
चिंतत रहत उपाय मन्नि निहचै तिहिँ मारन ॥
तब नाम मुहम्मदखान इक तूरानी तक्यो प्रबल ॥
रचि मंत्र साह तासौं रहँसि माग्यो सय्यद छेदि छल ।७१।
दोहा—तब पच्छे दरकुंच करि, हुसनअलीकों मारि ॥

---

* भीमसेन के समान ॥ ६७ ॥ † भय ‡ भीमसिंह का नाश जानकर ॥ ६८ ॥
१ महाराणा अमरसिंह का २ तहां [कोटा में] ॥ ३६ ॥ ३ पुत्र॥७०॥ ४ उद्दाम
५ एकान्त में सलाह करके ॥ ७१ ॥

बनि स्वतंत्र इम साहहू, पुर दिल्लिय*पगधारि ॥ ७२ ॥
बरस तीन३ नृपकैं बच्यो, भावतसिंह कुमार ॥
हुवरशानिन उर दोय२सुत, बहुरि भये इहिं बार ॥ ७३ ॥
नाम भवानीसिंह सुत, कछवाही गृह१जात ॥
पदमसिंह दूजो२ भयो, बुंडाउति जठरांत ॥ ७४ ॥
कुमर बधाई जोधपुर, पत्ता संभर पास[३] ॥
जयसिंहहु तत्थहि सुन्यौं, सय्यद सत्रु बिनास ॥ ७५ ॥
सुनत कुंच जयसिंह किय, बिनस्यो[४] सय्यद बैर ॥
सोपुर बुंदिय नृपन सह, आयो पुर आमैर ॥ ७६ ॥
संभर[५] किय बुंढाहरहि, बसवा निवसथ[६] बास ॥
अनाहूत जयसिंह गो, साह मुहम्मद पास ॥ ७७ ॥
अठ मत्त हय इक्क १५७८ लक्ख, चित्त मिहर[८] करि चाह ॥
अकबरपुर सूबा दियउ, कुम्मपतिकों साह ॥ ७८ ॥

पज्झटिका ॥

पुनि कहिय साह कछवाह राय, क्यों नांहिं अत्र[९] बुंदीस आय ॥
जयसिंह कहिय सालम[१०] नरेस[११], आबाद रखत पुनि नहिं असेस ७९
कोटेस भीम करि जोर दौंय[१२], बारां मऊ सु लिन्नैं छुराय ॥
बिनु खरच नांहिं निवहत प्रवास, जग कोस सबहि हुव नैठु[१३] जास ॥
सतपंच ५०० सुभट सांदी[१४] सुमंत[१५], प्रभ संग दिय सु हाजरि रहंत ॥
सुनि साह दयो अमरख[१६] निवारि, ऐसी[१७] अनेक दिय कुम्म टारि ८१
चूडामनि सुत मुहकम्म जट्ट, इन दिनन बहुरि लग्गो कुबट्ट[१८] ॥

* पधारा ॥ ७२ ॥ ७३ ॥ कछवाही के घर में १ जन्मा २ जठर (उदर) से ॥ ७४ ॥ ३ बुधसिंह के पास ॥ ७५ ४ नाश हुआ (मिटा) ॥ ७६ ॥ ५ बुधसिंह ने ६ बसवा नामक ग्राम में ७ बिना बुलाया ॥ ७७ ॥ ८ कृपा ॥ ७८ ॥ ९ यहां १० सालमसिंह ११ राजा (बुधसिंह) का ॥ ७९ ॥ १२ जोर की रीति से [बल पूर्वक] १३ नष्ट ॥ ८० ॥ १४ सवार १५ श्रेष्ठ बुद्धिवाले १६ क्रोध १७ जयसिंह ने ऐसी अनेक आपत्तियां टाल दीं ॥ ८१ ॥ १८ कुमार्ग

करि लूट मुलक सिर घल्लि घत्त[1], मरुईस सरन मरुदेस पत्त[2] ॥ ८२ ॥
जयसिंह बदन जट्टहिं सहेत, बहुभुत्र दिवाय थूहानि समेत ॥
व्है साह हिंतु मुहुकम हराम, यातैं पलाय गय धन्व[3] धाम । ८३ ।
तब साह कहाई है नरेस, आतुर[4] गहि भेजहु जट्ट एस ॥
मन्न्यो न हुकम यह मरु[5] महीस, रचि साह मुहुम्मद सुनत रीस ८४
इत लहि प्रमाद आलस अनंत, बुंदीस गाम बसवा बसंत ॥
तहँ किय अनीति लोकन अपार, दब्बिय अनेक परकीय[6] दार ८५
ताड़न[7] रु लूट तर्ज्जन[8] विधाय[9], पत्तन प्रजा सु[10] किय दुखित प्राय[11] ॥
पुरजन सब लहि तब दुख अपार, कूरम प्रति दिल्ली किय पुकार ८६
सुनि कहिय भूप कूरम हसंत, बसवा सु गाम अबहू[12] बसंत ॥
कहि पुनि वे जामिप अस्मदीय[13], सहनों समस्त दुक्खहु गरीय[14] ८७
तुम माँहिं अबहु जो परहिं त्रास, तो कहहु जाय बुंदीस पास ॥
मम ढिग जो ऐहो बहुरि भज्जि, दैहों निकासि तो ताड़ि[15] तज्जि ८८
यह कहि पुरवासिन सिक्ख दिन्न, कूरम इम जामिप[16] हितहि किन्न ॥
मन्न्यो न हुकम इत मरु[17] नरेस, दल[18] सजिय साह तिहिं सिर बिसेस ॥ ८९ ॥
मरु पिल्लि[19] बहादुरखान मीर, पिल्ल्यो पुनि कूरमपति प्रवीर ॥
इम दुव २ चलाय मरु दिस अमान[20], मरुप[21] हु सुनि सम्मुह किय प्रयान ९०
मगरूर पूर बनि मरु महीप, सजि आय मनोहरपुर समीप ॥
इततैं ससेन[22] मारन उपाय, जयसिंह बहादुरखान आय ॥ ९१ ॥
मरु ईस अतुल्ल[23] लखि साह सैन, भजिगो तजि डेरन अप्प ऐन[24] ॥

१ घात २ मारवाड़ गया ॥८२॥ ३ मारवाड़ में भाग गया ॥८३॥ ४ शीघ्र ५ मारवाड़ के पति ने ॥८४॥ ६ पराई स्त्रियों को ७ पीटना ८ धमकाना ९ करके १० उस नगर की प्रजा को ११ बहुत दुखी की ॥ ८५ ॥ १२ काकुभाषा से कहा कि क्या अब भी वह ग्राम बसता है १३ हमारे बहिनोई हैं १४ भारी दुःख होवें सो भी सहना चाहिये ॥ ८७ ॥ १५ ताड़ना और तर्जना करके ॥ ८८ ॥ १६ बहिन के पति का १७ मारवाड़ के राजा ने १८ सेना ॥ ८९ ॥ १९ मारवाड़ में भेजा २० अमाप २१ मारवाड़ के पति ने भी ॥ ९० ॥ २२ सेना सहित ॥ ९१ ॥ २३ अनंत (बहुत) २४ अपने घर (जोधपुर)

सक अंक सप्त हय इक्क१७७९बीच, रन छोरि लगाई गालिनीच९२
सुनि साह कटक[1] अति जव[2] चलाय, रट्ठोर बिभव लिय लुट्टिआय
संभर[3] बिनु कहुँ लरतहु सुन्यौं न, भजि भजि गो संगर छोरि भौंन९३
अग्गैं जब आलम गो चलाय, अल्हनपुर लग्गो पयन आय ॥
पुनि अमर[4] रान कर लिखित[5] दिन्न, सो मेटि साह जामात[6] किन्न९४
अरु बहुरि सद्यदन मिलि अधर्म,जामात साह हनि[7] किय कुकर्म
पुनि तब तृतीय३रन समय पाय, पृतना[8] तजि कातर गो पलाय९५
जयसिंह बहादुर लगिय पिट्ठि, इन रचिय मंत्र गृह्य जाय निट्ठि ॥
रघुनाथ सचिव रट्ठोर सर्व, मिलि कहिय राज गय अप्प[9] गर्व ९६
कर बंधि परहु अब साह पाय, जो[10] यह नं देहु कुमरहिं पठाय ॥
भट सचिव मंत इम तब बिचारि, जयसिंह नरेसहिं बीच डारि९७
सुन अभयसिंह पट्टप समत्थ[11], पठयो पुर दिल्लिय कुम्म[12] सत्थ ॥
रघुनाथ सचिव दिय संग तामें[13], लहि साह जाय इन किय सलाम९८
गृह जाहु कुमर यह कहिय साह, आवत हम मंडहु रन उछाह ॥
तब कुम्म कहिय यह गिनत आन,याको न दोस जनकहि अमान[14]९९
पुनि कहिय साहजो यह प्रपन्न[15], तो जनक[16] हनहु तब हम प्रसन्न॥
यह सुनि उवाचैं[17] कछवाह ईस, व्हैहैं जु हुकम धरिहैं सु सीस १००
प्रल्हाद ऐंह[18] तुम हरि प्रमान, मरुपति हिरण्यकसिपुव समान ॥
यह सीस साह सेवन वहंत, चित जनक इंहि[19] न यातैं चहंत १०१

॥ ९२ ॥ १ बादशाह की सेना २ बडे बेग से ३ सांभर नगर के बिना ॥ ९३ ॥ ४ राणा अमरसिंह के हाथ में ५ लिखावट लिखकर दी थी उसे मिटाकर ६ जमाई ॥ ९४ ॥ ७ जमाई बादशाह को मारकर ८ सेना छोडकर भगगया ॥ ९५ ॥ ९ आपके घमंड से ॥ ९६ ॥ १०जो यह नहीं करो तो ॥ ९७ ॥ ११समर्थ १२कछवाहा जयसिंह के साथ भेजा १३ तहां ॥ ९८ ॥ १४ नहीं माननेवाला इसका पिता ही है ॥ ९९ ॥ १५शरणागत है तो १६ पिता (अजितसिंह) को मारडालै तो १७ बोला ॥ १०० ॥ १८ यह [अभयसिंह] १९ इसकारण से पिता इसको नहीं चाहता ॥ १०१ ॥

*प्रल्हादवत्त कूरम सुनाय, इम अभयसिंह हित रिस उडाय ॥
कहि साह हमहिं जो गिनत ईस, सुत तो अब आनहु जनकसीस१०२
रघुनाथ सचिव किय अरज तत्थ, सब करहिं पाय [२]आयस समत्थ॥
डेरन बहोरि लहि सिक्ख आय, [३]दल अभयसिंह पठयो लिखाय१०३
निज [४]अनुज भ्रात [५]बखतेस नाम, तिहिं प्रति [६]उदंत सब लिखिय [७]ताम
यह मिच्छ जनक सिर कुपित आज, लैहैं उतारि ध्रुव धन्वराज ॥
लहि राज भोग जो चहत लाल, तो भ्रात हनहु जनकहिं [१०]उँताल
देहौं तब तोकहँ अद्ध देस, नागोरपुर पै करिहौं नरेसैं [१२] ॥ १०५ ॥
बखतेस [१३]मुंढ यह पत्र पाय, जनक सु निज मारयो [१४]सुप्त जाय ॥
हाकार जोधपुर नगर होय, रनवास अचानक उठिय रोय।१०६।
सुनि मिसल अट्ठ ८ उमराव एह, गहि तेग कुमर बिंट्यो [१५]स्वगेह
बखतेस [१६]भीत तब [१७]नीति बिधाय, दिय अभयसिंह [१८]कग्गर दिखाय॥
गिनि तब समस्त यह मंत्रगूढ, अब किय नरेस चितिको [१९]अरूढ
नाजरन सहित [२०]सुद्धांत नारि, चिति[२१]आगि भस्म हुव असिह च्यारि ८४
सक गगन अट्ठ हय इक्क१७८०साल, यह खबरि भई दिल्लिय उताल

---

*प्रल्हाद की वार्ता १ पिता का मस्तक ॥१०२॥ २समर्थ आज्ञा पाकर ३पत्र ४ अपने छोटे भाई ५ बखतसिंह के नाम ॥१०३॥ ६ वृत्तान्त ७तहां ८ पिता के ऊपर ९ निश्चय ही मारवाड़ का राज्य उतार लेवैगा ॥ १०४ ॥ १० शीघ्र ११नागोरपुर का पति करके १२ राजा करदूंगा ॥ १०५ ॥ १३ मूढ १४ सोते हुए पिता को ॥ १०६ ॥ १५ अपने घर में घेरलिया १६ भय से १७ नम्रता करके १८ पत्र ॥ १०७ ॥ १९ चिता पर चढाया २० जनाने की स्त्रियां २१ * चिता की अग्नि में चोरासी जन भस्म हुए ॥ १०८ ॥

---

* इसके लिये राजपूताने में ऐसा प्रसिद्ध है कि नाजर आदि जिन जिन का बखतसिंह को अपने से विरुद्ध होने का खटका था उन ८४ जनों को चिता की अग्नि में बलात्कार डाल कर भस्म कर दिये इस बखतसिंह की बुराई का यह छप्पय छंद प्रसिद्ध है ॥

छप्पय ॥ प्रथम तात मारियो, मात जीवती जळाई ॥ असीच्यार आदमी, हत्या चोरी पण आई ॥
कर गाढो इकळास, वेग जैसिंह बुलायो ॥ मिट मुरधर मरजाद, भरम गांठ को गुमायो ॥
कवियणां हूंत केवाकरे, धराउदक लेवण धरी ॥ बखतसी जनम पायां पछे, कसाइयांत आछी करी ।१।

सुनि रीझि मरातब बखसि साह, किय अभयसिंह मरुदेस नाह[1]॥१०९॥
अरु कहिय राज्य जमत्राय जाय, पुनि आवहु सेवन मोद पाय ॥
मरुपति[2] उवाच तब नाय मत्थ, नागोर देत मैं अनुजं[3] अत्थ ।११०।
सो सुभट मोहि नहिं दैन देन, करि लिखित [4]अप्प पठवहु निकेत[5]
राजाधिराज पद वाहि देहु, अप्पहु निदेस करि महर एहु ।१११।
इम अभयसिंह कहि धन्व आय, पुनि दियउ साह लिखित सु पठाय
राजाधिराज उपपद समेत, नागोर देहु बखतेस हेत ॥ ११२ ॥
यह सुनि रट्ठोरन तजिय टेक, कट्टिय दिन मरु[6]पति मरु कितेक
हनि अजितसिंह पितु बुद्धि हीन, इम बखतसिंह नागोर लीन ॥
पट्टप कुमार गजसिंह जाम[7], हुव अग्ग बीर अमरेस नाम ॥
नृप इंद्रसिंह नाती[8] जु तास, सो करत पट्ट नागोर बास ॥ ११४॥
नृप अभयसिंह ताकँहँ निकारि, नागोर दई अनुजहिं बिचारि ॥
इत कुंरम्म[9] साह सेवन बिधाय[10], लहि सिक्ख पहहु आमेर आय ॥
आमेर हुतो बुंदी नरेस, पुनि कियउ भूप कूरम प्रवेस ॥
मिलि तबहि साल जामिप समोद, बिरचिय दुहून२कति दिन बिनोद

दोहा ॥

सक ससि बसु सत्तह१७८१समय, कहि बुद्धहिं कछवाह ॥
बिरचहु राज्य प्रबंध तुम, वा हम रचहिं सुलाह ॥ ११७ ॥
बिनु प्रबंध आलस बहत, रहत न सुरपुर[11] राज ॥
कहत होत बुंदिय [12]कुनय, [13]अह प्रति महत अकाज ।११८।
बुंदीपति आक्खिय तबहि, अच्छी करहु बिचारि ॥
पठवहु कोऊ नीति पटु, सब जो करहि सम्हारि ॥ ११९ ॥

---

१ मारवाड़ का पति ॥१०९॥ २ अभयसिंह ने कहा ३ छोटे भाई बखतसिंह को ॥ ११० ॥ ४ आप ५ हमारे घर [जोधपुर]॥ १११ ॥ ११२ ॥ ६ मारवाड़ में ॥ ११३ ॥ ७ गजसिंह का पुत्र ८ उसका पोता ॥ ११४ ॥ ९ जयसिंह १० करके ॥ ११५ ॥ ११६ ॥ ११७ ॥ ११ स्वर्ग का १२ अनीति १३ दिन प्रति ॥ ११८ ॥ ११९ ॥

नाथाउत नगराज तब, नृप[1] मातुल कुल[2] जानि ॥
पठयो वह कूरम सु पहुँ[3], बुंदी विभव बखानि ॥ १२० ॥
आय लंघि रक्ख्यो नृपति, द्विरगुन खरच निज सत्थ ॥
सब मेट्यो नगराज सो, अधिप खिज्यो इम अत्थ ॥१२१॥
कछवाही सेवन करत, श्रीहरि मूर्त्ति सुमंत[3] ॥
कउलं[4] भूप बरजत कुढत[5], तदपि न टेक तजंत ॥ १२२ ॥
पति पतनीकैं पाहि पर, बनैं न हितकी बत्त ॥
इह्न न लोपैं तिय हुकम, तदपि कउल मत रत्त ॥ १२३ ॥
अग्गैं नव हय सत्त इक१७७९, कछवाही यह किद्ध ॥
लै सालमसौं सचिवपन, निज अनुचरकौं दिद्ध ॥ १२४ ॥
राम नाम निज दास इक, सो करि सचिव सु भाय ॥
इम रानी पति हुकम बिनु, रही राज्य अपनाय ॥ १२५ ॥
अब खरच कहत लग्यो, नाथाउत बिख रूप ॥
रानी प्रति तब प्रीति रचि, भाखी बुंदिय भूप ॥ १२६ ॥
निज अनुचर प्रति लिखहु तुम, रनं[6] करि रक्खहु गेह ॥
नाथाउत नगराजकौं, द्रंग[7] न प्रविसन देहु ॥ १२७ ॥
रानीहू समुझी तबहि, रुक्कहिं मोर निदेस ॥
सो करिहैं[8] नगराज जो, कहिहैं कुम्म नरेस ॥ १२८ ॥
यातैं अनुचर राम प्रति, दिय लिखि पत्र पठाय ॥
नन सौंपहु नगराजकौं, अप्पन गृह ठेपय[9] आँय[10] ॥ १२९ ॥
तब बुंदिय नगराज तिन, दिन्नौं प्रविसन नाँहिं ॥
महुरछाप दैंहिं न कह्यो, अधिप निदेस न आँहिं[11] ॥१३०॥

---

१ बुधसिंह के मामा के २ कुल में श्रेष्ट राजा ने १२० ॥ १२१ ॥ ३ श्रेष्ठ बुद्धि ४ वाममार्गी राजा [बुधसिंह] ५ जलता [क्षीजता] था तो भी ॥ १२२ ॥ १२३ ॥ स॥ १२४ ॥ १२५ ॥ १२६ ॥ ६ युद्ध करके ७ पुर में मत घुसने देना ॥ १२७ ॥ ८ जयसिंह कहैगा सो करैगा ॥ १२८ ॥ ९ खरच १० आमद ॥ १२९ ॥ राजा की आज्ञा नहीं ११ है ॥ १३० ॥

तिनहिँ *ठिल्लि नगराज तब, प्रविस्यो बुंदिय आय ॥
राजकाज लग्गो करन, †नूतन छाप धराय ॥ १३१ ॥
आय खरच सब लिखिलियउ, ‡खंधावार सम्हारि
स्वामि समुझि बुधसिंहकों, बिगरत लिन्न सुधारि ॥१३२॥
द्विगुन खरच सेहत कियउ, मातुल[1] पर नृप रोस ॥
अच्छीमैं उलटी समुझि, किय कूरम सिर सोस ॥ १३३ ॥
इत द्रुत जामिय राज्यको, करि प्रबंध कछवाह ॥
दरकुंचन दिल्लिय गयो, सविनयँ भिंट्योसाह ॥ १३४ ॥
तदनंतर मरुईसहू, जय नयँ राज्य जमाय ॥
दिल्लिय भिंट्यो मुगल हुत, साहमुहम्मद आय ॥ १३५ ॥
कूरम प्रति मरुपति कहिय, मम भट अति मगरूर ॥
जमन देत नहि राज्य जुरि, करहु अप्प मचकूर ॥ १३६ ॥
पठयो कूरम जोधपुर, तब निज कटक उताल ॥
रट्ठोरन समुझाय रहि, कट्यो तँहँ बहुकाल ॥ १३७ ॥
हुते भूप जयसिंहकैं, सुतौ[11] दोय२सुत दोय२ ॥
सुनहु रामनृप[12] नाम तिन्ह, सावधान श्रुति होय ॥ १३८ ॥
जेठो सुत सिवसिंह१जो, मारयो जनक प्रमत्त[13] ॥
अनुज ईश्वरीसिंह२तस, तात कथितैं[14] कर तत्त ॥ १३९ ॥
सुता बिचित्रकुमारि१इक१, दूजी२कृष्णा कुमारि ॥
सु पहु[15] रान संग्रामकी, जामेयी[16] निरधारि ॥ १४० ॥

*ठेल (हटा) कर † नवीन ॥ १३१ ॥ ‡ स्कंधावार [राजधानी] को ॥ १३२॥ १ मामा पर ॥ १३३ ॥ २ शीघ्र ३ बहिनोई के राज्य की ४ नम्रता सहित ५ बादशाह से मिला ॥ १३४ ॥ ६ जिसपीछे ७ नीति से जीतकर ॥ १३५ ॥ ८ उमराव ९ विचार ॥ १३६ ॥ १० सेना ॥ १३७ ॥ ११ पुत्रियां १२ हे राजा रामसिंह कानों से सावधान होकर सुनो ॥ १३= ॥ १३ उन्मत्त होने के कारण पिता (जयसिंह) ने मारडाला १४ पिता जयसिंह का कहना करनेवाला ॥ १३९ ॥ १५ सो प्रभु राणा संग्रामसिंह की १६ भानजी ॥ १४० ॥

भयो बिचित्रकुमारिको, बय*उपयम अनुसार ॥
जानि जनक जयसिंह जब, रचिय व्याह व्यवहार ॥१४१॥
अभयसिंह मरुईससौं, करि सम्पन्न कछवाह ॥
सामग्री किय उचित सब, नय[1]पट्टु जैपुर[2] माँह ॥ १४२ ॥
सिक्ख तबहि लहि साहसौं, दुवन्नृप मथुरा आय ॥
अंतहपुर आमेरतैं, लिन्नौं सकल बुलाय[3] ॥ १४३ ॥
सक ससि बसु सत्रह१७८१ [4]असित, अट्ठमि८[5]भद्द बिचारि ॥
तनया व्याही मरुपतिहिं, कुम्भ बिचित्रकुमारि ॥ १४४ ॥
माता नृप संग्रामकी, रानाँ अमर कलत्र[6] ॥
चाहुवान पुरबेदला, पतिकी तनया तत्र ॥ १४५ ॥
सस्सू वह जयसिंहकी, गंगा न्हावन आय ॥
सुरत मग्ग मथुरा मिली, लीनी कुम्भ बधाइ ॥ १४६ ॥
चाहुवानि पिक्ख्यो रुचिर, बिट्टी तनयाँ[7] व्याह ॥
बरनि[8] बिचित्रकुमारि नव, नव दुल्लह मरुनाह ॥ १४७ ॥

[ षट्पात् ]

सस्सूकी जयसिंह कानि किंकर जिम किन्नी ॥
इक दिन गोकुल जात खंध सिविका[10] तस लिन्नी ॥
इक्क बंस गहि अप्प[11] मैरूप कर इक्क गहायो ॥
मातासौं गिनि मैंहत[12] बिहितैं[13] सतकार बढायो ॥
अप्पनौं गिनहु मोकौं अनुगँ[14] यँहँ तीरथ हरि अवंतरिय[15] ॥

* बिवाह के ॥१४१॥ १ नीतिचतुर २ जयपुर का पति "अब थोड़े ही समय में जयपुर बसावेगा इससे जयपुर का पति कहा है" ॥१४२॥ ३ बुलाना ॥१४३॥ ४ कृष्णपक्ष ५ भादवा की ॥१४४॥ ६ उदयपुर के राणा अमरसिंह की स्त्री ॥ १४५ ॥ १४६ ॥ ७ बेटी की पुत्री [दौहित्री] का ८ बींदनी (दुलहिन) नवीन ॥ १४७ ॥ ९ अग्रज १० पालकी ११ एक बांस तो आप [ जयसिंह ] ने लिया और दूसरा बांस जोधपुर के राजा [ अभयसिंह ] को पकड़ाया १२ बड़ी १३ उचित १४ सेवक १५ विष्णु भगवान् ने अवतार लिया सो तुम यहां

तुम देहु बैठि हाटक्क तुला करन जोरि इम अरज किय ॥१४८॥

दोहा ॥

यह सुनि महिषी अमरकी, बोली नयमय बैन ॥
दुहिताके वँसुतैं तुला, हमको उचित यहै न ॥ १४९ ॥

गीर्वाणभाषा ॥

शार्दूलविक्रीडितम् ॥

श्रुत्वैवम्मुदिताऽमरस्य महिषी प्रोवाच जामातरं,
वस्वस्माकमकब्बरादनुचितञ्जातन्तथाप्यायतम् ॥
भावत्कम्भुवनम्भवेद्यदि सुभूभृद्भूरि भर्म्माकरं,
पौरटयो बहुशस्तुलास्तदिह कार्या जामिजामेययोः ॥१५०॥

स्रग्विणी ॥

एवमाकर्ण्य कूर्म्मेश्वरः साहसी स्वस्वसारन्तदोवाच कार्या तुला ॥
बुन्दीभृज्जाययाऽपीति नोरीकृतन्तत्कृता भागिनेयस्य राज्ञा हठात् ॥

प्रायोदेशीयप्राकृतमिश्रितभाषा ॥

दोहा ॥

नाम भवानीसिंह निज, हो जामेयहु तत्थ ॥
ताकी तब हाटक्क तुला, किय कूरम हठ सत्थ ॥ १५२ ॥
रैंन मात जामातै प्रति, पुनि अक्खिय चित प्रेयँ ॥

१सोने की तुला दो २दोनों हाथ जोड़ कर ॥१४८॥ ३पटरानी ४राजा अमरसिंह की ५नीतिमय ६बेटी के ७धन से ॥१४९॥ प्रसन्नता से ऐसा सुन कर अमरसिंह की पटराणी जमाई से बोली कि हमारा धन तो पादशाह अकबर से युद्ध होने में अनुचित गया अर्थात् ऐसे पुण्य में नहीं लग सका और उसी प्रकार उस [अकबर] के आधीन गया. हे उत्तम राजा जो आप की भूमि बहुत सोने की खान वाली होवे तो आपके बहिन और भानजी की सोने की बहुत तुला करो ॥१५०॥ ऐसा सुन कर उस साहसवाले कछवाहों के पति ने उस समय अपनी बहिनको तुलादान करनेको कहा पर बुन्दीके राजाकी स्त्रीने भी इसी कार नहीं किया तब वह तुला राजाके हठसे भानजेकी कीगई॥१५१॥ ८भानजा ९स्वर्ण की तुला॥१५२॥१०राजा की माता ने ११जमाई जयसिंह से १२प्यार से

पुल *कालिंदी सरित पर, बंधौं सुगम †बिधेय ॥ १५३ ॥
इन तब लिखि दिल्लीससौं, लिन्नौं हुकम मंगाय ॥
सट्ठि सहँस६०००० ‡मुद्रा खरचि, §इन पुल दिय बंधाय १५४
कुमर रान संग्रामकैं, जगतसिंह ¶अभिधान ॥
ताहूकै तिहिं दिन तनय, भो प्रताप कुलभान ॥ १५५ ॥
सुत सुत सुतकी मधुपुरहि, सुनी खबरि चहुवानि ॥
दिय हाटक लक्खन द्विजन, मुदित वधाई मानि ॥ १५६ ॥
कूरमपति पठयो तदनु, अंतहपुर आमेर ॥
इत पत्ती चहुवानिहू, निज उदयादिकनैर ॥ १५७ ॥
अभयसिंह जयसिंह ए, दुव२पुनि दिल्लिय आय ॥
हाजरि साह हजूर हुव, लाह बिनय हित लाय ॥ १५८ ॥
सक दृग बसु सत्रह१७८२समय, सेयं रिझ्झायो साह ॥
सोहि करत दिल्लीस सब, कहत जोहि कछवाह ॥ १५९ ॥
सूबा दुव २ जयसिंहकैं, आगरा रु उज्जैन ॥
अब सूबा अजमेरको, बहुरि दयो हित बैन ॥ १६० ॥
मतिमैं नयमैं मंत्र मैं, सबमैं कूरम सेर ॥
बिनु बजीर दव्वे बहत, जवन हिंदु सब जेर ॥ १६१ ॥

[ षट्पात् ]

अभयसिंह मरुईस सुन्यो निज देस दंवर दुख ॥
सिक्ख साहसौं मंगि रचिय दरकुंच गेह रुख ॥

---

* जमुना नदी पर † सुगमता से बंध सके तो पुल बनाओ ॥ १५३ ॥ ‡ रुपये § महाराणा की माता ने ॥ १५४ ॥ ¶ नाम १ पुत्र २ प्रतापसिंह नामक ॥ १५५ ॥ ३ पड़पोते की ४ मथुरा में ही ५ लाखों ब्राह्मणों को सोना दिया या ब्राह्मणों को लाखों मुहरें दीं ॥ १५६ ॥ ६ जिस पीछे ७ जनाने को ८ प्राप्त हुई (पहुंची) ९ उदय है आदि में जिनके ऐसा नगर अर्थात् उदयपुर॥ १५७ ॥ १० लाभ ॥ १५८ ॥ ११ सेवन करके ॥ १५९ ॥ १६० ॥ १२ बुद्धि में १३ नीति में १४ सलाह में १५ सिंह (बलवान्) ॥ १६१ ॥ १६ उपद्रव (लूट खसोट)

संग दियउ जयसिंह सेन वसुसहँस८०००जुत्त बर ॥
राजामल निज सचिवकेर सिवदास *सहोदर ॥
†कहि जाय राज्य मरुईसको सजव जमावहु जोर सन ॥
समुझाय सबहि रठौर सठ पारहु तुम मरुपति पयन ।१६२।

[ दोहा ]

आयो मरुपति गेह इम, सत्थ सचिव सिवदास ॥
इत मेट्यो कूरम अधिप, तँहँ इक हिंदुन त्रास ॥ १६३ ॥
दिल्लीमैं यह दुसह दुख, सहि सब कट्टत काल ॥
गहि गहि हिंदुन बरस प्रति, कर मंगत चंडाल¹ ॥ १६४ ॥
बीस २० दम्म वसुमान² सौं, इक्क१ अवसु³ सौं लेत ॥
जन⁴ प्रति हेरत स्वपच⁵ जर, दिन प्रति यों दुखदेत ॥ १६५ ॥

पादाकुलकम् ॥

दिवाकिंत्ति तिनमैं इक नायवँ⁶, स्वपच और तस कथित करैं सब ॥
दिन प्रति करि हिंदुन हरवल्लो, स्वपच कहँ स्वामिहिं जुरि संल्लो१६६
हमरी यह गैरपत हे नायव⁷, आई हासिल दैन इहाँ अब ॥
तब वह आक्खि स्वामि जिम उत्तर, कथितँ रीति सब हिंतु गहैंकर१६७
कर गहि लिखि बंधैं दैल कंठन, यह लखि स्वपच तजैं इक हौयन
दूजे बरस बहुरि गहि लावैं, प्रेह प्रति दैदैं मदंध उपावैं ॥ १६८ ॥
हिंदुन हेरन फिरत हीन दैल, करत ¹¹रोहि दिन प्रति कोलाहल॥

---

* सगा भाई | फता ॥ १६२ ॥ १६३ ॥ १ भंगी (चांडाल) ॥ १६४ ॥ २ धनवान् से दाम रुपये सालियाना ३ निर्धन से एक रुपया ४ मनुष्य प्रति ५ भंगी [चांडाल] धन लेता था ॥ १६५ ॥ ६ उन भंगियों में एक नाई ७ हाकिम [सरदार] था ८ सब भंगी [चांडाल] उसका कहना करते थे ९ आगे करके १० सवार होकर ॥ १६६ ॥ ११ स्वामी [मालिक] कहै तिस प्रकार १२ ऊपर [illegible] रीति में १३ से ॥ १६७ ॥ १४ यह कर लेकर कंठ में पत्र बांध देते १५ एक वर्ष तक उसको चांडाल छोड़ देते थे १६ दिन प्रति १७ उपद्रव ॥ १६८ ॥ १८ बिना पत्र वालों को १९ रोक कर

स्वपचन मनति करहिं हिंदू सब, तदपि दंड अप्पहिं छुट्टहिं तब१६९
दिल्लिय यह दिनप्रति दुस्सह दुख, सब कर दयैं विना न लहैं सुख॥
कूरम नृप यह माफ करायो, लिखित लिखाय साह सन लायो१७०
छाप वजीर करैं नहिं उद्धत, वहुत वेर सुनि टारि गयो वेत ॥
द्विज इक दया बहादुर नागर, सो जावत दक्खिन सूबापर ॥१७१॥
जाको मनसुब सत्त७हजारी, तीन अयुत३००००भट संग तुखारी॥
वासों मिलि कूरम यह अक्खी, रहैं कानि हिंदुन तब रक्खी१७२
कहि द्विज करन सिक्ख हम जैहैं, तब छयाय वल करि दल लैहैं॥
जो वजीर सम्मुह पिल्लैं दल, तो तुम करहु सहाय खंडि खल१७३
यह कहि विप्र तास गृह पत्तो, संग सबहि सुभटन अनुरत्तो ॥
वह वजीर वरखानमुहुम्मद, हुसनअली सुहन्यों जिहिं सय्यद१७४
मद१पद२ अन्त्यानुप्रासः ॥ १ ॥

सुभट संग सहँसन तूरानी, इम वरजोर रहैं अभिमानी ॥
यह द्विज वीर गयो तस आलय, रोके भट सु रुके न वडे रंय१७५
दे पय खान मुहुम्मद गाहिय, इहिं दल छाप करहु यह चहिय ॥
लखी वजीर छाप यह लैहैं, जोर करैं अतिवल हनि जैहैं॥१७६॥
इम बिचारि पत्र सु छप्यो उन, हटि भग्गो तवतैं दुख हिंदुन ॥
सक गुन अठ सत्त इक१७८३अंतर, किय वरजोर समुंदसु कंगर१७७
यह जगसिंह अपूरव किन्नी, नागर कित्ति वंटि इम लिन्नी ॥
वहु ऐसी किन्नी कूरम वेर, कहि साहहि मिटवाय गया कर१७८

[ पटूपात ]

---

१ लोभी॥ १६९॥१७०॥२घोर्ती ॥ १७१ ॥ ३घोड़ों के सवार ४ आदर॥१७२॥५पत्र ६ सन्मुख सेना भेजें तो ॥ १७३ ॥ ७ वजीरों में श्रेष्ठ ॥ १७४ ॥ ८ उसके घर ९बड़े वेग से ॥ १७५ ॥ १० इस पत्र पर छाप करो यह ११ कहा ॥ १७६ ॥ उस १२पत्र को १३मुद्रा (छाप) सहित किया ॥ १७७ ॥ १४ श्रेष्ठ ॥ १७८ ॥

कौटिक¹ अरु कांदविक² द्रव्य विक्रय³ ढिग धारैं ॥
अनुक्रम आपन⁴ अवलि⁵ क्रेय⁶ निज निज बित्थारैं ॥
सोहू साहहिं आक्खि प्रबल मेटी कूरमपति ॥
इम करि कित्ति⁷ अनेक साह सेयो नय सम्मति ॥
लहि धरम मग्ग मनुमत⁸ समुझि श्रुति निदेस⁹ कछु अनुसरिय ॥
पटु बुद्धि भयो इहिं समय¹⁰पै कहिंहैं दंस१०अनुचित करिय ॥

इतिश्रीवंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तमराशौ बुन्दीपतिबुधसिंहचरिते उदयपुराधीशराणासंग्रामसिंहरामपुरविजयन १ कोटाधीशमहारावभीमसिंहस्य वल्लभसंप्रदायानुयायिताहेत्वन्तर्हितत्वकारणमरणप्रख्यापन २ महारावमरणज्ञानकोटाहरणहेतुबुन्दीनगरसालमसिंहकोटानगरगमन ३ अकस्मादात्रिसमयगोकुलागतभीमसिंहसमरपराजितसालमसिंहपलायनभीमसिंहबुन्दीहरण ४ आमेराधीशजयसिंहस्ययोधपुराधीशाजितसिंहकनीविवाहन ५ कोटामहारावभीमसिंहदलावरखांसमरमरण ६ पुनर्बुधसिंहा-

---

१खटीक [कसाई] और २कंदोई हलवाई ३ वेचने की वस्तु पास पास रखते थे अर्थात् मांस और मिठाई पास पास बिकती थी अनुक्रम से ४बाजार में ५पंक्ति बांधकर ६ अपनी अपनी बेचने की वस्तु को फैलाते थे ७ कीर्ति ८ मनु के मत [मनुस्मृति] को समझकर ९ कुछ वेद की आज्ञा के साथ चला १० परन्तु ११ जयसिंह ने दश बातें अनुचित कीं सो आगे कहैंगे ॥ १७९ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सातवें राशि में बुंदी के पति बुधसिंह के चरित्र में उदयपुर के महाराणा संग्रामसिंह का रामपुरा विजय करना १ कोटा के महाराव भीमसिंह का वल्लभ मत धारण करके पड़दा में रहने के कारण मरना प्रसिद्ध होना २ महाराव को माराहुआ जानकर कोटा लेने के अर्थ बुंदी से सालमसिंह का कोटे जाना ३ गोकुल से अचानक रात्रि के समय आये हुए भीमसिंह से सालमसिंह का पराजित होकर भागना और भीमसिंह का बुंदी लेना ४ आमेर के राजा जयसिंह का जोधपुर के राजा अजितसिंह की पुत्री से विवाह करना ५ कोटा के महाराव भीमसिंह का दलावरखां के युद्ध में दक्षिण में मारा जाना ६ बुन्दी का फिर बुधसिंह

धिकारबुन्दीगमन ७ अर्जुनसिंहकोटापट्टप्रापण ८ जयसिंहमारणार्थसयवनेन्द्रप्रयाणकर्तृसय्यदहुसनअलीछलमारकयवनेन्द्रमुहम्मदशाहपुनर्दिल्लीगमनजयसिंहार्थाकबरपुराधिकारसमर्पण ९ मरुदेशोपरियवनेन्द्रसेनायानभीतपलायिताजितसिंहनिजज्येष्ठात्मजाभयसिंहदिल्लीप्रेषण १० यवनेन्द्रनिदेशनिजानुजबखतसिंहकरमारितजनकाजितसिंहाभयसिंहयोधपुरपट्टाधिगमन ११ गृहीतयवनेन्द्राज्ञाभयसिंहनिजानुजबखतसिंहार्थराजाधिराजपदसहितनागोरदंगराजप्रदान १२ अभयसिंहस्य जयसिंहकनीपाणिग्रहण १३ जयसिंहस्यानुचितहिन्दुकरमोचन १४ जयसिंहानेकप्रशंसनीयकार्यगणनासहितदनुचितदशकार्यप्रदर्शनप्रतिज्ञानं षड्विंशो मयूखः ॥ २६ ॥

आदितश्चतुःषष्ट्युत्तरद्विशततमः ॥ २६ ॥

[ दोहा ]

इत कोटा अर्जुन नृपति, पायो त्रि¹बरस प्रान ॥

---

के अधिकार में होना ७ कोटा में अर्जुनसिंह का गद्दी बैठना ८ जयसिंह को मारने के लिये बादशाह सहित चढ़ाई करनेवाले सय्यद हुसनअली को छल घात से मार कर बादशाह मुहम्मदशाह का पीछा दिल्ली जाना और जयसिंह को आगरे का सूबा देना ९ मारवाड़ पर बादशाही सेना जाने के कारण डरकर भागेहुए राजा अजितसिंह का अपने बड़े पुत्र अभयसिंह को दिल्ली भेजना १० बादशाह की आज्ञा से अपने छोटे भाई बखतसिंह के हाथ से पिता अजितसिंह को मरवाकर अभयसिंह का जोधपुर की गद्दी पर बैठना ११ बादशाह की आज्ञा लेकर राजा अभयसिंह का अपने छोटे भाई बखतसिंह को राजाधिराज की पदवी के साथ नागोर का राज्य देना १२ राजा अभयसिंह का राजा जयसिंह की पुत्री से विवाह करना १३ जयसिंह का हिन्दुओं के ऊपर से अनुचित कर का छुड़ाना १४ जयसिंह के अनेक प्रसंशनीय कार्यों की गणना के साथ उनके दश अनुचित कार्य बताने की प्रतिज्ञा का छव्वीसवां २६ मयूख समाप्त हुआ और आदि से दोसौ चौसठ २६४ मयूख हुए ॥

१ तीन वर्ष जीवित रहा

स्याम रु दुज्जनसल्लके, भो भू हित घमसान ॥ १ ॥
अग्रज स्यामहिँ मारिकैं, भो नृप दुज्जनसल्ल ॥
बुंदीपर दावा बिरचि, हठि सु बिचार तहल्ल ॥ २ ॥
इत दिल्लिय कूरम अधिप, साह त्रि३हायन सेय ॥
सक चउ४वसु सत्रह१७८४समय, आयो निलय अजेय ।३।
करि असात्य नगराज दिय, बुंदिय कुम्भ पठाय ॥
बुंदीपति इहिँ पर बिमन, रक्खत बिरस रिसाय ॥ ४ ॥
कछवाही प्रति नृप कहिय, अनुज प्रबोधहु आज ॥
राज तुम्हैं जो दव्वनौं, तो रक्खहु नगराज ॥ ५ ॥
भ्रातहिँ इम रानी भनत, कह्यो तमकिँ कछवाह ॥
भगिनी तुमरी भुम्मिकी, चित्त न रक्खत चाह ॥ ६ ॥
जामिय अलस प्रमाद जुत, अरु तुमरी मति एह ॥
गेह द्विर भूपन बिगरतें, बिगरयो इक्क१हि गेह ॥ ७ ॥
हम जान्यौं बिगरत बिभव, लैंहैं अबहु सुधारि ॥
तुमरी मति भ्रम माँहिँ तो, हमहु दयो हित टारि ॥ ८ ॥
यह कहि नृप जयसिंह तब, लिय नगराज बुलाय ॥
रंच सिरोही रोगिनी, इहिँ पर बुंदिय गाय ॥ ९ ॥
चुंडाउति उर जो भयो, कुमर पदम अभिधान ॥
आमय बस तिहिँ इन दिनन, किन्न महाप्रस्थान ॥ १० ॥
नाथाउत कूरम नृपति, बुल्ल्यो बिबिध रिसाय ॥
राजकाज लग्गो करन, बुंदिय सालम आय ॥ ११ ॥

१ स्यामसिंह और दुर्ज्जनशाल के भूमि के अर्थ २ युद्ध हुआ ॥ १ ॥ ३ बड़े भाई स्यामसिंह को ॥ २ ॥ ४ बादशाह की तीन वर्ष सेवा करके ५ अपने घर (आमेर) आया ॥ ३ ॥ ६ प्रधान (कामदार) ७ जयसिंह ने ८ उदास ॥ ४ ॥ ९ बुधसिंह ने कहा १० छोटे भाई [जयसिंह] को समझाओ ॥ ५ ॥ ११ क्रोध करके १२ह बहिन ॥ ६ ॥ १३बहिनोई ॥ ७ ॥ ८ ॥ १४ रानी को ॥ ९ ॥ पद्मसिंह १५नामक १६रोग के वश १७परलोक गया ॥ १० ॥ १८ बुलाया ११ ॥

कछवाही सन याहिपर, कछु प्रसन्न बुंदीस ॥
चुंडाउति रट्ठोरि सिग, यहहि रही बनि ईस ॥ १२ ॥
दिल्लीसन बुंदीस जब, ढुंढाहर धर आय ॥
चुंडाउति रट्ठोरि तब, लिन्नीही बुलवाय ॥ १३ ॥
कछवाहीके डर दुहुँन२, रक्खि *निवाई नैर ॥
पटरानीके बचन बसि, अप्प रहिय आमैर ॥ १४ ॥
नाम भावानीसिंह निज, पटरानी किय पूत ॥
औरस वो कृत्रिम यहै, सु हम[3] न जान्यौं सूत ॥ १५ ॥

पादाकुलकम् ॥

सिख तब रानी सुतहिं सिखावहिं, पति ढिग भोजन काल पठावहिं
अरज कुमार असनहितें अक्खहिं, भिन्न थालभोजन तब रक्खहिं १६
उर भ्रम सबन यहै लखि आन्यौं, पै काहू न तत्व पहिचान्यौं ॥
छित्वरसिंह इंद्रगढ स्वामी, नृप ढिग मिलन आय भट नामी ।१७।
भुज्जन नृप बैठो छित्वर सहँ, रानी तबहु पुकल्यो सुत वह ॥
छित्वर लग्गि ताहि बैठावन, दिय तब नृप उत्तर छल दावन।१८।
खलु सुर अर्चन कछुक रह्यो खिल, करि वह इक्क थाल भुंज्जहिं कैल ॥
दिन प्रति इम बढि बढि भ्रम दोर्यो, सोतिन आदि सबन मन मोर्यो ॥ १९ ॥
रानी अब नृप सीस रिसावैं, पुत्रहिं असनकाल न पठावैं ॥

---

॥ १२ ॥ १३ ॥ * निवाई नामक नगर में ॥ १४ ॥ १ कछवाही ने २कछवाही के उदर से उत्पन्न हुआ था या करतबी (बनावटी) था सो ३ ग्रंथकर्ता (सूर्यमल्ल) कहते हैं कि यह हमने भी नहीं जाना ॥ १५ ॥ ४ भोजन करने के अर्थ ५ जुदे थाल में ॥ १६ ॥ १७ ॥ ६ भोजन करने को ७ छीतरसिंह के साथ ॥ १८ ॥ ८ निश्चय ही ९ देवपूजन(कुमर के अर्थ देवताओं की कबूलायत करी थी सो) करना १० बाकी है सो ११ वह पूजन करके १२ एक थाल में कुमर के साथ १३ निश्चय ही भोजन करेंगे ॥ १९ ॥ १४ भोजन के समय

नृप जयसिंह यहैं नहि जानैं, मिथ्याही भगिनी रिस मानैं ॥२०॥
प्रीति दिखाय रह्यो नृप उप्पर, अरुचि धरैं रानीपर अंतर ॥
*कुम्महिं नहिं बुंदीस कहावैं, †पुत्तहिं लखि ‡संतत दुख पावैं॥२१॥
सक चउ४बसु सत्रह१७८४संवच्छर¹, घल्ल्यो यह बिग्रह बुंदियघर॥
लोकहु बहु बदनीति मचाई, सुनि सुनि सब जयसिंह पचाई।२२।

( षट्पात् )

बुंदी लोकन बहु अनीति आमेर मध्य किय ॥
सठ नाजर किसतूर नगर कुतवाल मारि लिय ॥
पकरि पकरि परदार² जार बहुतन गहि रक्खी ॥
मार लूट मचवाय नगर लज्जा सब नक्खी ॥
सुनि सुनि अनीति कूरम सहिय कहिय कछु न बुंदीस पति ॥
जिम जिम सही सु तिम तिम जुलम अनय³ प्रचार्‌यो नरनअति२३

( दोहा )

दिन दिन अब कूरम दुमन⁴, कह्यो कछूहुन जाय ॥
अंधु छाँह⁵ जिम कछु अनख, राखी हृदय समाय ॥ २४ ॥
सुता रान संग्रमकैं, ईडरपति भानेज ॥
स्वसा⁶ सहोदर नाथकी⁷, उपयम⁸ उचित अजेज⁹ ॥ २५ ॥
लै चर ताके लाँगली¹⁰, आये जैपुर अत्थ¹¹ ॥
सुभट केसरीसिंह पुर, सलूमरिप¹² के सत्थ ॥ २६ ॥
सगपन ईश्वरिसिंहसौं, कूरम सुतसौं ठानि ॥
कछवाही भ्रातहिं कह्यो, मम सुत ब्याह प्रमानि ॥ २७ ॥

---

॥ २० ॥ * जयसिंह को † पुत्र का ‡ निरंतर ॥ २१ ॥ १ सम्वत्सर (वर्ष) में ॥ २२ ॥ २ पराई स्त्रियों को ३ अनीति ॥ २३ ॥ ४ उदास ५ कुए की छाया के समान ॥ २४ ॥ ६ सगी बहिन ७ नाथसिंह की, जिसको मेवाड़ में नाथजी' कहते हैं ८ विवाह के उचित ९ विलंब रहित शीघ्र ॥ २५ ॥ १० नारियल ११ यहां १२ सलूँबरके पति के साथ ॥ २६ ॥ २७ ॥

भ्रात[1] स्वीय[2] भानेजहू, व्याह उचित अब एह ॥
करिये सगपन रानके, कुमर सुतां[3] तस गेह ॥ २८ ॥

( गीर्व्वाणभाषा )

( इन्द्रवज्रा )

श्रुत्वैवमाहूय सलूमरीशं चुण्डाउतं केसरिसिंहसंज्ञम् ॥
राणेशसामंतचयोडुचन्द्रं प्रोवाच ढुंढारधराधवस्तत् ॥ २९ ॥

[ स्रग्धरा ]

बुंदीधीशात्मजोयञ्ज्वलनकुलमणिर्भागिनेयोऽस्मदीयो,
युष्मज्जामातृभावंगमितमुचित इत्येवमालोच्य तस्मात् ॥
अस्मायष्टाऽब्दकायाप्युदयनगरनाथेन षड्वायनी सा,
राणेशेनादिराज्ञा लवजननभृता संविवाह्या स्वपौत्री॥३०॥

( स्रग्विणी )

इत्थमाकर्ण्य बुन्दीनरेशस्तदाऽऽहूय चुण्डाउतम्प्रावदत्स्वम्मतम् ॥
राणराजा ध्रुवनप्त्रिकोद्वाहकृत्नोररीकार्यमस्मन्निदेशं विना ॥ ३१ ॥

प्रायोदेशीयाप्राकृतीमिश्रितभाषा ॥

( दोहा )

कूरमपति यह बत्त सुनि, संभर भूप[4] समीप ॥

---

१ हे भाई २ तुम्हारा भानजा भी ३ राणा के कुमर के पुत्री है॥२८॥ऐसा सुन कर केसरीसिंह नाम सलूमर के पति को बुलाया जो राणा के तारों रूपी उमरावों में चन्द्रमा रूपी था उससे ढुंढाहड़ के पति ने विवाह सम्बन्धी वार्ता कही ॥ २९ ॥ यह अग्नि वंश का मणि बुन्दी के पति का पुत्र और हमारा भानजा है, इसकारण से निश्चय करके तुम्हारा जमाई होने के योग्य और उचित है सो विचारो इसका शरीर आठ वर्ष का है और वह उदयपुर के पति की कन्या छः वर्ष की है महाराणा लव के वंश को धारण करनेवाले आदि राजा हैं, सो अपनी पोती को अच्छे प्रकार से विवाहने योग्य हैं ॥ ३० ॥ इस प्रकार सुन कर बुन्दी के राजा ने उस सलूँबर के पति चुंडाउत को बुला कर अपना सिद्धान्त कहा कि मेरी आज्ञा के बिना राणा की पोती के विवाह का कार्य स्वीकार मत करना ॥ ३१ ॥ ४ राजा बुधसिंह के पास

नय बिचारि सोहू नट्यो, उच्चारि दुरित[1] अमाप ॥ २३ ॥
जड़ सालम बुल्ल्यो जबहि, मध्यम कुमर दलेल[2] ॥
करउरतैं आयो कुटिल, मन इच्छित लहि मेल ॥ २४ ॥
अभयसिंह इत मरुअधिप, बखसि साह बसु[3] जात,
सरबुलंद सिर मुक्कल्ल्यो, दै सूबा गुजरात ॥ २५ ॥
दिल्लीतैं मारव[4] नृपहु, आयो जैपुर अत्थ ॥
वरखनलग[5] जैपुर बस्यो, हो जयसिंहहु तत्थ ॥ २६ ॥
तब दरकुंचन[6] आय तँहँ, मरुपति दिन्न मिलान[7] ॥
इहिं सुनि कानीखोहतैं[8], चढि आयो चहुवान ॥ २७ ॥
मरुपतिसौं अति हेत मिलि, कहि सब लिखित कुकाम ॥
जयनिवास[9] उपबन निकट, किय बुंदीस मुकाम ॥ २८ ॥

मुक्तादाम ॥

मिले मरुभूप रु बुद्ध बिनोद, परस्पर डेरन आय प्रमोद ॥
सु हेतकरि गोठिनं[10] जिम्मन साजि, दये लिय दोउन रथ्थारन[11] बाजि २९
मरू प्रभु डेरन कुम्महु आय, सुतापति[12] जानि मिल्यो सरसाय[13] ॥
कह्यो करि पावन जैपुर जेवँ, मंभालय[14] भोजन[15] कैं[16] चलिये वँ[17]।३०।
कह्यो मरुभूपहु यौं सुनि तत्थ, चलैं हम बुद्ध बलापति[18] सत्थ ॥
ठगे इनकौं तुम जानि प्रमत्त, हमैं इनतैं हित हेय[19] न अत्त ॥ ३१ ॥
यहै सुनि कूरम अक्खिय एह, चुक्यो मिलि जामिपतैं[20] यह देह ॥
यहै कहि लै मरुभूपहिं जाय, दई बिनु जामिपै[21] गोठि जिमाय॥३२॥

---

१ पाप ॥ २३ ॥ २ दलेलसिंह को ॥ २४ ॥ ३ बादशाह ने धन का समूह देकर ॥२५॥ ४ मारवाड़ का राजा ५ यहां से कई वर्षों से वास किया हुआ ॥२६॥ ७ मुकाम ॥ २७ ॥ ८ जयसिंह को लिखावट कर देने का खोटा कार्य कह कर ९ बाग के समीप ॥ २८ ॥ १० गोठें ११ हाथी घोड़े ॥ २९ ॥ १२ अपनी पुत्री का पति जानकर १३ रस युक्त [प्रसन्न होकर] १४ शोभा १५ मेरे घर १६ भोजन करने पर १७ अब चलिये ॥ ३० ॥ १८ यह बुधसिंह का विशेषण है १९ त्याज्य नहीं है ॥ ३१ ॥ २० जामाता से यह देह मिल चुका अर्थात् अब कभी नहीं मिलसक्ता "यह कछवाहा का कथन है" २१ बिना बुधसिंह के ॥३२॥

चल्यो लहि कूरम सिक्ख कबंध, बयो नृप बुद्धहि[1] फेरि प्रबंध ॥
रहो तुम कूरमको यह जानि, कछू करिहै मम भद्र[2] प्रमानि ।३३।
सु तो सब गो तुमरी लिपि[3] संग, अबै नँन[4] रक्खहु राज्य उमंग ॥
चलो मम सत्थहि जो चहुवान, ततो इन्द्र[5] ठिल्लहिं लै तुम थान ३४
यहै हु न मन्निय बुंदिय ईस, रची मरुभूपतिहू कछु रीस ॥
क्रम्यो[6] करि कुंचन धँन्व[7] कबंध, रच्यो धर गुज्जर[8] लैन प्रबंध।३५।
इतैं सठ संभर[9] मोह[10] अरोहैं, क्रम्यौं निज डेरन कानियखोह ॥
दई पुनि बुद्धहिं कुंम्म[11] कहाय, भयो सुत औरस सौंपहु भाय[12]।३६।
रु लै सुत सालम[13] अंक दलेल्लैं[14], मनौं इहिं पुत्र गिनौं लहि मेल ॥
न मन्निय फेरिहु बुंदिय नाह, कुप्यो गहि मुच्छ तबै कछवाह ३७
दलेल बुलायउ सालम नंद, मिल्यो नृप कूरम प्रीति अमंद[15] ॥
बरब्बर गद्दिय पैं बइठारि, कह्यो तुम बुंदिय भूप हँकारि[16] ॥३८॥
अबैं तुमकों दुहिता हम अप्पि, थिरा[17] निज भुग्गन भेजहि थप्पि।
बिराजहु बुंदिय गद्दिय जाय, सबै हम रान[18] समेत सहाय ॥३९॥
रह्यो अभिसेक सुतो लहि कौल[19], सबै साधिहैं पुनि सत्रुनसाल।
यहै कहि सालमसिंह बुलाय, प्रबोधितँ[20] बुंदिय दिन्न पठाय ।४०।
कह्यो बुधसिंहहिं आन न देहु, सबै तस राज्य रजू करिलेहु ॥
सज्यो तब सालम बुंदिय सीस, हराम[21] तजी नय धर्म हदीसँ[22] ४१

(दोहा)

---

१ बुधसिंह से कहा २ कल्याण ॥ ३३ ॥ ३ लिखावट के साथ ४ नहीं ५ जयसिंह को हटाकर ॥ ३४ ॥ ६ चला ७ मारवाड़ में ८ गुजरात की भूमि लेने का ॥ ३५ ॥ ९ बुधसिंह १० अज्ञान [भूल] पर सवार होकर ११ जजसिंह ने कहलाया १२ लिखावट की रीति पूर्वक ॥ ३६ ॥ १३ सालमसिंह के पुत्र १४ दलेलसिंह को गोद लेकर पुत्र मान कर रहो ॥ ३७ ॥ १५ बहुत प्रीति से १६ ललकार करके कहा ॥ ३८ ॥ १७ अपनी [बुन्दी की] भूमि भोगने को १८ उदयपुर के राणा सहित ॥ ३९ ॥ १९ समय पाकर २० समझाकर ॥४०॥ २१ उस हरामी ने नीति और धर्म की २२ सीमा [मर्यादा] छोड़ दी ॥ ४१ ॥

यह सुनि कानीखोहतैं, बुद्ध नरेसहिं छोरि ॥
मुरि मुरि सालममैं मिले, बहु भट सचिव बहोरि ॥ ४२ ॥

पद्धतिका ॥

इक बनिक नाम बानाँ१ अधर्म, किय मुख्य सचिव जोरत कुकर्म
यह जोधराज *जामिज अनीति, पलट्यो सठ सालमपैं सप्रीति ४३
सुखराम२ नाम कायत्थ स्वान, भरि लोभ चोधरी उदयभान३ ॥
नागर द्विज इक जगदीस४ नाम, हड्डा पुनि भ्रितुव५ हुव हराम ४४
भट अनय पुंज हड्डा भवान६, थित नैर दुघारी जास थान ॥
पुनि धाइभ्रात सुभराम पाप, मुरि कियउ दुष्ट सालम मिलाप ४५
अरु सठ अलोदपुर पति अमान, मातुल सु महारामाँ[?]भिधान ७ ॥
इत्यादि सचिव भट सठ अनेक, टरि टरि सालम विच गय सटेक ४६
इत किय प्रपंच कछवाह राय, दिल्ली सु अरज पठई लिखाय ॥
बुंदीस बुद्ध आलस बहंत, चित अब न साह सेवन चहंत ॥४७॥
नहिं पुत्र[८] आहि इनके निकेंत, तँसमात भ्रातजहिं[९] राज्य देत ॥
मुहुकम्म बंस सालम अठेल, बर कुमर तास मध्यम दलेल ।४८।
अति गुन प्रपंच रन पटु उदार, विक्रांतँ सुभग बर मति बिचार ॥
बुंदीस राज्य अब देत ताहि, अरु मरुप रान हम मतिहु आहि४९
तसमात पटा मुद्रितँ कराय, मम निकट देहु हजरत पठाय ॥
सुनि साह मुहुम्मद अरज एह, लिखवाय पटा पठये सनेह ।५०।
बुंदिय दलेलसिंहहिं समप्पि, बुधसिंह पट्ट इहिं देहु थप्पि ॥
तुम जाहु[११] कुम्म मालव सु देस, आवत गिनी[१२]मैं रोकहु असेस ५१
पठये हम रुप्पय त्रि सासि१३०००००लक्ख, इन बल अनी[१३]कें विरच-

---

*भानजा ॥४३॥ ४४ ॥ १ अनीति का समूह ॥ ४५ ॥ २ नाम ॥ ४६ ॥ ४७ ॥ ३ है ४ घर में ५ इसकारण से ६ भतीजे को ॥ ४८ ॥ ७ वीर ८ मेरी सलाह भी है ॥ ४९ ॥ ९ इसकारण से १० छाप कराकर ॥ ५० ॥ ११ हे जयसिंह १२ सब दावुओं को ॥ ५१ ॥ १३ सेना

हु अपक्ख[1] ॥

उज्जैन वार आवन न देहु, लगि पिठ्ठि समस्तन मारि लेहु॥५२॥

कूरम नरेस तव भुज भरोस, हैं हम निचिंत अति मुदित होस ॥

इम लिखि पठाय फरमान साह, कछवाह बंचि मंडिय उछाह॥५३॥

॥ षट्पात् ॥

बंचि साह फरमान हरखि जयसिंह महीपति ॥
रुप्पय तेरह१३लक्ख पाय मंडिग दल[2] दुम्मति[3] ॥
मनतैं मिलि दक्खिनिन अक्खि उप्पर साहायस[4] ॥
किय मालव पर कुंच बुत्थि आमिख[5] जिम बायस[6] ॥
संगहि दलेल सालम सुवन लै मंडिग दक्खिन चलन ॥
बुंदीस इत सु बिगरयो बिबिध मन्नि न उग्गन अत्थमन॥५४॥
किय बुंदीस[7] बिचार जान मालव सालक[8] जिय ॥
बिजयसिंह निज अनुज कुम्म[9] कारागृह[10] रुक्किय ॥
जाहि कह्हि बरजोर थिरहि जैपुर नृप थप्पहिँ ॥
करि फोजन एकत्त यौंहि दारिद अब अप्पहिँ ॥
यह किय प्रपंच बुधसिंह इत सो सब नृप जयसिंह सुनि॥
वह बिजयसिंह सोदर[12] अनुज पठयो[13] हानि करि अनय पुनि५५
धरमधार[14] जयसिंह करम अनुचित यह किन्नो ॥
बिजयसिंह हनि अनुज भेजि जामिप[15] ढिग दिन्नो ॥

---

१ मरहठों का पक्ष नहीं करनेवाला ॥५२॥५३॥ २ सेना ३ दुर्मति (बादशाह से रुपये लेकर उसीके शत्रु मरहठों से मिलजाने के कारण यह विशेषण दिया है)४ बादशाह की आज्ञा ५ मांस के टुकड़े पर ६ काकपक्षी की भांति ॥ ५४ ॥ ७ बुधसिंह ने ८ अपने साले ( जयसिंह ) के मालवे में जाने के विचार से ९ जयसिंह ने अपने छोटे भाई विजयसिंह को १० कैद कर दिया था ११ जयसिंह को १२ सगे छोटे भाई को १३ अनीति करके मारकर बुधसिंह के पास भेजदिया ॥ ५५ ॥ १४ धर्म को धारण करनेवाले १५ बुधसिंह के पास

कहिं पठई पुनि कुम्म जामि भ्रात रु तव सालक ॥
आयउ यह मम ईस प्रथित ढुंढाहर पालक ॥
इहिं विधि कहाय वह निज अनुज कटक बुद्ध ढिग दगध किय॥
पुनि लिखि पठाय बुंदिय पुरहि प्रति सालम यह मंत्र प्रिय ।५६।

(दोहा)

हम जावत मालव पहुंसि, मिलि रुक्कन मरहट्ठ ॥
बुंदिय धर तुम जतन बल, करि रक्खहु नहिं कट्ठ ॥५७॥
साह मुहुम्मद तुमहि सब, बुंदिय धर दिय बीर ॥
सठ बुद्धहिं देहु न धसन, हड्डुन पति हमगीर ॥ ५८ ॥
सालम प्रति यह लखि सबल, लै निज संग दलेल ॥५९॥
मालव उप्पर उप्परयो, मरहट्ठन हिय मेल ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तमराशौ बुन्दीपतिबुधसिंहचरित्रे बुधसिंहपुत्रोम्मेदसिंहजयसिंहयाचन १ बुधसिंहपुत्रदाननिषेधबुधसिंहदत्तकीकृतकरवरपतिसालमसिंहमध्यात्मजदलेलसिंहार्थजयसिंहबुन्दीसमर्पण २ प्रदत्तानल्पवित्तमरुधराधीशाभयसिंहयवनेन्द्रमुहुम्मदशाहाहमदाबादोपरिप्रस्थापन ३ प्रेषितपा-

---

१ जयसिंह ने २ बहिन [कछवाही] का भाई और तुम्हारा साला ३ मेरा पति [जिसको तुम मेरा स्वामी बनाना चाहते थे वही] ४ प्रसिद्ध ढूंढाड़ देश की पालना करनेवाला ५ बुधसिंह की सेना के पास जलाया ६ यह प्यारा मंत्र ॥ ५६ ॥ ७ कष्ट नहीं है अर्थात् बादशाह की आज्ञा मंगवा देने के कारण अब बूंदी की भूमि का यत्न करना कुछ कठिन नहीं है ॥ ५७ ॥५८॥ ८ सेना सहित ॥ ५९ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सप्तम राशि में बूंदी के भूपति बुधसिंह के चरित्र में बुधसिंह के पुत्र उम्मेदसिंह के जन्म होने पर उसको जयसिंह का मांगना १ पुत्र के देने से बुधसिंह के नाहीं करने पर करवर के पति सालमसिंह के मध्यम पुत्र दलेलसिंह को बुधसिंह की गोद रखकर राजा जयसिंह का उसको बूंदी देना २ मारवाड़ के राजा अभयसिंह को बहुत धन देकर बादशाह मुहम्मदशाह का अहमदाबाद भेजना राजा ३ जयसि-

र्थनापत्रजयसिंहदलेलसिंहार्थवुन्द्याधिकाराज्ञापत्रलेखन ४ मरहट्टवारणार्थोज्जयिनीप्रस्थातृजयसिंहस्य स्वानुजविजयसिंहमारणं त्रिंशो मयूखः ॥ ३० ॥

आदितोऽष्टषष्ट्युत्तरद्विशततमः ॥ २६८ ॥

दोहा ॥

सक खट बसु सत्रह१७८६समय, उज्जं मास अवदात ॥
कूरम मालव कुंच किय, मनसिज तिथि१३ उमहात ॥१॥
सुता भनाय अधीसकी, बुंदिय पति लघु बाम ॥
संगानेर समीप सो, ही असती रु हराम ॥ २ ॥
सरसू यह जयसिंह की, सुज्जकुमारि प्रसूति ॥
पलटाई कूरम नृपति, अब नवीन रचि ऊँति ॥ ३ ॥

पज्झटिका ॥

रठोरि निकट जयसिंह राय, पहु दिय दलेलसिंहहिं पठाय ॥
कहि यह सु पुत्राय तुमरो कुमार, इहिं गिनहु राज्य थंभन उदार॥४॥
सुनि यह दलेल सन अति कसूर, कहि पुत्र मिली रठोरि कूर ॥
इम कूरम संगानैर आय, सैरसू पलटाई छल सहाय ॥ ५ ॥

---

ह का वादशाह को अरजी देकर दलेलसिंह के नाम पर बूंदी का फरमान मंगाना ४ मरहठों को रोकने के अर्थ उज्जैण जाते हुए राजा जयसिंह का अपने छोटे भाई कैदी विजयसिंह को मारने का तीसवां मयूख समाप्त हुआ और आदि से दोसौ अड़सठ २६८ मयूख हुए ॥

१ कार्तिक के २ शुक्ल पक्ष में ३ कामदेव की तिथि [ज्योतिषियों में त्रयोदशी तिथि का स्वामी कामदेव है] ॥ १ ॥ ४ बुधसिंह की छोटी स्त्री ५ कुलटा [यहां अत्यन्त कुलटा होने के कारण असती, और हराम एकार्थ वाची दो शब्दों का प्रयोग किया है] अथवा पति से विरुद्ध होने के कारण हराम पद दिया है तो यह अर्थ है कि वह कुलटा और स्वामी हरामी [अधर्मिणी] सांगानेर के समीप थी ॥ २ ॥ ६ सूर्यकुमारी जननेवाली ७ क्रीड़ा [नया खेल रचकर] ॥ ३ ॥ ८ राजा दलेलसिंह को भेजा ९ यह तुम्हारा धर्म पुत्र है ॥ ४ ॥ १० बड़े अपराध सहित था तो भी ११ सासू को ॥ ५ ॥

इम दुव २दलेल कूरम *अमान, मिलि नैर निवाई दिय †मिलान॥
बुंदिय लिखि पठई पुनि बिचारि, सालम तुम मंडहु घर सम्हारि६
हम मिलन प्रथम आवहु हजूर, पुनि भुग्गहु बुंदिय ‡कटक पूर ॥
सुनि यह सठ सालम अनय सीम, कूरम ढिग आयउ मिलन काम७
मिलि उभय१गाम फ्लुड़वा मिलान, दिय कुम्म सालमहिं सिक्खदान
कहि जावहु बुंदिय तुम निसंक, अब तव कुमार सिर पट्ट२अंक८
इहिं लै हम मालव जात आज, सूबा अवंति रक्खन समाज ॥
सालम तुम जावहु गृह सधीर, बुद्धहि नन ३प्रविसन देहु बीर ॥ ९ ॥
यह अक्खि सालमहिं सिक्ख अप्पि, मालव चलि कूरम कुंच मप्पि
दल ४भरन भुम्मि फुट्टत दरारि, चंचल मतंग हल्लिय ५चिंकारि ॥१०॥
बहि सजव ६तरारन लेत बाजि, उद्धत भट मंडन कपट ७आजि ॥
रचि इम दरकुंचन कूर्मराज, कोटा धर ८संक्रमि ९प्रथित काज ।११।
नदि कुसक तीर परि दल अनंत, दिस दिसन फुट्टि गय यह १०उदंत
कोटा नृप दुज्जनसल्ल कूर, हित सचिव दोय२पठये हजूर ॥ १२ ॥
नागर द्विज बेणीराम नाम, रन चतुर व्यास दौलत्तराम ॥
इम दुव पठाय कूरम ११अनीकिं, कोटेस रचिय १२प्रनतिय कितीक १३

[ षट्पात् ]

कुसक छोरि पुनि कुंच करिय अग्गैं नृप कूरम ॥
सिंधु १३सरितें १४निवसथ बड़ोद किय तँहँ मुकाम क्रम ॥
उज्जइनीके १५अनुग गोड़१ उम्मट १६संभर गन२ ॥
अरु कबंध४ कछवाह६ सुपहु खिच्चिप७सुनि सेवन ॥

---

*अमाप (अत्यन्त) †मुकाम॥६॥‡पूर्ण सेना से१अनीति का मिलाप करने को ॥७॥२बुन्दी के पाट का लेख॥८॥३बुधसिंह को कदापि मत घुसने देना ॥ ९ ॥ ४ सेना के भार से ५ चीत्कार शब्द [चीसली] करके ॥ १० ॥ ६ वेग सहित ७ सेना के उद्धत वीर मार्ग में कृत्रिम युद्ध करते जाते थे ८ चला ९ प्रसिद्ध कार्य के लिये ॥ ११ ॥ १० वृत्तान्त ॥ १२ ॥ ११ कछवाहे की सेना में १२ विशेष नम्रता ॥ १३ ॥ सिंधु नामक १३ नदी १४ ग्राम १५ सेवक १६ चहुवाण

सूबाधिनाथ[1] कुम्भहिँ समुझि नृप ये सब आयउ निकेट[2] ॥
सजि सजि मिलाप जयसिंहसैन[3] किय सासन सृंणि[4] सिर करेँट[5]१४

( दोहा )

निज गढ सोपुर गोड़ नृप, उम्मट पट्टनि ईस ॥
कोटापति चंडासि कुल, संभरवाँर[6] बलीस ॥ १५ ॥
गढँराघव[7] बज्जंगगढ, ये खिचिय चहुवान ॥
नरउरपति कछवाह नृप, सुत गजसिंह सयान ॥ १६ ॥
पति ईडर रतलामपति, दुव रट्ठोर दलेस[8] ॥
इत्यादिक उज्जैनके, आये अनुग[9] असेस ॥ १७ ॥

( पादाकुलकम् )

सूबानुंग[10] नृप समय सयाने, मिलि जयसिंह सबहि सनमाने ॥
अरु कोटेस पटालय आयो, भीम जनकैं[11] भव सोक भुलायो॥१८॥
जान्यौँ दई दलेलहिँ बुंदिय, होय यहै इनकैं स्वीकृत[12] हिय ॥
इम विचारि कोटा अवनायउँ[13], बहु मुद डेरन जाय बढायउ ॥१९॥
जयैहरि[14] लै इम सबन बडे जँव[15], मंडुवपुर प्रविस्यो[16] धर मालव ॥
प्रकट दिखान लाइ किंकरपन, मिल्यो कितव[17] अंतरैं[18] मरहट्ठन२०
कछुदिन संगर[19] व्याज तँहँ कहे, बहुल[20] पिक्खि दक्खिन दल बड्डे॥
लुंबिभ[21] कटक अप्पन लुटवायो, मरहट्ठन कहँ विजय मिलायो२१
कछु धन बसनैं[22] निवेदन किन्ने, लोभ छन्न तिनके वचैं[23] लिन्ने ॥

१सूबा का पति [स्वामी] २समीप ३सेना ४जैसे अंकुश को ५अपने मस्तक पर हाथी सहन करें तैसे ॥ १४ ॥ ६ चहुवान ॥ १५ ॥ ७ राघवगढ ॥ १६ ॥ ८ सेना के ईश ९ सेवक ॥ १७ ॥ १० सूबा के साथ चलनेवाले ११ पिता भीमसिंह के मरने का शोक मिटाया ॥ १८ ॥ १२ कोटावालों को स्वीकार होजावे इसकारण १३ कोट का खणना किया ॥ १९ ॥ १४ जयसिंह १५ शीघ्रता से १६ प्रवेश किया १७ छली १८ भीतर के मन से मरहठों से मिला हुआ था ॥ २० ॥ १९ युद्ध के मिस से २० बहुत देखकर २१ उस [जयसिंह] लोभी ने अथवा लोभ करके अपनी सेना को लुटवाई ॥ २१ ॥ २२ वस्त्र २३ वचन

रहे कूरम इम साह हरामी, किय मरहट्ठ मेल भुव *कामी॥२२॥

( दोहा )

†तदनंतर करि सिक्खगो, कोटापुर कोटेस ॥
अवर रहे हाजरि अखिल, नरउर आदि नरेस ॥ २३ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तमराशौ बुन्दीपतिबुधसिंहचरित्रे जयसिंहकोटागमनपूर्वकोज्जयनीगमन १ मण्डूपुरमरहट्टमिश्रितकपटिजयसिंहस्वानीकलुण्टनमेकत्रिंशो मयूखः ॥३१ ॥

आदित एकोनसप्तत्युत्तरद्विशततमः ॥ २६९ ॥

( षट्पात् )

इत बुंदिय ‡अवनीस चाहि §बुद्धह नृप चल्लिय ॥
कानीखोह मुकाम छोरि बुंदिय दिस छल्लिय ॥
रस बसु सत्रह१७८६संवत पाय अगहन सित पंचमि५ ॥
किय स्वदेसपर कुंच भुल्लि ज्यौं मृगथल जल भ्रमि ॥
चट्ठसू निवाई मग्ग चलि भगवतगढ भोरा रहिय ॥
इत सुनि उदंत सालम यह सु बुंदिपताजि सम्मुह बहिय॥१॥
उग्र अधिक कछवाह समय सरधि रु सर साहस ॥
हठ गुन साह निदेस चाप चतुरंग रंगरस ॥

---

* भूमि की कामनावाला ॥ २२ ॥ † त्रिस्पर्धी के ॥ २३ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सातवें राशि में बुंदी के भूपति बुधसिंह के चरित्र में राजा जयसिंह का कोटे होकर उज्जैण जाना १ मंडूपुर में मरहठों से मिलकर छली राजा जयसिंह का अपनी सेना को लुटवाने का इकतीसवां ३१ मयूख समाप्त हुआ और आदि से दोसौ उनहत्तर २६९ मयूख हुए ॥

‡ बूंदी का राजा § बुधसिंह १ उज्जैणा [यहां] २ सम्वत् ३ मृगतृष्णा के जल से भ्रम कर मृगस्थल में जावैं जैसे ४ चाटसू ५ समाचार ६ सालमसिंह ॥१॥ जयसिंह तो इस ७ शिकारी और समय है सो ८ भाथा है जिसमें हठ है सो ही बाण है बादशाह की आज्ञा ही हठ९ प्रत्यंचा है १० युद्ध के रसवाली सेना है

बन हड्डोतिय बिकट स्वान सालम दलेल सह ॥
लिखित बागुरा[1] लग्गि गाढ मत[2] कउल फंद ग्रह ॥
मुढ्ढपन अलस लहि मोह मन बुद्ध सु मंत्र बिबेक[3] बिन ॥
उनमत्त एँन संभर अधिप इच्छत जल बुंदिय इरिनैं ॥ २ ॥

[ दोहा]

सुनि इत आवत संभरहिं[6], बनि सालम बुंदीस ॥
लै दल सम्मुह उल्लटयो, स्वामि हराम सँरीस ॥ ३ ॥
लहि सीमा बुंदिय मुलक, अड्डो ठड्ढो आय ॥
यह सुनि सठ बुंदिय अधिपं, बाम मुरयो बिहसाय ॥ ४ ॥
जैतसिंह जाजव जयी, दिल्लिय रन अँसु दिन्न ॥
तास देवसिंहह तनय, भकति स्वामि रस भिन्नैं[11] ॥
नगर पलोंधी धाम निज, वैरिसल्ल भव बंस ॥
कुसथल पंचोलास पुनि, ये दुव पुर उँत्तंस[12] ॥ ६ ॥
साह समप्पे संभरहि, चोवनगढ गाहि बाँहँ ॥
कुसथल पंचोलास ए, उभय रइजाफों[13] माँहिं ॥ ७ ॥
लब संभर दिय जैत हित, कुसथल पंचोलास ॥
सय्यद सैंन[14] दिल्लिय समर, बिरच्यो जिहिं दिव[15] वास ॥ ८ ॥
तास देवसिंहह तनय, स्वामिधरम रत सूर ॥
ताके पुर कुसथल तवहि, आयउ बुद्ध जरूर ॥ ९ ॥

---

सो ही धनुष है हाडोती देश रूपी विकट वन और सालमसिंह सहित दलेलसिंह ही श्वान [कुत्ते] हैं. बुधसिंह ने जयसिंह को लिखावट कर दी वह लिखावट ही १ बागर [फंदा) है जिसमें २ बाममार्ग की दृढता ही फंदों की गांठें हैं मन पर मूर्खपन और आलस्य रूपी मोह लेकर ३ बिना सलाह और बिना विचार का यह चहुवाण राजा बुधसिंह रूपी उन्मत्त ४ मृग बूंदी रूपी ५ ऊपर भूमि [मृगतृष्णा] का जल चाहता है ॥ २ ॥ ६ बुधसिंह को ७ क्रोध सहित ॥ ३ ॥ ८ बुधसिंह ॥ ४ ॥ जाजव के युद्ध में ९ जय पानेवाला १० मारागया ११ भीगा हुआ ॥ ५ ॥ १२ नगरों के मुकुट ॥ ६ ॥ १३ सिवाय (तरफी) में दिये ॥ ७ ॥ १४ से १५ स्वर्ग को गया ॥ ८ ॥ ९ ॥

बिष्णुसिंह तनया[1] बहुरि, अनुपम तनया[2] आय ॥
ये संगहि रानी उभय२, पति प्रमत्त गति पाय ॥ १० ॥
पुरबाहिर पृतना परिग[3], घन जिम डेरन घेर ॥
देवसिंह महिमानि दिय, बुद्धहिँ गोठि द्विरचेर ॥ ११ ॥
परि डेरन लग पाँमरे[4], धाम स्वीय[5] पधराय ॥
निज सरबस्व निवेदयो, देवसिंह हित दाय[6] ॥ १२ ॥
यह सुनि पुर बल्लवन अधिप, अभयसिंह अति धीर ॥
निज दल साजि आयउ निडर, बुंदियपति ढिग बीर ॥ १३ ॥
अभयदेव ये भट उभय२, बैरिसल्ल भव वंस ॥
सम्मलि हुव बुंदीसकैं, देह अरपि साजि दंस[7] ॥ १४ ॥
यह उदंत[8] सुनि इंद्रगढ, सुभट इंद्रसद्योत ॥
देवसिंह छित्वर सुवन, आयउ दल उद्योत ॥ १५ ॥
कछु किसोर बय बसि कछुक, कूरम भय लहि कूर ॥
देव[9] पृथक डेरा दये, दल संभरँ[10] तजि दूर ॥ १६ ॥
इत सठ सालम पिछि परि, कृतघन चिंति कुकाम ॥
पत्तन[11] पंचोलास ढिग, किन्ने लरन मुकाम ॥ १७ ॥
कुल बंधव सुहुकँम्मके[12], मिलि सब सालम माँहिँ ॥
पट्टोलीपुर पति प्रथित[13], मिल्यो जवान सु नाँहिँ ॥ १८ ॥
तोप इक्क १ जंबूर सत १००, ढैसत १०० साजि बंदूक ॥
मिल्यो आनि बुधसिंहमैं, अनुचर धरम अचूक ॥ १९ ॥
त्यौंही इक १ नगराज तँहँ, सुहुकम वंस वतंस[14] ॥
सालममैं न मिल्यो सुभट, पहु बिख्यात प्रसंस ॥ २० ॥

---

१विष्णुसिंह की पुत्री२बेघम के रावत अनोपसिंह की पुत्री ॥ १० ॥३पड़ाव से (सेना का डेरा) हुआ ॥ ११ ॥ ४ पांवड़े (पगमंडे) ५ अपने स्थान पर६स्नेह की रीति से ॥ १२ ॥ १३ ॥ ७ कवच पहनकर ॥ १४ ॥ ८ वृत्तान्त ॥ १५ ॥ ९ देवसिंह ने १० बुधसिंह की सेना को दूर छोड़कर ॥ १६ ॥११पुर ॥ १७ ॥ १२मोकमसिंह के कुल के १३ विदित ॥ १८ ॥ १९ ॥ १४ मुकुट ॥ २० ॥

[षट्पात्]

सुनि इत रन जयसिंह भीर सालम दल भेजिय ॥
तीन सहँस३०००तुक्खार पंच५उमराव सुरूप धिय ॥
ईसरदापुर ईस नाम कोजु१निसंक नर ॥
सारसोपपुर स्वामि विदित फतमल्ल२वीरवर ॥
साँवल३सुहाड़पुर पति सबल प्रबल अचल४नानेड़ि पति ॥
बहादुरसिंह५कूरम बहुरि बुद्धानीपुर पति बिमति ॥ २१ ॥

[दोहा]

ब्रजभुव बासी सुभट बलि, नरुव बंस कछवाह ॥
नामधेय सिरदार१निज, सो दिय संग सिपाह ॥ २२ ॥
पृथ्वीसिंह२रु कनक३पुनि, उभय नरुव अवतंस ॥
घासीराम४रसोरपति, बलि भट कूरम बंस ॥ २३ ॥
सेरसिंह खिच्चिय सबल, पुनि जहत्र परताप२ ॥
हरि१तोंवर भल्ला हुकम१, मारन करन१मिल्लाप ॥ २४ ॥
उदयसिंह१पुनि रूप२अरु, जोध३सुरत४भट जत्थ ॥
सालम हित कूरम सजे, सोलंखी चउ४सत्थ ॥ २५ ॥
आमेर पैं पठये इते, लरि बुंदिय भुव लैंन ॥
बिग्रह बहुरि प्रवास बसि, सब रक्खिय ढिग सैंन ॥ २६ ॥
नरउरपति गजसिंह सुव, जयसिंहहिं तहँ जंपि ॥
समर प्रपंची मम सचिव, चाहत जय अरि चंपि ॥ २७ ॥
भेजहु तिहिं इनसंग भल, कूरम तब मुसिकाय ॥
संगहि दिय नरउर सचिव, नाम सु खंडेराय ॥ २८ ॥

---

१इधर युद्ध सुनकर २घोड़े (घोड़ों के सवार) ३ विशेष बुद्धिवाला ॥ २१ ॥ ४ ब्रज की भूमि में रहनेवाले उमराव ५ फिर ६ नरू के वंश का [नरूका] कछवाहा ७ नाम ॥ २२ ॥ नरूकों के मुकुट ९ पुनि ॥ २३ ॥ १० बुधसिंह को मारने और ११सालमसिंह से मिलाप करने को ॥ २४ ॥ २५ ॥ १२ आमेर के पति ने १३मरहठों से युद्ध और१४विदेश में चलने के कारण ॥ २६ ॥ १५ छल १६दबाकर

(षट्पात्)

सुभट मानसिंहोत कलह इम पंच५मुख्य किय ॥
अवरहु सुभट अनेक सेन सम्मलि द्रुत सज्जिय ॥
करि यह दल दरकुंच मुलक मालव तजि मंडुव ॥
जुरि आयउ जंधाल भीर सालम कुसथल भुव ॥
करि दल मिलान सालम कटक हडुन पति ढिग मिलन हित ॥
इन पंच५भटन आय रु कहिय बुद्ध श्रवन धारहु बिदित २९

( दोहा )

अभयसिंह बलवन अधिप, पट्टनि भज्जिग एह ॥
भीम हिंतु अति मन्नि भय, दुल्लभ मन्नत देह ॥ ३० ॥
जाके बल जयसिंहतैं, अब रन रचहु न एहु ॥
दिनप्रति रुप्पय दोयसत२००, रहि वृंदाबन लेहु ॥ ३१ ॥
नहिं बुल्ल्यो बुंदिय नृपति, क्रम सब सहित कुवैंन ॥
राजाउत पंचन सरिस, निठुर दिखाये नैंन ॥ ३२ ॥

( षट्पात्)

कूरमपति भट कुबच प्रकट सुनि सुनि बलवन पति ॥
अभयसिंह अति वीर भयउ धकि प्रलय रुद्र भंति ॥
करखि मुच्छ डसि अधर निरखि पंचन५उफनायो ॥
पन्नगं पय चंप्यो कि मत्त मृगराज खिजायो ॥
बुल्लयो विदित भुज ठोकि वल गल्ल बजत गीदर डरैं ॥
बुधसिंह आन कूरम बलहिं केहरि हम गैंडुरिकरैं ॥३३॥

(दोहा)

॥ २७ ॥ २८ ॥ १ ये मानसिंहोत राजावतों के नाम से प्रसिद्ध हैं २ शीघ्र ३ शीघ्र चलनेवाले ४ सालमसिंह की सेना में ५ हे बुधसिंह सुनो ॥ २९ ॥ ६ पाटन के युद्ध में भगा था ७ कोटा के राजा भीमसिंह से ॥ ३० ॥ ३१ ॥ ८ रीस (क्रोध) सहित ॥ ३२ ॥ ९ भांति १० सर्प को पैर से दबाया ११ बुधसिंह के सौगन है कि १२ कछवाहे की सेना को हम सिंह होकर १३ गाडर (भेड़) के स-

(दोहा)

राजसिंह अन्वय[1] रतन, बंधव निज बरवीर ॥
दौलतसिंहहु सज्जि दल, भट आयउ नृप भीर ॥ ४१ ॥
हाजरि भट प्रथमहि हुते, महासिंह कुल मोर ॥
असित पक्खके[2] इंदु जिम, लग्यो घटन दल ओर ॥ ४२ ॥
दस हजार पृतना[3] बदलि, सब हुव सालम संग[4] ॥
दस हजार१०००० नृप निकट दल, रहिय रचावन रंग[5] ॥४३॥
उभय[6] पक्ख अरि मित्र तजि, समय जोर दरसाव ॥
रहिय इंद्रगढ आदि बहु, उदासीन[7] उमराव ॥ ४४ ॥
सालम ढिग तेरह सहँस१३०००, नृप ढिग दस निरधार ॥
इत कुप्यो बलवन अधिप, भुज धरि बुंदिय भार ॥ ४५ ॥
बुद्ध नृपति बरजत रह्यो, दोउन सपथ[8] दिवाय ॥
हड्ड भज्जन नाँ सुनैं, लग्गी अंदर लाय ॥ ४६ ॥
अभयसिंह अरु देव इत, अरु कछु संभर[9] सैंन ॥
जिहिं बिच जे भट सज्ज किय, बरनत तिन्ह कवि बैंन ॥४७॥
महाराम मातुल[10] कुलज, मुरयो जु सालम मेल ॥
वाको सुत संग्राम १ इत, सोहि सज्यो गहि सेल ॥ ४८ ॥
प्रेमसिंह२सज्ज्यो प्रथि[11]तैं[12], नाथाउत रन नूर ॥
बखतसिंह३जगभानु४ बलि, सजे हड्ड अति सूर ॥ ४९ ॥
साँवलदास५ सजोर सजि, गौर[13] बंस उजियार ॥
जोरावर६कछवाह जुरि, परसुराम७ परिहार ॥ ५० ॥
बरजत नृप बुंदीसकौं, सहठ दिवावत सौंहँ ॥

---

१ वंश ॥ ४१ ॥ २ कृष्ण पक्ष के चंद्रमा के समान ॥ ४२ ॥ ३ सेना ४ बुधसिंह के पास ५ युद्ध करने को ॥ ४३ ॥ ६ दोनों पक्षवालों से शत्रुता और मित्रता छोड़कर ७ तटस्थ ॥ ४४ ॥ ४५ ॥ ८ सौगन दिलाकर ॥ ४६ ॥ ९ चहुवाणा सेना ॥ ४७ ॥ १० बुधसिंह के मामा के कुल में उत्पन्न ॥ ४८ ॥ ११ प्रसिद्ध १२ पुनि ॥ ४९ ॥ १३ गौड़ वंश का प्रकाशक ॥ ५० ॥ ५१ ॥

अभयदेव संगहि इते, भटन तनंकिय भौंहँ ॥ ५१ ॥
देवसिंह अभमल्ल दुव, दुल्लह ललित उदार ॥
अच्छरि दुलहनि अद्दरिय, जन्य इते जुझार ॥ ५२ ॥
अवर भटन पिक्ख्यो सभय, सालम अद्भुत अनीक ॥
छोरहु नृपहि न इक्क छिन, को जानैं वे कितीक ॥ ५३ ॥
जो भूपहु सिर घात जउ, कूरम घल्लहिं कूर ॥
तो सब स्वामि समीपही, सत्रुन गंजहिं सूर ॥ ५४ ॥
स्वामि दये न लरन सपथ, वलि नृप तजन न वेस ॥
नय बिचारि इम इन निकट, सकल रहे सुभटेस ॥ ५५ ॥
वीर जिते पहिलैं वदिय, तिन नंन मन्निय मौंहँ ॥
अभयसिंह संगहि उठिय, भयद फुरावत भौंहँ ॥ ५६ ॥
कहि कुवैन उठि कूरमन, निजदल पिल्लिय जाय ॥
यह संही न बलवन अधिप, लगिय सोर बिच लाय ॥५७॥
अभयसिंह अरु देव इत, कुप्पि चलिय जिम काल ॥
सिर घेरसत अंजलोकसौं, पय परसत पायाल ॥ ५८ ॥
सालम अरु कूरम सुभट, जुरि इत प्रबल जरूर ॥
बुंदिय दल सिर बग्गलै, सकल चढे बढि सूर ॥ ५६ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तमराशौ बुन्दीपतिबुधसिंहचरित्रे ज्ञातदक्षिणगतजयसिंहत्यक्तकाणोखोहग्रामबुधसिंहबुन्दीदिग्गमन १ आत्तसैन्यसालमसिंहबुधसिंहसंमुखसरण २

॥५२॥ १जानैं २ अब ॥५३॥ ३मारेंगे ॥५४॥ ४सौगन ५पुनि ६उत्तम नहीं है ॥५५॥ ७कहे ८सौगन नहीं माने ९भय देनेवाले ॥५६॥ १०अपनी सेना को भेजी ॥५७॥ मस्तक १२ब्रह्मलोक से ११घिसता है और पैर १३पाताल का स्पर्श करते हैं ॥५८॥५९॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सातवें राशि में बुंदी के भूपति बुधसिंह के चरित्र में राजा जयसिंह को दक्षिण में गया हुआ जान कर रावराजा बुधसिंह का काणोखोह नामक ग्राम को छोड़ कर बुंदी की ओर आना १ सालमसिंह का बुन्दी से सेना लेकर बुधसिंह के सम्मुख जाना २

सालमसिंहसहायजयसिंहसैन्यसहितजयपुरसामन्तपञ्चकक्रूसथलाख्यनगरनिकटसालमसिंहसंमिश्रण ३ प्रत्यहद्विशतमुद्राग्रहणपूर्वकबुधसिंहवृन्दावनवासार्थजयपुरसामन्तभणन ४ जयसिंहभीतित्यक्तबुधसिंहकतिपयबुन्दीसैन्यसालमसिंहमिलनकतिपयसामन्तोदासीनभावतटस्थतासादन ५ सालमसिंहसैन्यभीतबुधसिंहस्य युद्धाकरणार्थंस्वसामन्तशपथदापन ६ देवसिंहाभयसिंहादिकतिपयसामन्तशपथभंगपूर्वकसमरसज्जभवनवर्णनं द्वात्रिंशोमयूखः ॥३२॥

आदितः सप्तत्युत्तरद्विशततमः ॥ २७० ॥

[ दोहा ]

सक हय बसु सत्रह१७८७समय, माधव दरस३०मिलाप ॥
घटिय रुद्र११रविके चढत, उलटि समुद्रन आप ॥ १ ॥

[ दुर्मिला ]

दुव सेन उदग्गन खग्ग समग्गन अग्ग तुरग्गन बग्ग लई ॥
मचि रंग उतंगन दंग मतंगन सज्जि रनंगन जंग जई ॥

---

सालमसिंह की सहायता पर राजा जयसिंह की भेजी हुई सेना सहित जयपुर के पांच उमरावों का क्रूसथल नामक नगर के समीप सालमसिंह के सामिल होना ३ जयपुर के उमरावों का प्रतिदिन दोसौ रुपये लेकर वृंदावन वास करने की बुधसिंह से कहलाना ४ जयसिंह के भय से बुन्दी की बहुधा सेना का बुधसिंह को छोड कर सालमसिंह में मिलना और कितने ही उमरावों का उदासीन भाव से तटस्थ रहना ५ सालमसिंह की सेना से डरेहुए बुधसिंह का अपने उमरावों को नहीं लड़ने के सौगन दिलाना ६ देवसिंह और अभयसिंह आदि थोड़े से उमरावों का सौगन नहीं मान कर युद्ध के अर्थ तैयार होने का बत्तीसवां मयूख समाप्त हुआ और आदि से दोसौ सित्तर २७० मयूख हुए ॥

१वैशाख मास की२अमावास्या के मिलने पर ग्यारह घड़ी दिन चढे पर समुद्रों का ३ पानी उलटा ॥ १ ॥ ४ उदग्र [उछलते हैं अग्रभाग जिनके ऐसे] खड्ग लेकर दोनों सेना के ५ सब लोकों ने घोड़ों की वागें आगे लीं अर्थात् घोड़े उठाये उस युद्ध में युद्ध जीतनेवाले सजेहुए ऊंचे हाथियों का ६ युद्ध हुआ

लगि कंप लजाकन[1] भीरु भजाकन बाक्क कजाकन[2] हाक वढी ॥
जिम मेह[3] ससंबर यौं लगि अंबर चंड अडंबर खेहचढी ॥ २ ॥
फहरक्कि दिसान दिसान वडे[4] वहरक्कि[5] निसान उडैं विथरैं ॥
रसना अहिनायक[6]की निकसैं कि परा झल होरियकी प्रसरैं ॥
गज घंट ठनंकिय भेरि[7] भनंकिय रंग रनंकिय कोंच[8] करी ॥
पखरान झनंकिय वान सनंकिय चाप तनंकिय ताप परी ॥ ३ ॥
धमचक्क रचक्कन लगि लचक्कन कोल[9] मचक्कन तोल कढ्यो ॥
पखरालन[10] भार खुभी खुरतालन[11] पाल कपालन साल वढ्यो ॥
डगमग्गि सिलोच्चय[12] शृंग डुले झगमग्गि कृपानन[13] अग्गि[14] झरी ॥
बजिखल्ल तबल्लन[15] हल्ल उझल्लन भुम्मि हमल्लन घुम्मि भरी ॥४॥
मचि घोरन दोर दुअोर समीरन[16] जोर उमीरन घोर जम्यौं ॥
अभमल्ल उछाहन हड्ड हठी कछवाहन गाहन चाह क्रम्यौं[17] ॥
सुव[18] जैत इतैं भट देव सही करि स्वामि[19] महीहित संग सज्यो ॥

जिस से १ लज्जित होनेवाले और भागनेवाले कायरों को कंप [धुजनी] लग कर २ युद्ध करनेवाले वीरों के वचनों की हाक वढी और ३ जल सहित मेघ के समान भयंकर आडंबर से आकाश में खेह [रंजी] चढी ॥ २ ॥ ४ बडी ध्वजायें और छोटी ध्वजायें फरक कर दिशा दिशा में उड कर फैलीं सो मानों ५ शेषनाग की जिव्हा निकलती है अथवा होली की झाल फैलती है उस युद्ध में हाथियों की घंटा ६ नौबत और ७ कान्यों की कड़ियें बजीं ८ घोड़ों की पाखरों का झणकार बाणों का झणकार और धनुषों के खिचने से भय हुआ ॥ ३ ॥ उस युद्ध में टक्कर लेने से भूमि में लचक लग कर भूमि को धारण करनेवाले ९ वाराह के झुकने का तोल कढा १० पाखरों वाले घोड़ों के भार से खुभी खुरतालों से ११ शेषनाग के कपाल में साल वढा १२ पर्वत हिल कर उनके शिखर डुलने लगे और १३ तरवारों से चमकी हुई १४ अग्नि गिरी, उस हल्ले के बढाव में ख्याल के ऊपर १५ तबलें (कुठार विशेष] बज कर भूमि हमल्लों से घूमने लगी ॥ ४ ॥ घोड़ों की दौड़ से दोनों ओर का १६ पवन चल कर अमीरों [सरदारों] का भयंकर बल जमा उस समय हठवाला राजा अभयसिंह कछवाहों को मारने की चाह से १७ चला इधर जैतसिंह का १८ पुत्र देवसिंह निश्चय ही अपने १९ स्वामी [बुधसिंह] की भूमि के अर्थ स-

दुहुओर कुलाहक्क तोप दगी लगि भद्द[2] बलाहक[3] नद[4] लज्यो ॥५॥
उततैं कछवाहन उग्र उछाहन बेग सु बाहन[5] बग्ग लई ॥
बनि बुंदिय बालम[6] जंग सु जालम संगहि सालम दौरि[7] दई ॥
परि रिंठि[8] कृपानन चंड चुहानन गिद्धि उडानन गूद गहैं ॥
गन[9] धीर गुमानन पीर प्रमानन बीर कमानन तीरबहैं ॥ ६ ॥
बढि बुत्थिन बुत्थि छई बसुधा[10] लगि लुत्थिन[11] लुत्थि परैं प्रजरैं ॥
घटैं[12] सेल घमाकन रंग[13] रमाकन हड्ड सु हाकन होस हरैं ॥
लखि खग्ग उदग्गन[14] मग्ग लगी जुरि अच्छरि जग्ग प्रजापतिज्यौं[15]।
गलबाँहँ करैं करि बीर बरैं गमनैं गन गैवरकी[16] गतिज्यौं ॥ ७ ॥
छननंकि उडानन बान छये ठननंकि गयंदन[17] घंट घुरे ॥
फननंकि दुबाहन[18] टोप फटे रननंकि सिपाहन कोच[19] रुरे ॥
डुलि भैरुव डैरुवतैं डहकी[20] डरि डाकिनि साकिनि चौंकिचली ॥

ज्जित हुआ उस समय दोनों ओर १ कोलाहल करनेवाली अथवा खोटा लाभ करने (मारने) वाली अथवा कु (पृथ्वी) का लाभ करनेवाली तोपें चलीं जिनसे २ भाद्वा के ३ मेघ की ४ गर्जना लज्जित हुई ॥ ५ ॥ उधर से बडे उत्साह वाले कछवाहों ने ५ घोड़ों की शीघ्र बागें उठाई और उनके साथ ही युद्ध में जुल्म करनेवाला सालमसिंह ६ बुन्दी का पति बन कर ७ दौड़ा. भयंकर चुहाणों के खड्गों के ८ निरंतर प्रहारों से उडते हुए गीधों ने गूद ग्रहण किया. धीर लोगों के ९ समूह के घमंड की पीड़ा का प्रमाण करने के लिये वीरों की कमाणों से तीर बहते हैं ॥ ६ ॥ जिनसे बूंथे [मांस के टुकड़े] बढ कर १० भूमि ढक गई और ११ लोथ (मृतक शरीर) पर लोथ गिर कर जलने लगी १३ युद्ध में क्रीड़ा करनेवाले वीरों के १२ शरीरों पर भालों के घमाके होकर हाडा क्षत्रियों की हाक उनकी चाहना मिटाते हैं १४ उदग्र तरवारों को देख कर अप्सरायें १५ जिसप्रकार दक्ष पजापति के यज्ञ में गईं तिसप्रकार इस युद्ध के मार्ग में लगीं, वे गलबांहीं करके वीरों को वरती हैं और उनका समूह १६ हाथियों की चाल के समान चलता है॥७॥ छनंक शब्द करके उडने वाले बाण छागये और ठनंक शब्द करके १७ हाथियों के घंटे बजे फनंक शब्द करके १८ वीरों के टोप फटे और रणंक शब्द करके १९ सिपाहों के कवच बजे भैरव के डैरू से २० चमकी हुई डाकनियें और शाकनियें (देवी की दासी विशेष) डर कर इधर उधर डुल कर चोंक कर चलीं

नचि नारद *नच्चविसारद व्हाँ बिदि बारद भाँति मिले खुरली ॥८॥
कटि खग्ग कलाप[1] रु दंत कढैं कटि कुंभ[2] मउत्तिन मेह फुरैं ॥
तरिता[3] तनु[4] तेग तहाँ तरकैं घन गज्ज मतंगज गज्ज घुरैं ॥
बंक[5] पंतिय दंतिय[6] दंत बढे चहुँओर अचानक अंभ[7] चढे ॥
कटिकैं उडि चातक घंट कढे भति पक्खर भेक अनेक पढे ॥९॥
यह आनि सुमाकर[8]मैं बरखा बढि माधव[9]मास अमा[10] बिथुरयो ॥
लखि नायक[11] सूरन हूरन हूरन[12] अंगन[13] अंग अनंग[14] फुरयो ॥
इत सूरन चंदन अस्स[15] चढे रस कैं इत हूरन राग रचे ॥
उमहे इत सिंधुन[16]की ध्वनितैं समुहै[17] इत सिंजित[18] सद्द मचे ॥१०॥
इत डाकिनि दूति कंजाकिनि[19] ओ इत साकिनि नाकिनि[20] या ससखी ॥
सब हूर सुहागिनि इक्क अभागिनि बुद्ध विभागिनि[21] सो बिलखी[22] ॥

*नाचने में चतुर नारद नाचा और दो मेघों के समान शस्त्र विद्या जाननेवाले वीर मिले।८।हाथियों के१कलाचे [गरदनें] कट कर दंत निकलते हैं और२कुंभस्थल कट कर मोतियों का मेह होता है३बीजली के४विस्तार वाले खड्ग चलते हैं और मेघ की गर्जना के समान हाथी गर्जना करते हैं५बुगलों की पंक्ति के समान ६ हाथियों के दंत कट कर अचानक चारों ओर ७ आकाश में चढते हैं और हाथियों के घंटे कट कर चातक [पपीहा] के समान निकलते हैं और पाखरों रूपी अनेक मींडक बोलते हैं ॥ ९ ॥ इसप्रकार ८ पुष्पों की खान ऐसी वसंत ऋतु में ९ वैशाख मास की १० अमावास्या के दिन वर्षा बढी, जहां ११ वीरपतियों को देख कर १२ अप्सरा अप्सरा प्रति १३ प्रत्येक अंग में१४ कामदेव बढा इधर वीरों के चंदन रूपी १५ रुधिर चढा और उधर प्रीति करके अप्सराओं ने गाना रचा इधर वीर लोग१६सिंधवीरागनी [बडाराग] की ध्वनि पर उत्साहित हुए और उधर १७ सम्मुख [अप्सराओं में] १८ भूषणों का शब्द हुआ ॥ १० ॥ १९ युद्ध कराने वाली इधर डाकिनी और इधर साकिनी दोनों सखियों सहित २० अप्सराओं ने यात्रा की. यहां 'य' शब्द यात्रा वाचक है यथा 'या यात्रायाम्' इति शब्दार्थचिंतामणौ॥ वे सब हूरें सुहागिनी हुईं उनमें जो बुधसिंह के २१ बंट में आई वही एक अप्सरा दुहागिन रही सो २२ रोई (बुधसिंह डर कर युद्ध में नहीं आया इसकारण उसके बंट में आईहुई अप्सरा ही निर्भाग्य रही।) उस अभागिनी ने

द्रुत हार सिंगार बिगारि दये धुपि अंजन[2] रोदन[3] वारि बह्यो ॥
कर कंकन फोरि मरोरि कलापहिं[4] छोरि अलापहिं[5] ताप सह्यो॥११
यह आइय डाकिनि[6]की सिखई धव[7]हीन भई अब छोहि[8] छई ॥
अति आरति अच्छरिकी लखिकैं हसि डाकिनि डिंडिम डक्क दई॥
सहनाइय सुंडिनि[9]की करिकैं गन बावन५२गावनमैं गहकैं ॥
कटि मुंड रु रुंड किरैं[12] इतकौं[13] चंउसष्ठि६४न झुंड नचैं चहकैं ।१२।
पखराल[14] तुरंगन पूर किते नखगोल[15] कुरंगन[16] फाल मचैं ॥
भट वार कटारन पार करैं असि[17] झार अँगारन मार मचैं ॥
फटकारि मतंगज सुंडि फिरैं[18] कटकारि[19] चुहानन झुंड क्रमैं ॥
हलकारि चुरेलिनि होस हरैं ललकारि भयंकर भूत भ्रमैं ॥१३॥
खग[21] धारन धार खिरैं खटकैं पलचारिन[22] झुंड झटैं झपटैं ॥
खुरतारन भार खुदैं पहुमी असवारन वार दटैं दपटैं[23] ॥

---

१ शीघ्र हार शृंगार बिगाड़ दिये और २ रोने का पानी (अश्रु बहने से उसका २ कज्जल धुप गया, हाथों के कंकणों को फोड़ कर ४ कटिमेखला (कणागती) को मरोड़ (तोड़) कर और ५ गाना छोड कर दुःख सहा ॥ ११ ॥ यह अप्सरा ६ डाकिनी के सिखाने से बुधसिंह को वरने को यहां आई थी सो ७ पति से हीन होकर ८ अत्यन्त क्रोध में हुई इस अप्सरा की अत्यन्त ९ पीड़ा देख कर डाकिनी हस कर अपनी डिमडिमी [वाद्य विशेष] बजाई और उधर हाथियों की कटी हुई १० सूंडों की सहनाइयें बना कर बावन भैरव गाने में ११ प्रसन्नता की बोली बोलते हैं, रुंड और मुंड कट कर १२ गिरते हैं और इधर १३ चौंसठ योगिनियों का झुंड नच कर बोलते हैं ॥१२॥ कितने ही १४ पाखरों वाले घोड़ों का समूह १५ नखरा करनेवाले १६ हिरणों की छलांगें भरते हैं वीर लोग वार से कटार पार करते हैं और १७ तरवारों की ज्वाला से अंगारों की मार मचती है १८ हाथी सूंड को फटकार कर फिरते हैं और १९ सेना के शत्रु चुहाणों के समूह २० चलते हैं उन चुहाणों की हलकार [ललकार] चुड़ैलों की चाह को मिटाती है भयंकर ललकार से भूत फिरते हैं ॥ १३ ॥ २१ तरवारों की धार पर तरवार की धार लग कर खिरती और खटकती है और २२ मांस खाने वालों का समूह शीघ्रता से झपटते हैं घोड़ों की खुरतालों के भार से भूमि खुदती है और असवार अपने वार से २३ दौड़ते और दबाते हैं कितने ही वी

उपकारन कार[१] किते उमहे[२] सिव धारन काज गहैं सिरकौं ॥
दल मारन मार मिले दुवघाँ[३] मद बारन[४] वार चले चिरकौं ॥ १४ ॥
घमसानन[५] बान उडाननलै अरि प्रानन पीवत काल अही[६] ॥
चहुवाननके करकी उपमा पवमान[७] न मानस[८] ह्याँ निवही ॥
करवालन[९] चंड उडी चिनगी भट जालन[१०] भीर भिरैं भुंगसैं[११] ॥
बढि ज्वाल करालन लोक बरैं[१२] दिकपाल कपालन साल बसैं ॥
गजराजन ढाल[१३] ढहैं ढरवैं रत[१४] भाजन घाय भरैं भभकैं ॥
लगि लाजन सूर लरैं लटकैं छटकैं भुव[१५] काजन लोह[१६] छकैं ॥
कटि कालिक[१७] पीह[१८] किरैं[१९] कलिमैं[२०] फटि मस्तक खंड उडैं फबिकैं[२१]
जिम सैलनशृंग खिरैं बिखरैं प्रतिमल्ल[२२] पुरंदरके[२३] पबिकैं ॥ १६ ॥
मथि मंथनि[२४] मत्थ[२५] गहैं गतिसौं गन गिद्धनि गोद[२६] गिलैं गहकैं[२७] ॥
मनु ग्वालिनि मट्ट[२८] दही मथिकैं[२९] नवनीत निकारन बारनकैं[३०] ॥

---

२ उपकार के १ काम पर २ उत्साह युक्त होते हैं और शिव को धारण कराने को मस्तक उठाते हैं सेना को मारने की मार से ३ दोनों ओर से मिले और ४ मस्त हाथियों के मद का पानी बहुत समय तक चला ॥ १४ ॥ ५ युद्ध में उडान लेकर बाण ६ काले सर्पों के समान शत्रुओं के प्राण पीते हैं. वहां पर चहुवाणों के हाथों की उपमा ७ पवन और ८ मन से भी नहीं निभी ९ खड्गों से भयंकर अग्निकण उडकर १० वीरों के समूह से भिड़कर ११ जलते हैं भयंकर ज्वाला बढकर लोक १२ जलते हैं और दिग्गजों के कपालों में शाल बसते हैं ॥ १५ ॥ हाथियों के ऊपर से १३ बडे झंडे गिरकर पड़ते हैं और भरेहुए घाव १४ रुधिर के पात्र होकर उछलते हैं भागने की लज्जा लगकर सूरवीर लड़कर लटकते हैं और १५ भूमि के अर्थ गिरकर १६ शस्त्रों से छकते हैं १७ कलेजा और १८ प्लीहा [तिल्ली] कटकर १९ युद्ध में २० गिरते हैं और जिसप्रकार २१ शत्रु २२ इन्द्र के २३ वज्र से पर्वतों के शिखर खिर खिरकर विखरें तिसप्रकार फटे हुए मस्तकों के टुकड़े उडकर २१ शोभा देते हैं ॥ १६ ॥ २५ बिलोवणी रूपी २६ मस्तक को लेकर ग्रीधनियों का समूह उनको मथकर २७ भेजी [मास्तिष्क] खाकर २८ प्रसन्नता की बोली बोलती हैं सो मानों ग्वालनी दही के २९ मटके को मथकर ३० मक्खन निकालने में

चहि मार दुधार¹ चलैं चमकैं असवार तुखार² कटैं उलटैं ॥
फटि मक्कुन³ ऊरु⁴ फटैं उछटैं कटि बाहुल⁵ बाहुल⁶ बाहु कटैं॥१७॥

( दोहा )

इहिं रन बिच बलवन अधिप, अभयसिंह अति बीर ॥
फतमल्लहिं खोजन फिरत, हुलसि हड्ड हमगीर ॥ १८ ॥
जबहि पंच५जयसिंहके, ये कूरम उमराव ॥
बुंदीपति अग्गैं बिदित, बुल्ले कुबच⁷ बढाव ॥ १९ ॥
इनहूमैं फतमल्ल पँहँ, सारसोप पति सूर ॥
कहि कातर⁸ अभमल्लकौं गह्यो बहुत मगरूर ॥ २० ॥
इहिं कारन अभमल्ल अब, तिहिं हेरत गहि तेग ॥
दुरयो कहाँ कूरम दरित⁹, बीर बतावहु बेग ॥ २१ ॥

( षट्पात् )

जिम नाग¹⁰हिं खगराज¹¹ मृगहिं मृगराज¹² महाबन ॥
जंभहिं जिम जंभारि¹³ मधुहिं मानहुँ मधुसूदन¹⁴ ॥
पानी जिम पावकहिं¹⁵ तृनहिं पावक जिम तक्कत ॥
सजव कपोतहिं सेन¹⁶ हनन हेरन जिम हक्कत ॥

---

विलंब नहीं करती है. मारना चाहकर दो १ धारोंवाले चमकते हुए खड्ग चलते हैं जिनसे सवार और २घोड़े कटकर उलटते हैं उन खड्गों से३जंघात्राण फटकर ४ जंघायें कटकर उछलती हैं और ५ दस्ताने [बाहुत्राण] कटकर ६ बहुत बाहु कटते हैं ॥ १७ ॥ १८ ॥ ७ खोटे वचन ॥ १९ ॥ ८ कायर ॥ २० ॥ ९ डरकर ॥ २१ ॥ जिसप्रकार १० सर्प को ११ गरुड़ और मृग को बलवान् १२ सिंह. जंभासुर को जैसे १३ इन्द्र और जैसे मधु दैत्य को १४ विष्णुभगवान् १५ अग्नि को जैसे पानी और तृणों को जैसे अग्नि, कबूतर को जैसे वेगवान् १६ शिकरा (बाज पक्षी) मारने को हेरकर * चले तैसे अथवा

---

* इस छन्द में "हनन हेरन जिम हक्कत" इस क्रिया पद के आये पीछे फिर उपमा दी है सो समाप्तपुनरात्त दोष है परन्तु क्रिया के आये पीछे एक ही उपमा फिर दी जावे वहां यह दोष होता है किन्तु क्रिया आये पीछे फिर अनेक उपमा आजावे वहां यह [समाप्तपुनरात्त] दोष नहीं रहता सो ही यहां जानना चाहिये ॥

आखुहिं[1] बिडाल[2] तिमिरहिं[3] अरुन[4] नर रंकहिं दारिद्र निभ ॥
फतमल्ल रूप पोमिनि फिरत इम हेरिय अभमल्ल इभ॥२२

( दोहा )

समुख पिक्खि फतमल्लसों, इम अक्खिय अभमल्ल ॥
गीदर गाल बजायकैं, अब किन करत उफल्ल ॥ २३ ॥
इम हक्कारि बलवन अधिप, मंडत बानन मेह ॥
उफनावत आयो उमँडि, दँस[7] न मावत देह ॥ २४ ॥

( पद्धरी )

पय दब्बत अहि[8] पुच्छ मुच्छ अँचत मयंद[9] जिम ॥
सोर मनहुँ साबांत अग्गि लग्गत प्रचंड इम ॥
हेलि[12] मयूख हजार १००० जेठ दुपहर जनु जग्गिय ॥
प्रलय उग्र जिम प्रथित[13] लाय अंखिन अति लग्गिय ॥
कानन प्रमान बानन करखि कूरम देह सु सेह किय ॥
मदमत्त लखहु हट्ठे मरद गड्डे पँइ[14] अंगद गतिय ॥ २५ ॥

[ मुक्तादाम ]

जुरयो अभमल्ल इतैं रुपि जुद्ध, अरयो फतमल्ल उतैं कलि क्रुद्ध ॥
उभै निज स्वामिनकी सुव आस, तकावत अक्कहिं चक्क तमास॥२६॥
उभै रन दच्छ बडे उमगाय, उभै उमँडे रसवीर उगाय ॥

---

१चूहे को २बिल्ली ३अंधेरे को ४सूर्य ५रंक मनुष्य को दरिद्र हेरे तैसे फतहसिंह रूपी प्रद्मनी को अथवा पद्मिनी (कमलनी) को अभयसिंह रूपी हाथी ने हेरा॥२२॥ ॥ २३ ॥ ७ कवच में ॥ २४ ॥ ८ सर्प ९ सिंह १० रजक का बारूद [तोड़ादार बंदूक के कान में डालने के लिये बारूद को दुबारा करके तेज करते हैं उसको 'सापात' कहते हैं और मतान्तर से जामकी [तोड़ा] को भी साबात कहते हैं जो डिंगलभाषा में प्रसिद्ध है; अथवा रजक और साबात दोनों ही बारूद के नाम हैं जो अत्यंत प्रबलता दिखाने के अर्थ वीप्सा के अर्थ में एकार्थवाची दो शब्दों का प्रयोग किया है]११ अग्नि १२ सूर्य १३ प्रलय का शिव जैसे प्रसिद्ध हैं १४ अंगद के समान चरण रोपे ॥ २५ ॥ १५ युद्ध में क्रुद्ध होकर १६ सेना का तमासा ॥ २६ ॥

उभै जय थप्पनहारि उथप्पि, उभै उफनायँ[1] कुबेनन अप्पि ॥ २७॥
उभै दल दुल्लह सज्जित अंग, उभै भर[2] खैंचत सुच्छ अभंग ॥
उभै अनुरूप[3] रिझावत रंभ[4], उभै रन अंगनके जय खंभ ॥२८॥
उभै सिव दारिद मिट्टनहार[5], उभै पलचारनके[6] उपकार ॥
उभै झमकावत खग्ग उदग्ग[7], उभै चलि प्रेत हसावत अग्ग॥२९॥
उभै भवतैं[8] तजि मोह अलुब्ध[9], उभै मन वृत्ति लगावत उंर्द्ध[10] ॥
उभै तुम वाहहु वाहहु अक्खि, उभै करि सूरजकौं निज सक्खि[11] ३०
उभै कनकाचलकौं[12] पावन बंधि, उभै दंम[13] उद्धत संहरि संधि[14] ।
उभै तुलसी धरि मस्तक आय, उभै जल गंग उमंग अचाय[15] ॥३१॥
उभै वृखजानि[16] जुरे इक धेनु[17], उभै करिराज कि इक्क करेनु[18] ॥
उभै इक सिंहनि[19] ज्यौं वनईस, जुरे इम कूरम हड्ड जपीस ॥ ३२ ॥
मिले पहिलैं दुव तीरन मार, कढे सर दोउनरभेदि करार ॥
चटक्कहिं चंड प्रतंचन चाप, उड्डैं सलभा[20] जिम रोप[21] अमाप ॥ ३३ ॥
जहाँ करि बानन यौं रन जोर, मिले पुनि सेलन ह्वैरभट सोर ॥
सु कंकट[22] भेदि कढे घँट[23] सारि, किधो तरु तेजँन[24] अग्ग[25] कुदारि[26]।३४।
चली अभमल्ल बरच्छिय अच्छ, पर्यो छिदि कूरम बाजि[27] दुपच्छ॥
वहाँ हय ओर चढ्यो कछवाह, रुप्यो अभमल्लहु पब्बय[28] राह॥३५॥

---

१ बढ़े ॥ २७ ॥ २ भड़ ३ अपने सदृश ४ रंभा नामक अप्सरा को 'डिंगल भाषा में सामान्य अप्सरा को भी रंभा कहते हैं' ॥ २८ ॥ ५ शिव का अन्नकों रूपी दरिद्र मिटानेवाले ६ मांस खानेवालों के ७ उदग्र (उछलते) हुए अग्रभाग वाला ॥ २९ ॥ ८ संसार से ९ निर्लोभी १० ऊपर ११ साक्षी ॥ ३० ॥ १२ सुमेरु पर्वत को १३ दंड देने में १४ नीति के प्रथम संधि गुण का संहार करके १५ पीकर ॥ ३१ ॥ १६ वृषभ १७ गऊ पर १८ हथिनी पर १९ सिंह ॥ ३२ ॥ २० टीड्डियों के समान २१ बाण ॥ ३३ ॥ २२ कवच को और २३ शरीर को फोड़कर २४ मानों बांस के वृक्ष का २५ अग्रभाग २६ भूमि को फोड़ कर निकला ॥ ३४ ॥ २७ कछवाहे का घोड़ा दोनों बाजू से छिद कर गिरा २८ पर्वत की भांति ॥ ३५ ॥

लराच्छिन जंग अपुव्व बिधाये, लई अब खापन[2]तैं हिमलाय[3] ॥
किधौं घनतैं काढि बिज्जु[4] कराल, किधौं बिलतैं किल[5] कुंडलिकाल[6]॥३६॥
किधौं नभतैं ससि द्वैज[7] कला कि, कढी जमके मुखतैं दसना[8] कि॥
हली कि हुतासन[9]तैं कढि हेति[10], मयूख नभोमनि[11]तैं अथवेति[12]॥३७॥
कढी ध्वनि ब्याकृति[13]तैं कि सकास[14], कढे मत गोतमतैं कि समास॥
कटाच्छ किधौं कुलटा हग कुंज[15], पयोभव[16] कोरकतैं अलि[17] पुंज॥३८॥
कलिंद[18]कतैं निकसी जमुना[19] कि, प्रजापति[20]तैं परिपूरि प्रजा कि॥
गुनलैय[21]तैं कि चले महदादि, महानट[22]की जटतैं प्रमथादि[23]॥ ३९ ॥
हिमालयतैं जिम गंग हिलोर, किटीश्वर[24]के मुख दंतुलि कोर॥
अनंतक[25] आननतैं जिम जीह, सटाधुनि[26] थंभहितैं नरसीह[27]॥ ४० ॥
नवोढनके उरतैं कि उरोज[28], उदैगिरितैं कि दिवाकर ओज[29]॥
कि अंजनिके उरतैं हनुमान, पराखरनंदन[30]तैं कि पुरान ॥ ४१ ॥
सुराधिप[31]के करतैं जिम संब[32], कढे धनु गांडिवतैं कि कलंब[33]॥
सही कपिला[34]ननतैं जनु[35] साप, लयग्य[36]न गायनतैं कि अलाप॥४२॥

---

अपूर्व युद्ध१करके २ म्यानों में से ३ ठंढी अग्नि ली (यह तरवार का विशेषण है) ४ मेघ से विद्युत् [बिजुली] की कांति ५ निश्चय६काला सर्प [यह आंधी हुई तरवार की उपमा है] ॥ ३६ ॥ ७ दोज के चंद्रमा की कला [जहां जहां अकेला 'कि' आवै वहां किधौं,किंवा मानों अर्थ जानना चाहिये. प्रत्येक स्थान पर इसका अर्थ लिखने से विस्तार होता है] ८ दाढ ९ अग्नि से १० ज्वाला [झाल] १२ अथवा ११ सूर्य से किरणें प्रकाश करैं जैसे ॥ ३७ ॥ १३ व्याकरण की १४ समीपता से शब्द कढे जैसे १५ नेत्रों के कोनों से १६ कमल की कली से १७ भ्रमरों का समूह ॥ ३८ ॥ १८ पर्वत विशेष १९ जमुना नदी २० ब्रह्मा से परिपूर्ण प्रजा निकले तैसे २१ सत, रज, तम, इन तीन गुणों से महदादि चौबीस तत्त्व निकले तैसे २२ शिव की जटा से २३ गण निकले जैसे ॥ ३९ ॥ २४ वाराह के मुख से २५ शेषनाग के मुख से २६ गरदन के केश धुजा कर थांभे से २७ नृसिंह निकले ऐसे ॥ ४० ॥ २८ कुच २९ सूर्य का तेज३०वेदव्यास से ॥ ४१ ॥३१इन्द्र के हाथ से३२वज्र३३बाण ३४ कपिलदेव के मुख से ३५ मानों श्राप निकला ३६ लय को जानने वाले कलावंत से ॥ ४२ ॥

धपी जनु नीरद[2]तैं जल[3]धार, महाबल [4]माधवतैं मनु मार ॥
त्रिलो[5]चनके करतैं कि निसूल, मउत्तिप सुत्ति[6]पतैं कि अमूल ॥४३॥
कढे इम दोउन२खापन खग्ग, मिले [7]प्रलयानल [8]ह्वै रन मग्ग ॥
उभै करि लाघर्व दाव दिखात, परस्पर देत प्रहार निपात ॥ ४४ ॥
उभै फिरि [9]मंडल टारत वार, मचावत झार दुधारन मार ॥
[10]दई धपि संभर दाहिन अंस, पर्‌यो कटि कूरम [11]ख्यात प्रसंस ॥४५॥

( दोहा )

हठि कूरम फतमल्ल हनि, अभयसिंह चहुवान ॥
कूरम कोजुवरामकों, पिक्खत गाहक प्रान ॥ ४६ ॥
ईसरदा पुरपति अतुल, वह कोजुव कछवाह ॥
अप्पहिं खोजत इक्खकैं, [12]अभिमुख रच्चिग उछाह ॥ ४७ ॥
मिलि दोउन२किन्नी मुदित, नाग[13]फेन मनुहारि ॥
अक्खी पुनि अभमल्ल इम, कूरम सुनहु हकारि ॥ ४८ ॥
सब तुम मिलि हमरे सुनत, भूपहिं डारी [14]भीति ॥
तुमहूँ फतमल्ल तँहँ, अक्खी अधिक अनीति ॥ ४९ ॥
काको[15]दरहिं कुापयकैं, कोउन जियत सकोप ॥
फनन[16] हन्यों फतमल्लकों, अब तव सिर [17]आटोप ॥ ५०॥
फबत[18] बान फतमल्लके, छत्ति अभय [19]छेत छेक ॥
[20]जनु छानन जय अरु अजय, बन्यों [21]तितउ सविवेक ॥५१॥

---

मानों २ मेघ से ३ जलधारा १ दौड़ी. बड़े बलवान् ४ श्रीकृष्ण से मानों कामदेव ५ शिव के हाथ से ६ जिसप्रकार सीप से मोती निकले तिस प्रकार दोनों ने म्यानों में से तरवार लेकर ॥ ४३ ॥ ७ प्रलय की अग्नि के समान ८ शीघ्रता से ॥ ४४ ॥ ९ चक्राकार (गोलकुंडा) १० दौड़के चहुवाण ने दहिने कंधे पर दी ११ प्रसिद्ध प्रशंसावाला ॥ ४५ ॥ ॥ ४६ ॥ १२ सामने ॥ ४७ ॥ १३ अफीम की ॥ ४८ ॥ १४ भय ॥ ४९ ॥ १५ सर्प को कोपित करके १६ फणों से १७ उठाव ॥ ५० ॥ अभयसिंह की छाती में १८ घावों के छिद्र करके फतहसिंह के बाण ऐसे १९ शोभा देते हैं २० मानों इस युद्ध के जय और अजय छानने के लिये विचार पूर्वक २१ चालनी [चलनी] बनी है ॥ ५१ ॥

यातैं कोजुवराम अब, मिलि बुल्ल्यो रन माँहिं ॥
जिनके वानन तुम छिदे, तिनतैं गब्बहु नाँहिं ॥ ५२ ॥

[ षट्पात् ]

यहै सुनत अभमल्ल खग्ग कोजुव[2] सिर झारिय ॥
सजि कोजुव इत संगि हड्ड उर तकि प्रहारिय ॥
याके खग्ग उदग्ग कट्टि बाहुत्त[3] कर कट्यो ॥
वाकी संगि अपुब्ब चक्खि हिय राँढक चट्टयो ॥
अरि तब सिराहि बलवन अधिप पुनि असि झारिय मत्थ पर ॥
कटि टोप सीस कट्टिय सकल मनहुँ बिरबंधव बंटि घर ॥ ५३॥

(दोहा)

कोजुवराम सु सिर कटत, वेग वसन सन[6] बंधि ॥
कर इक्क[7]हि असिबर करखि, सिर झारिय जय संधि ५४
कोजुवको दक्खिन कर सु, इम कट्यो अभमल्ल ॥
यातैं गहि कर वाम असि, झारी बहुरि उझल्ल ॥ ५५ ॥
टोप कट्टि तिरछी तरकि, तुट्टि परिय तरवारि ॥
अक्खिय तब अभमल्ल इम, बाहहु नैंक विचारि ॥ ५६ ॥
जिहिं करतैं असिवर जुगत, तिरछी तरकत तुट्टि ॥
जनि ताकों हरखैं जननि, क्यों बहु थालन कुट्टि ॥ ५७ ॥
कहि इम कोजुवराम पर, असि झारिय अभमल्ल ॥
सिव गहि लिन्नौं उडत सिर, ढर्यो यह[9]हु रन ढल्ल[8] ॥५८॥
ईसरदाके पतिहिं इम, बलवन पत्ति हनि वेग ॥
साँवलदास सुहाड पति, तक्क्यो झारत तेग ॥ ५९ ॥

---

१गर्व मत करो॥५२॥२कोजूराम के मस्तक पर ३ दस्ताना काट कर ४ पीठ को ५ मानों दो भाइयों ने घर का बंट किया ॥ ५३ ॥ वस्त्र ६ से शीघ्र बांध कर ७ श्रेष्ठ तरवार खेंच कर ॥ ५४ ॥ ५५ ॥ ५६ ॥ ५७ ॥ ९ वह युद्ध की ढाल ८ गिरा ॥ ५८॥

( मुक्तादाम )

चवी यह दूतन भूतन चार[1], सुनी सब कूरम साँवलदास ॥
उदायुध[3] उग्र दिवाकर[4] अंस, रहैं इतनी सहि क्यों रघुबंस ॥६०॥
मिल्यो अभमल्लहु उद्धत मान, धपावत धारहिं दै बलिदान ॥
धप्यो[5] कुवलाश्व[6] कि धुंधुहि[7] धागि, किधौं रन रावन राम हकारि६१
किधौं बलपै[8] बल बासव क्रुद्ध, जटासुरपै कि वृकोदर[9] जुद्ध ॥
कुं[10] अत्थ[11] भ्रमावत हत्थ कृपान, दिखावत संकरकौं अति दान ६२
सुहाडपै[12] हू इततैं गहि संगि, मिल्यो अभमल्लहिं भल्ल[13] उमंगि ॥
नची तँहँ तालिन[14] चौसठि६४ नारि, रची इम हल्लरु कूरम रारि ६३
जहाँ तँहँ आवहिं आवहिं जाप, जहाँ तँहँ खूटत खग्गन खाप[15] ॥
जहाँ तँहँ प्रेत डकारत जोर, जहाँ तँहँ घायन घायल घोर ॥६४॥
जहाँ तँहँ नारदको अति नच्च, जहाँ तँहँ सूरन हूरन सच्च ॥
जहाँ तँहँ भूतन भूख प्रकास, जहाँ तँहँ गिद्धिनि गूद बिलास ६५
जहाँ तँहँ डाकिनि डिंडिम डक्क, जहाँ तँहँ धारन[16]को धमचक्क ॥
जहाँ तँहँ हत्थिन चंड[17] चिकार, जहाँ तँहँ फेरविकौन[18] फिक्कार ।६६।
जहाँ तँहँ फुट्टत भूं[19] अति जोर, जहाँ तँहँ त्रंबक[20] तंडव[21] तोर ॥
जहाँ तँहँ दिग्गज कातर[22] गज्ज, जहाँ तँहँ सोहत सूरन सज्ज ॥६७॥
जहाँ तँहँ कातर कूकत कूक, चहाँ तँहँ चाहत चंचल चूक[23] ॥
जहाँ तँहँ फुट्टत फालिन[24] सत्थ, जहाँ तँहँ सूरन हूरन[25] हत्थ ॥ ६८ ॥

दूतों रूपी भूतों ने यह २ खबर १ कही ३ ऊंचे किये हैं शस्त्र जिसने ४ सूर्यवंशी ॥ ६० ॥ मानों ६ कुवलयाश्व नामक राजा ७ धुंधु नामक राक्षस को देख कर ५ दौड़ा ॥ ६१ ॥ ८ बलवान् इन्द्र क्रोधित हुआ ९ भीमसेन का युद्ध १० भूमि के ११ अर्थ हाथ में तरवार फिराना हुआ ॥ ६२ ॥ १२ सुहाड़ का पति १३ अच्छे उत्साह से मिला १४ वहां पर तालियें देकर चौसठ योगिनियें नचीं ॥ ६३ ॥ १५ तरवारों से म्यान खूटते हैं ॥ ६४ ॥ ॥ ६५ ॥ १६ तरवारों की धाराओं की. हाथियों की १७ भयंकर चीस १८ फेकरियों [स्यालनियों] के फत्कार ॥ ६६ ॥ १९ भूमि २० ताम्रे [वाद्य विशेष] २१ नृत्य की रीति के. दिग्गजों की २२ कायर गर्जना ॥ ६७ ॥ २३ छलघात २४ हाथियों के साथ २५ अप्सराओं का हाथ [हथलेवा जुड़ता है]

जहाँ तहँ खग्गन खंड[1] खिरंत, जहाँ तहँ गैवर[2] गंज गिरंत ॥
जहाँ तहँ जुग्गिनिको जयकार[3], जहाँ तहँ रुंडन मुंडन मार ।६९।
जहाँ तहँ साकिनि सोर[4] सुनाव, जहाँ तहँ पंडित जंग प्रभाव ॥
जहाँ तहँ हत्थन बत्थन[5] जुट्टि, जहाँ तहँ तेग तरक्कत[6] तुट्टि ॥ ७० ॥
जहाँ तहँ सोनित सोँ[7] बढि साँद, जहाँ तहँ प्रेतन भच्छ[8] प्रमाद ॥
जहाँ तहँ चाल चुरैलिनि चौंकि, जहाँ तहँ भैरव भैरव[9] भौंकि[10] ७१
जहाँ तहँ हड्डन जालम[11] जोर, इतैं तहँ दुस्सह[12] कूरम ओर ॥
सुहाड़प[13] कूरम साँवलदास, मिल्यो अभमल्लहिं पुंज[14] प्रकास ॥७२॥
कहैं दुव बाहहु बाहहु कत्थ, रचैं रन त्यों रवि रुक्कत रत्थ ॥
[15]सरैं जलजंत्र कि घायन सोन[16], जुरैं इन दोउनतैं तहँ जोन ॥७३॥
लरैं अभमल्ल सु बुंदिय लाज, करैं उत कूरम जैपुर काज ॥
बहैं असि बान बरच्छिन व्रात[17], परैं मनु भद्दव विज्जुव पात ॥७४॥
थेइ त्थेइ नच्च कबंधन[18] थूल[19], बनैं तहँ कातर[20] पत्त बघूल[21] ॥
मलंगत भैरव सोनित[22] मत्त, छलंगत गिद्ध बनैं सिर छत्त[23] ॥ ७५ ॥
नचैं निकसे हियपैं[24] कढि नैन, सरोज[25] कि सोन सिलीमुख[26] सैन ॥
कढैं फाटे बुक्कन[27] टुक्क बिकास, मनौं सुम[28] किंसुक[29] माधव[30] मास ७६

---

१टुकड़े २हाथियों के समूह ३जय हो जय हो ऐसा शब्द॥६९॥४कोलाहल ५बाथों से [दोनों हाथों को फैला कर अंक में भर कर बाहुयुद्ध होता है] लड़ते हैं ६ तरवारें फिसल कर टूटती हैं ॥ ७० ॥ ७ लोही का कीचड़ ८ खाने का ९ भयंकर १० गाजते हैं ॥ ७१ ॥ ११ जुल्म करनेवाला १२ वह जुल्म कछवाहों की तरफ नहीं सहने योग्य है १३ सुहाड़ का पति १४प्रकाश का समूह ॥ ७२ ॥ १५ फुंहारा चले जिस प्रकार १६घावों से रक्त चलता है ॥ ७३ ॥ १७समूह ॥ ७४ ॥१८बिना मस्तक वाले क्रियावान् शरीरों का १९समूह २० कायर २१बघूले (वायु के गोटे) के पत्तों के समान २२ रक्त से मस्त होकर २३ छत्र ॥ ७५ ॥ २४ छाती पर नेत्र निकस कर नाचते हैं सो मानों २५ लाल कमल पर २६ भ्रमर शयन करते हैं २७ बुक्कों (गुरदों) के टुकड़े होकर फट कर निकलते हैं सो मानों ३० वैशाख मास में २९ ढाक के (केसूला के) २८ पुष्प फूले हैं ॥ ७६ ॥

उडैं सिर अंबर पच्छिन पेलिं, करैं जनु कालिय कंदुक केलि ॥
उछट्टहिं ढालनमैं कढि अंत, भुजंग टिपारनमैं कि भ्रमंत ॥७७॥
रुरैं सिर अद्ध फट्यो इहिं रारि, दयो जनु जुग्गिनि खप्पर डारि॥
सिखा कटि सूरनकी फहरात, किधौं जयकेतु प्रभंजन पात॥७८॥
किरैं फटि टोपनतैं करवाल, फटा बिनु लेत भुजंग कि फाल ॥
सुहावत के झरि नक्क समूल, फबैं इसमास मनौं तिलफूल॥७९॥
लगैं असि ओठ झरैं कटि लाल, पके जनु बिंब कि पुंज प्रवाल,
उडैं कटि दंतन ओघ अखंडैं, खिरैं फटि हीरनके जिम खंड॥८०॥
किरैं सह मुत्ति प्रहारनें कान, बनैं सह मुत्ति सु सुत्ति बिधान ॥
जहाँ झरि हत्थ गिरैं अति जुद्ध, किधौं फन पंचकके अहि क्रुद्ध॥८१॥
तिरैं बहु खेटक सोनित ताल, मनौं कि सरस्वति कच्छप माल॥
झुकैं बहु सूर झटक्कन झार, गिरैं जिम आसव मत्त गमार॥८२॥

---

पच्छियों को २ हटाकर आकाश में १ मस्तक उडते हैं सो ३ मानों कालिका गेंद ४ खेलती है, ढालों के ऊपर ५ आंतें गिरती हैं सो मानों टिपारों में ६ सर्प फिरते हैं ॥ ७७ ॥ इस युद्ध में आधा फटा हुआ मस्तक ७ गुडता [लुढकता] है सो मानों योगिनी ने खप्पर डाल दिया है ८ वीरों की चोटियें कट कर उडती है सो मानों ९ विजय की ध्वजा १० पवन से पडती है ॥ ७८ ॥ टोपों के ऊपर से टूट कर ११ तरवारें १२ गिरती हैं सो मानों १३ बिना फरा सर्प उछलते हैं १४ मूल सहित नासिका कट कर ऐसी दीखती है कि मानों १५ आसोज मास में तिलों के फूल शोभा देते हैं ।७९। ११ तरवार लग कर लाल होट कट कर गिरते हैं सो मानों १७ बिम्बफल (रक्त फल विशेप] और १८ मूँगों (नग विशेष) का समूह है १९ बिना तूटे हुए दांतों के समूह कट कर उडते हैं सो मानों हीरों के टुकडे होकर खिरते हैं॥८०॥२२ प्रहारों से २१ मोतियों सहित कान २० गिरते हैं सो विधान पूर्वक मोतियां सहित २३ सीपें बनती हैं ॥ ८१ ॥ उस २५ रुधिर के तालाव में बहुत २४ ढालें तेरती हैं सो मानों २६ सरस्वती नदी में कच्छपों की पंक्ति तिरती है (सरस्वती नदी के पानी का रंग लाल प्रसिद्ध है)२७ तरवारें चला कर 'डिंगल भाषा में तरवार के एक वार में दो टुकडे होजावें उसको झटका कहते हैं परन्तु लौकिक में इसकी रूढी खड्ग में होगई है इसीकारण यहां तरवार लिखा है'

डरावत डाकिनि दंत दिखाय, जरावत साकिनि लावत लाय ॥
तिन्हैं भट नाटकके नट तोर, गिनैं रस अद्भुतही नहिं घोर॥८३॥
गिरैं कहुँ भज्जतैं भीरुन सीस, उठावत पूर्व बिहावत ईस ॥
गिलैं तिनको नन गूदहु गिद्ध, बुरे इमैं जे कि मरे भय बिद्ध॥८४॥
मिले दुवरया गतिके रन माँहिं, जचैं जुरनौं तँहँ नाँहिं सु नाँहिं॥
लगी गर बुंदिय जैपुर लाज, करैं नहि अंग्घ सरैं नहिं काज ८५
भयो बल साँवलको बल भाव, दयो अभमल्ल पुरंदर दाव ॥
चली पबिकी छबि ते असि चंड, खुल्यो सिर साँवल ज्यौं गिरि खंड८६

(षट्पात्)

अभयसिंह सुत अत्थ प्रबल सुशतेस१रु पूरन२ ॥
दासी औरस हुव रहि चले चाहत अरि चूरन ॥
सारसोपके सुभट बढ्ढि पहुंचे सुहाड़ बल ॥
भट साँवल के भंजि दब्बि नाँनेड़ि दयो दल ॥
इन्ह हनत पिक्खि कूरम अचलैं दोउनशभुग्गन हूर दिय ॥
उभैं पुत्र मरत अभमल्ल अब लरि अचलेस समीप लिय८७
अचलसिंह तरवारि परिय अभमल्ल बाँजि पर ॥
झरत खंध हय झुक्किय इनहु झारिय इहिं अवसर ॥
सूर अचलको सीस तरकि तुट्ट्यो असि उच्छट ॥

॥ ८२ ॥ १ अग्नि लाकर वीर लोग उसको नटों के २ खेल की भांति अद्भुत रस ही मानते हैं ३ भयानक रस नहीं गिनते ॥ ८३ ॥ ४ भागते हुए फिर कायरों के मस्तक समझ कर ५ छोड देते हैं, और वे भय से बिंध कर मरे ६ इसकारण बुरे हैं अथवा उन का स्वाद (मजा) बुरा है ॥ ८४ ॥ ७ वहां बहुत कायरों के मस्तक गिरते हैं जिनको पहिले तो महादेव उठालेते हैं परन्तु नाहीं करने की ही नाहीं थी ८ प्राणों का आघ नहीं करते अथवा पाप नहीं करते ॥ ८५ ॥ सांवलदास का बल राजा ९ बलि की भांति होगया उस समय अभयसिंह ने १० इन्द्र के समान दाव दिया ११ वज्र की छवि से तरवार चली ॥ ८६ ॥१२सुहाड़ की सेना में१३नानेड़ी की सेना को१४अचलसिंह ने१५दोनों ॥ ८७ ॥ १६ घोड़े पर

लिपउ झेलि लगि लाह नंखि बहु मंडि *महानट ॥
अचलहिं बिदारि अभमल्ल इम सुतन बैर कढ्यो सकल ॥
बिनु बाजि जाय गंज्यो बलिय बुद्धानीपुर पति प्रबल॥८८॥

दोहा ॥

बीर बहादुरसिंह तब, बुद्धानी पुर नाह ॥
अश्व रहित अभमल्लकों, इक्खत रचित उछाह ॥ ८९ ॥
बेग हयहिं झपटाय बलि, सम्मुह झारिय सांगि ॥
अभमल्लहिं पह लगिय इम, अंग सिर पबि कि उमंगि ९०

॥ षट्पात्॥

लगत सांगि अभमल्ल छत्ति फुट्टन नन छोहिंउ ॥
बिरचि बंपा बखसीस डंकिं कूरम दल डोहिंउ ॥
बिनाँ तुरग हठ बंधि तुमुल कोऊ नहिं तक्कत ॥
यह अचिंज्ज सहि सांगि बढ्यो सम्मुह जय बंक्कत ॥
जिम तुला दंड खंभहि जुरत उर प्रबिद्ध अभमल्ल इम ॥
बुद्धानि नगर ईसहिं सन्निधि तुल्लि पटक्किय अवनि तिम९१

[ दोहा ]

पर्‌यो बहादुरसिंह इत, इत सु पर्‌यो अभमल्ल ॥
इम कूरम भट पंच५ अरि, हनि सुत्तो हरवल्ल ॥ ९२ ॥

पज्झटिका ॥

चहुवान देवसिंहहिं बिचारि, सिरदार कुम्म नौरव सम्हारि ॥
नाथाउत चौलुक प्रेम नाम, किय आहव नरउर सचिव कॉम९३
संग्राम नाम चालुक्य संग, जुरि करनसिंह कछवाह जंग ॥

---

* शिव ने ॥ ८८ ॥ ८९ ॥ १ बरछी २ पर्वत पर ३ वज्र । ९० ॥ ४ मूर्छित नहीं हुआ ५ मज्जा ६ कूद कर ७ मथा ८ आश्चर्य है कि बरछी को सहन करके ९ पोलता हुआ १० तकड़ी की डांडी किसी खंभे से बांधी जावै जैसे ११ वेधन होकर १२ तोल (उठा) फर भूमि पर पटकी ॥ ९१ ॥ ॥ ९२ ॥ १३ नरूका १४ सोलंखी १५ कार्य ॥ ९३ ॥

परिहार*परसुधर बल प्रचंड, किय जोध चालुकहिँ दुसह दंड ९४
गंजन अरि साँवलदास गोर, उडि रूपसिंह चालुक्य ओर ॥
जोरावर †नारव कुम्म जत्थ, सुरतेस वीर चालुक्य सत्थ ॥ ९५॥
बखतेस हड्ड असि करत वाह, चलि उदयसिंह चालुक्य चाह ॥
जगभानु हड्ड अति ‡चित्र जंग, सजि कूरम पृथ्वीसिंह संग॥९६॥

(दोहा)

इम बुंदिय आमेर भट, रचिग परस्पर रारि ॥
जुद्ध मिले जल §दुद्ध जिम, ¶अब्बन वग्ग उपारि॥ ९७ ॥

[ मुक्तादाम ]

चली असि बान बरच्छिन चोट, लगे कति लेत कबुत्तर लोट९८
उलट्टिग सत्त समुद्दन आप[1], प्रकट्टिय कूरमको यहँ पाप ॥
थरक्किय त्यों अतलादिक थान, लरक्किय सेस फटा लचकान९९
तरक्किय कच्छप पिट्ठि सत्रास, बनैं जनु अंडकटाह[4] विनास ॥
टिक्यो किरि[5] तुंडहिँ दंतुलि टारि, चिक्यो दिक[6]कुंजर पुंज चिकारि
छुटैं सिर छत्तिन[7] छत्तिन छोकि, कढैं बनतैं जिम कुक्कत[8] केकि[9] ॥
करक्कहिँ कोंचनकों[9] असि[10] कट्टि, फरक्कहिँ विज्जुव[11] ज्यों घन फट्टि १०१
खरक्कहिँ ढालनके कटि खंड, दरक्कहिँ तालनसे[12] ध्वजदंड ॥
छरक्कहिँ छोनियँ[13] छिंछिन रत्त[14], बरक्कहिँ वाहुल[15] टोप विघत्त[16]॥१०२॥
झरक्कहिँ इक्कहिँ इक्क झटक्कि, थरक्कहिँ रुंड लरक्कहिँ थक्कि ॥
गरक्कहिँ खंजर[17] पंजर[18] गोदि, जरक्कहिँ जोर महाभट मोदि[19] ॥१०३॥

---

* परशुराम ॥९४॥ †नरूका कछवाह ॥ ९५ ॥ ‡आश्चर्य युक्त युद्ध करनेवाला ॥ ९६ ॥ § दुग्ध ¶ घोड़ों की वागें उठा कर॥ ९७ ॥ ९८ ॥ १ जल २ जयसिंह का ३ फण ॥ ९९ ॥ ४ मानों ब्रह्मांड का विनाश (प्रलय) होवेगा।५वाराह का मुख ६ दिग्गजों का समूह चीसकी करके हटे ॥ १००॥७चत्रियों की छातियों को फाड़कर८मयूर९कवचों को काट कर१०खड्ग११बिजुली॥१०१॥१२ताड़ वृक्ष के समान १३ भूमि को १४ रक्त की झीछों (पिचकारियों] से १५ दस्ताने १६ विशेष घात से ॥ १०२ ॥ १७ शस्त्र विशेष [एक प्रकार की छुरी] १८ शरीर को खोद कर १९ प्रसन्न होकर गिराते हैं ॥ १०३ ॥

प्लवंगन[1] प्रोथ[2] सनंकिय स्वास, भनंकिय भेरि[3] बलाहक[4] भास ॥
रनंकिय कोचन[5] रोचन रुंड, झनंकिय अक्खर[6] पक्खर झुंड।१०४।
खनंकिय हड्डन[7] हड्डन[8] खग्ग, फनंकिय फेनिल[9] सेस समग्ग ॥
छनंकिय बान उडानन छूट, ठनंकिय घंट करी कटि[10]कूट ।१०५।
इतैं तँहँ देव उतैं सिरदार, हमल्लन भल्लन देत प्रहार ॥
उभै २ झपटावत सत्तिन[11] सूर, उभै अंधिवीर[12] महा मगरूर ॥ १०६।

( दोहा )

महाचंड अरु चंड मनु, दोऊ भट जम दास ॥
अंसु[13] दल गाहक अंकुरे[14], रन मोरी[15] भव रास ॥ १०७ ॥

[ षट्पात् ]

देवसिंहके सुभट हनिय सिरदारसिंह खट्ट ॥
नारवके रन रुप्पि देव सद्दिय द्वादस भट ॥
द्विगुन जोर लखि द्रुतहि अक्क[16] पहिलैं तिन्ह अंदरि ॥
अरु मंडल भिर्देवाय प्रथम पठये स्वधर्म परि ॥
डाकिनि पिसाच यह कूक दिय सु सुनि सोर नारव[17] सुभट
दस१०मांन[20] उग्र अड्डे दुसह बहुरि आनि ठट्ठे[21] बिकट।१०८।

---

१ घोड़ों के २ फुरणों[नासिका. ओं] से ३ नोबत ४ मेघ की शोभा से बजी ५ कवचों से शोभायमान धड़ ६ नहीं गिरे हुए अर्थात् हाथी घोड़ों पर लगे हुए पाखरों के समूह बजे॥१०४॥७हाडा क्षत्रियों के खड्ग८शरीर के हाडों पर बजे; वा हडों के शस्त्र हाडाओं पर ही बजे [क्योंकि यहां दोनों ओर के युद्ध करने वाले हाडा ही थे] ९ झागों सहित शेष के सब फरा फेन [झाग] सहित होकर फूत्कार करने लगे [यहां फेनों के योग से फणों का ग्रहण है]१०हाथियों के कुंभस्थल कट कर ॥ १०५ ॥ ११घोड़ों को१२वीरों के पति [स्वामी] ॥१०६॥ १३सेना के प्राणों के ग्राहक१४खड़े हुए१५युद्ध में महामारी (प्लेग) का नृत्य हुआ अर्थात् मनुष्यों के समूह का नाश करनेवाली महामारी का नृत्य हुआ ॥ १०७ ॥१६सूर्य ने१७देवसिंह के वीरों का आदर करके१८सूर्य मंडल का भेदन कराकर १९ मल्लके २० दश का प्रमाण वाले अर्थात् दश भट था २१ खड़े हुए ॥ १०८ ॥

(दोहा)

सुभट अट्ठ८निज संटिकैं, देवसिंह द्रुत दाय ॥
नारचके ते दस१०निगलि, नारच लिय निपराय ॥ १०९ ॥

(षट्पात)

अब उन्नततम अंस उपर दिनकरैं आरोहत ॥
चित्र जंग द्विप चँच्छु मुदित सारथि सह मोहत ॥
देवसिंह सिरदार जय रु राधेय मिले जँहँ ॥
विरचत दुव२बल्ल बंधि तुमुल बल रंग जंग तँहँ ॥
सत्तन खलनिं खंचिय अरुन चुक्कि सैंकति फनिपंति चक्किय ॥ ११० ॥
दुव२जोम अधिक संजोग सुख तेदिन चक्क चक्किन तक्किय ॥
जिम द्रोणाचल लैन उठ्यो अंजनि सुत लासक ॥
अचवनैं जिम अंभोधि विदित आतापि विनासक ॥
चंडी जिम चंडपर खान मुष्टिक संकरखनैं ॥
पन्नगपर किं सुपर्ण गर्बि तेम हिंसकर प्रासन ॥

इम बैरिसल्ल कुन्त उद्धरन लरि समीप सारव स्थिपउ ॥
मानों कि भीम हठ पग्ग मुररि दुस्सासन उप्पर ठियउ ॥१११

भुजंगप्रयातम् ॥

मिले बंन्हिके भानुके वंस मज्झी, दुहूँ फौजमैं ओजतैं मोज रुज्झी
दुहूँ तोरकैं जोरतैं भुम्मि दब्बी, इतैं गोमुखा भेरि बज्जे अरब्बी ॥११२॥
भयो सेस रंकेसके वेस भिन्नों, किटी दंतुली टारिकैं तुंड छिन्नों ॥
कढ्यो कैपाल पाताल घाता नं कोऊ, रच्यो वैच्छ वीभैच्छ बीले-
मैं सोऊ ॥११३॥
हटी जूटतैं मेरुके कूँट हल्ले, चहूँ कोदँ म्पप्रोदके श्रोत चल्ले ॥
भजे लोक स्वर्गादि लोकेस भीनैं, लगैं इन्द्रकों सीसके लाग लीनैं
भये राग सिंधूनके लोग भिन्ने, नची जुग्गिनी ताल वेताल दिन्ने ॥
खिरैं हड्डपैं खग्ग लुट्ठे अखंडे, मनों फग्गमैं चच्चरी दंड मंडे ॥११५॥

उभैर मंडली धावें बाजी उडावैं, उभै बारकी मारमैं नाँहिं आवें ॥
इतैं लज्ज बुन्दीसकी ठोकि ठिल्लैं, उतैं ख्यालह जैसिंहके जोर खिल्लैं ॥ ११६ ॥

उभै जेठके भानके मार्न उग्गे, परैं फौजके ओजके अंसु पुग्गे ॥
बकीं डाकिनी डक्क डैरों बजाये, घने भेदके मेदँ भैरौं अघाये ११७

फिरैं फेकरी चंड फेरंड फुल्ले, भिरैं भूत के रंत्तमैं मत्त भुल्ले ॥
भ्रमैं गिद्धनी चिल्हनी मेद भक्खैं, रमैं पंकमैं कंक नाँ संक रक्खैं ११८

तपैं रंगी बाजीनके तंग तुट्टैं, छिपैं भीरु बिद्राव कैं चाव छुट्टैं ॥
उलट्टी नटीलौं गिरैं को उछट्टैं, फिरैं रीस कैं ईसके सीस फट्टैं ११९

कटी के पताका उडी अंभ कट्ठैं, चमू मेघके जोर ज्यौं मोर चट्ठैं ॥
झुकैं झंड बेतंडपैं बात झंपैं, किधौं सैलके सृंग खज्जूरि कंपैं १२०

बन्यौं संकुली सत्थ लै बैंत्थ बाँहीं, निभ्यो पोनपैं ठहाँ सैदागौन नांहीं

---

१ दौड़ में २ घोड़ों को उड़ाते हैं सो दोनों ओर के प्रहारों में नहीं आते इधर तो बुधसिंह की लज्जा के अर्थ (कि हमारे कारण से ही उसकी लज्जा रह जावै) शत्रुओं के ठोक कर ३ हटाते हैं और उधर जयसिंह के जोर से लड़ाई का खेल खेलते हैं ॥ ११६ ॥ दोनों ही ज्येष्ठ मास के सूर्य के ४ समान उदय हुए जिनकी ५ ताप की ६ किरणों के पहुंचने से सेना गिरती है उन फौजों के गिरने से डाकिनियें डैरव बजाकर बकने लगीं और बहुत प्रकार के ७ मांसों से भैरव ८ तृप्त हुए ॥ ११७ ॥ स्यालनियें फिरती हैं और भयंकर ९ स्याल फूलते हैं १० रुधिर में मस्त होकर भूले हुए भूत परस्पर भिड़ते हैं और उडती हुई ग्रीधनियें और चीलएं मांस खाती हैं उस लोही मांस के कीचड़ में कंक [ढींच] पक्षी निःशंक होकर क्रीड़ा करते हैं ॥ ११८ ॥ ११ युद्ध में तपे हुए घोड़ों के तंग टूटते हैं १२ कायर लोग भागकर उत्साह छोड़कर छिपते हैं और कितने ही उलटी हुई नटी के समान उछट कर गिरते हैं और क्रोध करके शिव की मुंडमाला में गए हुए मस्तक भी फटते हैं ॥ ११९ ॥ १५ सेना में कटी हुई १३ ध्वजा ऐसी दीखती है जैसे मेघ के जोर से १४ आकाश में मयूर चढ़ते हैं १७ पवन लगने से १६ हाथियों पर झंडे ऐसे दीखते हैं जैसे १८ पर्वत के शिखर पर खजूर का वृक्ष कांपता है ॥ १२० ॥ २० एक दूसरे को भुजाओं में भरकर यह सेना ऐसी १९ भरगई कि जिसमें होकर पवन का २१ सदागोन [निरंतर ग-

गहे कोर[1] कट्टार के पार[2] गोदैं, खुरौं बाजि के घुम्मिकैं भुम्मि खोदैं
फिरैं के गदा मारि गै[3] मत्थ फोरैं, चिरैं[4] कुंभ मुत्तीन[5]को रंगचोरैं ॥
कढैं हत्थि हौदेनके उद्ध[6] कच्छी[7], मुरैं तारकी वग्ग ज्यों वारमच्छी[8]
किते कुप्पि हौदेनमें सूर कुद्दैं, मरोरैं निसादीन[9]के कंठ मुद्दैं ॥
भिरैं त्यों गजाजीव[10] के जीव भुल्लैं, चढे मोहमैं के पदग्गत्त[11] बुल्लैं १२३
नदैं[12] भंभं[13]की फुट्टि भेरी[14] नगारे, बदैं के बिदारैं वृहा हाय हारे ॥
चढी आगि जंगी[15] चिनंगी चमंकी, सिकीं[16] झार संसारकी बुद्धि संकी
तपैं पक्खरी बाजि दज्झैं[17] तरक्कैं, जपैं राम के घुम्मिकैं भुम्मि जक्कैं[18]
खिरैं हड्ड के झुंड के खंड खंडी, मनो वुट्ठि ओरेन[19]की मेघ मंडी ।१२५।
चलैं रोप[20] त्यों चाप जीवा[21] चटक्कैं, नचैं खेचरी भूचरी प्रान नट्ठैं[22] ॥
बहैं बेगतैं तेग संनाह[23] बट्टैं, किधौं संबुकी[24] पंतिमैं तंति कट्टैं ॥

---

मन] नहीं होसका "पवन का नाम ही सदागति है वह सार्थक नहीं हुआ" कटार ग्रहण करके उसका १ कोना [नोक] मांस में २ पार करते हैं और कितने ही घोड़े फिर कर भूमि को खोदते हैं ॥ १२२ ॥ कितने ही गदाओं से ३ हाथियों के मस्तक फोड़ते फिरते हैं और चिरेहुए ४ कुंभस्थलों से ५ मोतियों का रंग चुराते हैं अर्थात् श्वेत रंग के मोतियों को रुधिर से लाल कर देते हैं ७ घोड़ों को हाथियों के हौदों से ६ ऊपर निकालते हैं वे घोड़े सूत के तार की वाग से ८ पानी में मच्छी मुड़े जैसे मुड़ते हैं कितने ही धीर क्रोध करके हौदे में कूदते हैं ९ हाथी के सवारों के कंठ मरोड़ कर प्रसन्न होते हैं १० कितने ही महावत भिड़ कर जीव भूलते हैं कितने ही हाथियों के ११ पैरों में दब कर मूर्छित होकर बोलते हैं ॥१२३॥ १३ भंभं [फूटे बाजे के शब्द का अनुकरण है) करके कितने ही १४ नौबत और नगारे १२ बजते हैं कितने ही फटेहुए हाय हाय करते हैं १५ युद्ध संबंधी अग्नि चढ कर उसकी चिनगारियें चमकीं जिन की ज्वाला से १६ जल कर संसार की बुद्धि शंकित हुई ॥ १२४ ॥ पाखरों वाले घोड़े तप कर १७ जलते हैं तड़फते हैं अथवा कूदते हैं और कितने ही राम राम करके घूम कर भूमि पर १८ गिरते हैं कितने ही हाडों के झुंड टुकड़े टुकड़े होकर खिरते हैं सो मानों मेघ ने १९ ओलों (गड़ों) की वृष्टि रची है ॥ १२५ ॥ ज्यों २० बाण चलते हैं त्यों धनुष की २१ प्रत्यंचा चटकती है खेचरी भूचरी [देवी की दासी विशेष] नचती है और प्राण २२ नष्ट होते हैं वेग से तरवारें पड़कर २३ कवच कटते हैं सो मानों २४ सायन की पंक्ति

कटैं सुंडि हत्थीनके झुंड झुक्कैं, कटैं प्रोथ[1] बाजीनके कंक[2] कुक्कैं
भई रुंधि[3] त्रैलोक्यकौं धुंधि भारी, छई स्वर्गकी सीमलौं भीम[4] छारी
तकैं बीर कायासँ[5] आयासँ[6] तंद्रा[7], चढी राति सोपै अमा[8] नष्टचंद्रा॥
सजी दैव[9] गैजामकै[10] पुव्व संझा, बनैं भानकैं[11] विष्फुरी चंद्र बंझा[12]॥
सबैं संकुली[13] ध्वांत[14] संग्राम सीमा, भैचक्री[15] फिरी ज्वार अंगार[16] भीमा[17]
दिपैं व्हाँ[18] कटारी उडी अंभ दीसी, सुही चंदकौं मोहिनी[19] रोहिनीसी
जरैं गैन गिद्धीनके नैन नक्की, सुही मैगकी तीन ३ तारा थरक्की
उडैं हीर जो कौंलिनी[22] इक्क१उग्गैं, प्रभा जासँ[23] अंधारपैं मारपुग्गैं
क्रमैं गैन के भऊ[24] ज्या जोर कढ्ढैं, गृहाकारि[25] आदित्य[26] जे च्यारि४चढ्ढैं
छुटयो कट्टि त्रैसूल उड्डीनँ[27] छोहैं, सुही तीन३तारीनतैं पुष्य सोहैं॥

---

में तांत निकलती है ॥ १२६ ॥ सुंडें कटने से हाथियों के समूह झुकते हैं और घोड़ों के १ फुरले [नासिका] कट कर २ मांसाहारी पक्षी विशेष कूकते हैं इसप्रकार तीनों लोकों को ३ रोक कर भारी धुंधि हुई और वह ४ भयंकर भस्मी स्वर्ग की सीमा तक छागई ॥ १२७ ॥ ५ शरीर के साथ ६ परिश्रम होने से वीर ७ आलस्य अथवा निद्रा को ताकते हैं उस समय नष्टचंद्रा ८ अमावास्या के समान दिन में ही रात्री होगई ९ रात्रि के पहिले ही दैव ने यह १० संध्या कर दी जो ११ सूर्य के विना और चंद्रमा से१२वांझ (संध्या) रात्री चढी ॥ १२८ ॥ संग्राम की सब सीमा १४ अंधेरे से १३ भरगई उस समय ज्वाला और १६ अंगारों की १७ भयंकर १५ नक्षत्र मंडली [तारा मंडल] फिरी. 'अब यहां नक्षत्रों का रूपक वर्णन करते हैं' यहां १८ आकाश में चढी हुई कटारी दीखती है सो ही चंद्रमा को १९ मोहनेवाली रोहिणी शोभा देती है 'रोहिणी चंद्रमा की स्त्री है इसकारण उसको चंद्रमा को मोहनेवाली कही है' आकाश में गीधनियों के नेत्र और२०नासिका जलते हैं सो ही २१ मृगसर नक्षत्र के तीन तारे ठहरे. वहां हीरा उडता है सोही२२आर्द्रा नक्षत्र का एक तारा उदय हुआ२३जिसकी कान्ति की मार अंधेरे पर पहुँचती है ॥ १३० ॥ कितने ही तीरों के भाले२४प्रत्यंचा के जोर से निकल कर आकाश में फिरते हैं सो२५घर के आकार२६पुनर्वसु के च्यार तारे चढे हैं छूटा हुआ त्रिशूल कट कर२७नक्षत्र शोभा देता है सोही२८पुष्य नक्षत्र के तीन तारे दीखते हैं [पुष्य नक्षत्र त्रिशूल के आकार है] १३१ ॥

छुटैं चक्र ट्हे वक्र आयास छाजैं, भुजंगी भ जो पंच५तारेन भ्राजैं
गृहाकार६हे पंच अंगार उड्डैं, मघा जो मनौं हंकि आई ६डुड्डैं ॥
जरंते उडैं कालिका पालिकापै, ति पुब्बोत्तराफग्गुनी रिच्छ द्वै२द्वै
उडैं यो जरैं हत्थ लग्गी अँगारी, मैं पंचौंल जो हस्त नक्खत्रभारी
चढैं व्योम मुत्ती बनैं इक्क १ चित्रा, प्रबालौं चढैं स्वाति इक्कैं १ पवित्रा ॥
धकंती कवी व्योमतैं व्योम धावैं, बिसाखा सु चा४रिच्छकालैान-नावैं ॥ १३४ ॥
उडैं त्यौं तिते सौनके के अँगारे. ति ज्यौं मित्रनक्खत्रके च्यारि४तारे
चली कानतैं कुंडली व्योम चानौं, सुनासीरके रिच्छके ते सैं तीनौं३
इली वक्रपैं रुद्र संख्या११अँगारे,ति ज्यौं सिंहलंगूल त्यौं मूलतारे

---

टेढे चलने के १परिश्रम से चक्र छूटता है सो ही २सर्प के आकार वाले [अश्लेषा]३ नक्षत्र के पांच तारे४शोभा देते हैं (मतांतर से अश्लेषा के ७ तारे भी मानते हैं] ५ घर के आकार होकर पांच तारे उडते हैं सो ही मानों मघा नक्षत्र चल कर ६ हुडुडा (गोलकुंडा] खेल विशेष पर आई है ॥ १३२ ॥ ७ कालिका देवी के ८ पलंग पर जलते हुए अंगारे उडते हैं ९ वे पलंग ही १० पूर्वाफाल्गुनि और उत्तराफाल्गुनि नक्षत्रों के दो दो तारे बनते हैं [ये दोनों नक्षत्र दो दो तारों के होते हैं] कटे हुए ११ हाथों के अंगार लग कर उडते हैं सो १२ हस्त नक्षत्र के १३ पांच तारे होते हैं [हस्त नक्षत्र हाथ के आकार होता है ॥ १३३ ॥ १४ आकाश में मोती चढता है सो ही चित्रा नक्षत्र का एक तारा होता है आकाश में १५ मूंगा चढता है सो १६ पवित्र स्वाति नक्षत्र का एक तारा होता है १८ घोडे के मुख से जलती हुई १७ लगाम १९ आकाश में जाती है सो २० चार तारों के विशाखा नक्षत्र का २१ डौल(आकार) बनाती है ॥ १३४ ॥ २२ उतने ही प्रमाण के कितनेक अंगारे उडते हैं २३ वे २४ अनुराधा नक्षत्र के (चामर दंड के आकार) च्यार तारे होते हैं कान से चली हुई कुंडली २५ आकाश में दीखती है सो कुंडल के आकार २६ इंद्र के २७ नक्षत्र (ज्येष्टा) के तीन२८ तारे हैं "ज्योतिष में ज्येष्टा नक्षत्र का देवता इन्द्र है" ॥ १३५ ॥ २९ टेढी तरवार पर ग्यारह संख्या के अंगारे हैं सो ३० सिंहपुच्छ के आकारवाले ३१ मूल नक्षत्र के तारे हैं

जैं अब्भ* गैदंत दो† ओरसौंजो, दिपैं‡ पुव्वआखाढ सो§ रिच्छ द्वैरको ॥
अँगार[1] उभैं अब्भ काहू उछारी, कढे उत्तरा द्वैरभैं[2] मंचानुकारी[3] ॥
इतैं उडैं अब्भ औरैं अंगारे, त्रिकोणाभ[4] जे ते अभिजिं तीन[5] तारे ॥
भ[6] गोविंदको[7] ज्यौं कह्यो मग्ग त्यौं भो, मृदंगैं[8] लख्यो चो ४ धनिष्ठा भ ज्यौं भो ॥
उडैं चर्म[9] सो१००चंद माला[10] अरोह्यो, सुकी[11] वृत्त बारीसको रिच्छ[12] सोह्यो ॥ १३८ ॥
महारत्ति[13] अर्केंदुके[14] संग सन्ने, छह तारे रहे कृत्तिका अंत छन्ने[15] ॥
त्रिजामा[16] हि पुव्वा[17] भई यो त्रिजामा[18], परी फैलि ज्यौं अस्र[19] उद्भेद[20] पामा ॥
हठी वीर जैसिंहके घूक[21] हुक्के, कुहू[22] सालमी[23] सूर फेरंड[24] कुक्के ॥
फिरैं भग्गली[25] अंगुली[26] गिद्ध फुल्लैं, भ्रमैं पिंगला[27] सेन भा[28] लेन भुल्लैं ॥ १४० ॥

---

आकाश में * हाथी के दांतों † ओर के दंत जलते हैं सो (गज दंत के आकार) § दो तारों का ‡ पूर्वाषाढा नक्षत्र होता है ॥ १३६ ॥ १ आकाश में दो अंगार किसीने उछाले सो २ उत्तराषाढा नक्षत्र के दो तारे ३ मंच के आकार हुए आकाश में और अंगारे उडते हैं सो ४ त्रिकोण के आकार ५ अभिजित नक्षत्र के तीन तारे दीखते हैं ॥ १३७ ॥ ७ विष्णु भगवान् का ६ नक्षत्र "ज्योतिष में श्रवण नक्षत्र के देवता विष्णु हैं" मार्ग के आकार श्रवण नक्षत्र हुआ ८ मृदंग के आकार चार तारों का धनिष्ठा नक्षत्र हुआ ९ ढाल के ऊपर के चांद (फूल) १० चढ़ेहुए उडते हैं सो ही ११ गोलाकार सौ तारों का वरुण का १२ नक्षत्र शतभिषा शोभायमान है "ज्योतिष में शतभिषा नक्षत्र का स्वामी वरुण है" ॥ १३८ ॥ १३ उस काल रात्रि में १४ सूर्य चन्द्रमा के साथ मानेहुए इसकारण कृत्तिका नक्षत्र के अंत तक पूर्वाभाद्रपद १ उत्तराभाद्रपद २ रेवती ३ अश्विनी ४ भरणी ५ कृत्तिका ६ ये छः नक्षत्र १५ छुपे रहे अर्थात् नहीं दीखे "ये नक्षत्र वैशाख मास में सूर्य के आस पास रहते हैं और अमावास्या का दिन होने के कारण सूर्य चंद्रमा का साथ होना लिखा है" १६ रात्रि के १७ पहिले ही इसप्रकार की १८ रात्रि हुई वह ऐसी फैली कि जैसे १९ रुधिर में पामा रोग २० प्रकट हुआ ॥ १३९ ॥ जयसिंह के वीरों रूपी २१ उल्लू बोले २२ उस नष्टचंद्रा अमावास्या में २३ सालमसिंह सम्बन्धी २४ गीदड़ बोले २५ भागलों (भागनेवाले-कायरों) रूपी २६ कमल (कमलोदय) प्रफुल्लित हुए २७ वह सेना कोचर पक्षी की २८ कान्ति को लेना नहीं भूलकर भगती है ॥ १४० ॥

भन्यौं वैरिसल्लोत[1] भूतेस[2] भायो, जग्यो देवक्रव्याद[3] जो जैत[4] जायो।
नरूजात[5] सैं गात[6] यौं लीलि[7]लिन्नौं, नही ईस[8] जच्च्यो सु[9] पै सीस दिन्नौं ॥ १४१ ॥

[ दोहा ]

गिरत गिरत नांरव[10] गजब, द्रुत[11] मंडिग सिरदार ॥
देवसिंह किय छकित दै, असि[12] उपवीत उतार ॥ १४२ ॥
अब सु[13] देव हनि नारवहिं[14], खाय इक्क तस खग्ग ॥
धप्यो प्रबल[15] हरबल्ल धुंर, फिरत मचावत फग्ग ॥ १४३ ॥

( षट्पात् )

अग्गैं तच्छक[16] उरग बहुरि पय पुच्छ बिदब्बियं[17] ॥
अग्गैं बर[18] बारूद छोरि पावक[19] सिर छब्बिय ॥
अग्गैं दिनकर[20] असह मुररि उत्तर मग लिद्धो ॥
अग्गैं छुधित[21] मयंद[22] बहुरि बिच्छिय अंल[23] बिद्धो ॥
अग्गैं सु देव आहव[24] अडर अरू नांरव[25] अति उप्फन्यो ॥
जयसिंह मान भंजक[26] सजव[27] बेतालन रंजक[28] पन्यो॥१४४॥

[ निःशाणी ]

---

१ वैरीशाल के वंशवाला २ शिव के मन भाया ३ देवसिंह "क्रव्याद् सिंहे" इति शब्दार्थचिंतामणिः ॥ ४ जैतसिंह का पुत्र (देवसिंह) जगा ५ नरूका से ६ गात्र (शरीर) ७ लीला (खेल) से ८ शिव ने उसका मस्तक नहीं मांगा ९ परन्तु ॥ १४१ ॥ १० नरूके सरदारसिंह ने ११ शीघ्रता की १२ तरवार से जनेऊ दी (जनेऊ के आकार शरीर को काट देने को जनेऊ उतार कहते हैं) ॥ १४२ ॥ १३ वह देवसिंह १४ नरूके को १५ प्रथम ॥ १४३ ॥ पहिले ही १६ तक्षक सर्प था और फिर चरण से उस की पूंछ को १७ दबाई १८ पहिले ही श्रेष्ठ बारूद था और फिर १९ अग्नि के ऊपर डाला २० पहिले ही नहीं सहने योग्य सूर्य था और फिर मुड़कर उत्तर दिशा का मार्ग लिया, २१ पहिले ही भूखा २२ सिंह था और फिर बीछू के २३ डंक से बीधा गया इसप्रकार देवसिंह पहिले ही २४ युद्ध में निर्भय था और फिर २५ नरूका सरदारसिंह बहुत बढा इसकारण जयसिंह के मान को २६ मिटानेवाला होकर बेतालों को २७ शीघ्र २८ प्रसन्न करनेवाला हुआ ॥ १४४ ॥

नारवकौं देवा निगालि अग्गैं उफनाया ॥
इत नरउर न्रप के सचिव चालुक्क चँपाया ॥
प्रेमसिंहहू दै पलट द्रुत दाव दिखाया ॥
झल्लरिलौं झननंक ते तेगा तरकाया ॥ १४५ ॥
सूरौं हूरौं सत्थहै गलवत्थ मिलाया ॥
खंडेराय खिल्हारहू रन फग्ग रचाया ॥
पातैं गदा के पुट्टली फटक्कार फवाया ॥
घाय हब्बकैं रंग के जलजंत्र चलाया ॥ १४६ ॥
खेह गरद्दी मेहलौं अंध्धीर उडाया ॥
फूल कलेजे फिप्फरे फवि फाँक फुलाया ॥
गोली गोटैं गुल्लालके चहुओर चढाया ॥
डेरौं डिंडिम डाकिनी डफ डक्क बजाया ॥ १४७ ॥
गनिका ज्यौं नचि जुग्गिनी थेई थरकाया ॥
भैरौं गायक भायकैं आलाप उठाया ॥
नाथाउत प्रेमहु निडर खग खेल खिल्हाया ॥
दोऊ फग्ग उद्दग्गमैं इम कौतुक आया ॥ १४८ ॥

---

नरूके को खाकर देवसिंह आगे १ बढा २ सोलंकी को दबाया ३ शीघ्र ४ खड्ग विशेष ॥ १४५ ॥ वीरों और ५ अप्सराओं ने साथ होकर ६ उस फाग में कितनी गदाओं का पड़ना ही ७ पोटली का फटकारना ८ शोभायमान हुआ और कितने ही घाव उबकते हैं सो ही रंग के ९ फुहारे चलाये ॥१४६॥ मेघ के समान अंधेरा करके धूल उडती है सोही १० गुलाल उडाई उस युद्ध में कलेजे और फेंफरों की फांकें हैं सो ही फूले हुए फूल हैं और गोलियां रूपी ११ गुलाल गोटे चौतरफ चढाए और भैरव के वाद्य डैरव और डाकिनियों के वाद्य डिंडिमियें बजे सो ही उस फाग में डफ बजाये॥ १४७ ॥ और वेश्याओं के समान थेई थेई करके जोगिनियें नचीं और बावन ही भैरवों ने १२ कलावंतों की भांति आलाप ली, नाथावत प्रेमसिंह ने भी निर्भय होकर तरवार का खेल खिलाया १३ उदग्र (उछलते हुए शस्त्रों की अथवा निरंकुश फाग में इसप्रकार खेल पर आये ॥ १४८ ॥ इसप्रकार तीरों से घायलों को

छेदैं तीरन छत्ति यौं बीरन बिरमाया ॥
सेल धमाकौं संकुले छाकौं कि छकाया ॥
दोऊ२मारत दाव जे घन घाव घुमाया ॥
नरउर मंत्री प्रेमकौं बहु वार बचाया ॥ १४९ ॥
खंडे खंडेरायके द्रुत प्रेम दबाया ॥
चंचल चंड चमक्किकैं ग्रीवा गरकाया ॥
सिवकौं दै सिर प्रेमका गतप्रान गिराया ॥
चालुक्कौं नरउर सचिव हनि यौं रु हकाया ॥ १५० ॥
देखि निरंकुस देव इहिं राजिजन रहुहाया ॥
धर दोउन धमचक्कहै फनमाल फिराया ॥
हड्डन मंसँ निहारहीं हड्डा हठ आया ॥
जिम लग्गैं तिम लै चलैं खग पान पचाया ॥ १५१ ॥
कंकट टोपौं कट्टिकैं कढि जात अघाया ॥
ज्यौं सबनीगर सब्बुमैं चहि तंत्र चलाया ॥
यौं असि उच्छट देवकी रन चित्र रचाया ॥
खंडेराय खिलहारकौं खग्गौं बल खाया ॥ १५२ ॥

( दोहा )

नरउर पतिको सचिव हनि, खंडेराय सु नाम ॥
बहुरि देवसिंहह बढ्यो, कूरम दल जग काम ॥ १५३ ॥

(षट्पात्)

---

छेद कर वीरों को १ विलमाया (आनंद पूर्वक ठहराया) भालों के प्रहार २ भ-र गये (अवकाश रहित होगये) सो मानों नश के प्यालों से तृप्त किया है ३ प्रेमसिंह का ॥ १४९ ॥ प्रेमसिंह को खांडेराव ने ४ तरवार से शीघ्र दबाया ५ गरदन में घुस गया ६ सम्मुख आया ७ जहां हड्डे हठ पर आते हैं तहां ह-ड्डियों पर मांस नहीं रहता तरवार के पाण से पचाया हुआ मांस जहां ये तरवारें लगती हैं तहां से लेजाती हैं ॥ १५१ ॥ ये खड्ग८कवच और टोपों को काट कर ९ भूखे ही निकल जाते हैं जैसे कि१०साबुन देखनेवाला साबुन में तांत चलादै वह भूखी ही निकल जाती है ११ युद्ध में आश्चर्य किया॥ १५२ ॥

महाराम नृप *माम मुढ पहिलैं जु पलट्ट्यो ॥
सुत ताके संग्रामसिंह कूरम दल कट्ट्यो ॥
करनसिंह कछवाह चाहि तिहिं ओर चलायो ॥
पानी मानहु प्रलय[1] उदधि सत्तन उफनायो ॥
झमकात खग्ग झारत झपटि बाजि[2] दपटि[3] सम्मुह कढ्यो ॥
अपनैनं निरखि बयरेय[4] तद्दिन[5] पय पय प्रति जय जय पढ्यो ॥१५४

इत संग्राम असंक करन कूरम[6] उत उद्धत ॥
इत बुंदिप जय आस उत सु जैपुर जय इच्छत ॥
दोऊ जुरि जम दाव घाव खँग धाव[7] घुमाये ॥
बहुरि[8] मान अच्छरिन लुब्भि आयास[9] लुभाये ॥
वीर रु रउद्द बीभच्छ[10] बलि अति अविज्ज[11] रस उप्पज्यो ॥
नच्चत अनेक मुंडन निरखि भालचंद्र[12] तद्दिन भज्यो ॥१५५॥

करभन[13] ग्रीवा कट्टत उनहिं बेताल उठावत ॥
अंत्र तंत[14] आरोप बीन लय लीन बजावत ॥
मनुजन[15] रुंड मृदंग ढोल बज्जत हय ढड्ढर[16] ॥
गोमुख[17] गति गज सुंडि मचत संगीत मनोहर ॥

---

॥ १५३ ॥*राजा बुधसिंह का मामा. मानों सातों १ समुद्रों से प्रलय का पानी बढा २ घोड़े दौड़ा कर ५ उस दिन ३ शिव ने अवस्था का ४ वेग देख कर पग पग प्रति जय जय का शब्द पढा ॥ १५४ ॥ ६ कछवाहा करणसिंह ७ पाखियों की दौड़ से घूमे ८ फिर इन लोभियों (अप्सराओं से विवाह करने के लोभियों) ने ९ अपने युद्ध के परिश्रम पर चलमानवाली अप्सराओं को विवाह के लिये लोभ युक्त की यहां वीर रस, रौद्र रस, १० बीभत्स रस और ११ आश्चर्य (अद्भुत) रस उत्पन्न हुए और शिव की मुंडमाला में अनेक मस्तकों को नाचते हुए देख कर राहु से ग्रहण होने की शंका करके १२ शिव के ललाट का चन्द्रमा उस दिन भागा १५५ ॥ १३ ऊंटों की गरदनें कटती हैं जिनको उठाकर उनके आंतों की १४ तांत चढा कर पेनाकं छप मेंलीन होकर उस वीणा को बजाते हैं १५ मनुष्यों के रुंडों की मृदंगें और घोड़ों के १६ अस्थिपंजरों [हड्डियों के पींजरों] के ढोल बजाते हैं हाथियों की कटी हुई सूंडों को १७ गोमुखों

गावत पिसाच जुग्गिनि गहकि लहकि सुसिर[2] आनद्ध तत ॥
करि ताल खंड सीसक किलकि हल्लीसक डाकिनि हलत१५६

( दोहा )

रन दोऊ या बिधि रचत, सजि करन रु संग्राम ॥
आजि[6] न रुके लै अडर, ताजिन बग्ग तमाम ॥ १५७ ॥
कुप्पि हनिय कूरम करन, सोलंखी उर सांगि ॥
प्रतिभट पर अति भट यहहु, इततैं बढिय उमंगि ॥१५८॥
झारिय खग्ग चालुक झपटि, चंल हय दपटि अचूक॥
किय सिर कूरम करनको, टोप सहित द्वै टूक ॥ १५९ ॥
हनि याहि रु झल्ला हुकम, खिच्चिय सेर खपाय ॥
लिय अब गाम रसोर पति, घासीराम निराय[12] ॥ १६० ॥
कूरम घासीराम तब, सिर झारिय समसेर ॥
कट्टत खिन वह सिर कियउ, सिव निज मौल सुमेर १६१
समर पर्यो संग्रामकौं, देवसिंह द्रुत देखि ॥
कूरम घासीरामकौं, पूगो सम्मुह पेखि ॥ १६२ ॥
देवसिंहके उर दुसह, द्रुत कूरम खग दीन ॥
पैठो कटि नागोद पुनि, तरक्कि पंसुली तीन१ ॥ १६३ ॥
इहिं अंतर देवहु अतुल, तस सिर झारिय तेग ॥

(वाद्य विशेष) की भांति लेकर मनोहर संगीत मचाते हैं जहां १ प्रसन्नता की बोली से पिशाच और जोगनियें गाती हैं तहां २ फूंक से बजने वाले [बंशी आदि] ३ खाल से मढेहुए [ढोल आदि] बाजे बजा कर, कटेहुए मस्तकों के ४ ताल मजीरे करके ५ घूम के नाच से किलकारी करके डाकिनियें चलती हैं 'स्त्रियों के समूह के नाच का नाम हल्लीशक है' ॥ १५६ ॥ ६ युद्ध में नहीं रुके ७ घोड़ों की बागें ८ करड़ी, करके (घोड़ों की बागें करड़ी करना दौड़ाने का सूचक है) ९ कछवाह करणसिंह नें क्रोध करके १० बर्छी शत्रु पर वह अत्यन्त वीर इधर से बढा ॥ १५८ ॥ ११ चंचल घोड़े को दौड़ा कर ॥ १५९ ॥ १२ समीप ॥ १६० ॥ १३ खड्ग १४ समय १५ अपनी मुंडमाला का सुमेरु ॥ १६१ ॥ ॥ १६२ ॥ १६ उदर का कवच [पेटी] काट कर ॥ १६३ ॥ १६४ ॥

हनि रसोर पतिकौं हुलासि, बढ्यो बहुरि अति बेग॥१६४॥
हरियसिंह तौंवर हठी, पुनि जद्दव परताप ॥
करनसिंह रट्ठोर कुल, ये अरि पिक्खि असाप ॥ १६५ ॥
*लिखत इन्हैं मानहुँ †लिखे, खग ‡सिचान §खरकोन ॥
आयो देव सु उप्परहि, प्रलय माँहिं जिम पोन ॥ १६६ ॥
तबहि देवके खंध तकि, तौंवर भारिय तेग ॥
तीनन३इन हनिकैं तऊ, बीर न भो हत बेग ॥ १६७ ॥
जैतसुवन[1] के इस जबर, तीनउलगिय तरवारि ॥
अरु खटछभट आमेरके, मरद लये रन मारि ॥ १६८ ॥
अब सु देव अति लोह छकि, परयो मूरछित प्रान ॥
हूरनकौं[2] हौंसहि रही, यहँ आयुहिं बलवान ॥ १६९ ॥
सालम दल सागर[3] मथ्यो, अभय देव अति लाग ॥
तोउ न लद्धो जय रतन[4], यहँ बुंदीस अभाग ॥ १७० ॥
सठ सालम इक्क खाल[5] बिच, दुरयो रह्यो भय दाव ॥
बुंदिय दल सम्मुह बढे, आमैरे[6] उमराव ॥ १७१ ॥

(षट्पात्)

परसुराम परिहार जोध चालुक अति जुट्टिय ॥
साँवल गोर सजोर रूप चालुक्य अहुट्टिय ॥
जोरावर नरु बंस लरिय चालुक्य सुरत सह ॥
बलि हड्डा बखतेस उदय चालुक लिय अग्गह ॥
जगभानु हड्ड उद्धत जुरयो कूरम पृथ्वीसिंह सन ॥
सजि साँहिं[7] माँहिं[8] दुव दल सुभट लग्गे इम लग्गन खरन॥१७२॥

॥ १६५ ॥ * देख कर † देखे ‡ सिचाण (बाज, शिकरा) पक्षि ने § तीतर पक्षियों को ॥ १६६ ॥ १६७ ॥ १ जैतसिंह के पुत्र के ॥ १६८ ॥ २ अप्सराओं को इसके वरने की चाहना ही रही अर्थात् मरा नहीं ॥ १६९ ॥ ३ समुद्र को ४ जय रूपी रत्न नहीं मिला सो बुधसिंह का अभाग्य था ॥ १७० ॥ ५ नाले में छिपा रहा ६ आमेर के ॥ १७१ ॥ ७ लड़े ८ आगे ॥ १७२ ।

[ निःशाणी ]

दोऊ ओर दुबाह यों असि बाह अछक्कैं ॥
डेरौं डाहलं डिंडिमी डक्कौं डक डक्कैं ॥
सेल भचक्कैं संकुले अति घाय उचक्कैं ॥
सीस कपाली संग्रहैं काली सु किलक्कैं ॥ १७३ ॥
खूब बजाई खग्गनैं धारा धमचक्कैं ॥
कुक्कैं कोड़ करसहिकैं कमठेस मचक्कैं ॥
नीसासा नासानुगी आसाँगज तक्कैं ॥
भोगी भोग न झिल्लिसक्कैं भुम्मी अकबक्कैं ॥ १७४ ॥
चौहाँ दिस रोहाँ रुके छोहाँ भट छक्कैं ॥
जड्डे जंजीरिन जरे बड्डे गज बक्कैं ॥
ताजी तंगन तोरिकैं फालौं फरक्कैं ॥
मेह अडंबर मंडती रज अंबर ढक्कैं ॥ १७५ ॥
के सूरन थक्कैं कलह के हूरन तक्कैं ॥
गात नमावैं गिद्धनी गिलि गूद गजक्कै ॥
के घायक पायक कटैं सायकैं सकसक्कैं ॥
खंधे खेलह खिल्हारके भट सेल भचक्कैं ॥ १७६ ॥
खंड चटक्कैं खुप्परी लागि लुत्थि लटक्कैं ॥
सेलौं मार सुमार व्है असवार उचक्कैं ॥
धुकि हत्थी धीरन धरैं जंजीरन जंक्कैं ॥
लंकलक्कैं बरछी लगत छलि घाय छछक्कैं ॥ १७७ ॥
रीस बटक्के अगके के सीस पटक्कैं ॥

---

१वीर२घाव विशेष३अवकाश रहित४शिव॥१७३॥५वराह६नासिका के साथ चलनेवाले निश्वास से ७ दिशाओं के हस्ती ८ शेष नाग ९ व्याकुल होकर फणों पर भूमि नहीं झेल सका ॥ १७४ ॥१०चारों दिशा ११ रोक से १२ क्रोध १३जाडे [मोटे]१४घोड़े ॥ १७५ ॥ १५ खारभंजनें [टूंग] १६ बाण ॥ १७६ ॥ १७ जंजीरों से बांध कर पकड़ लेते हैं १८ कांपते हैं ॥ १७७ ॥

के कंकट[1] संकट कटैं के तेग तटक्कैं ॥
सिर फट्टैं धर उल्लटैं कढि नैंन फडक्कैं ॥
हय हट्टैं[2] पय उच्छटैं रथ भंग रैडक्कैं[3] ॥ १७८ ॥
लोही[4] बूंढनि लालकी धारा धकधक्कैं ॥
के डाकिनि खप्पर भरैं के साकिनि छक्कैं ॥
चंड[5] कृपानी[6] चंचला चढि अंभ[7] चमक्कैं ॥
यौं अंबर आयुध उडैं जिम नाग[8] लटक्कैं ॥१७९॥
वीरौं[9] वीर बरब्बरी तरवारि तरक्कैं ॥
दो हत्थन झारैं दपटि के बत्थन हक्कैं ॥
के त्रंबक[10] बंबंक बजैं के ढोल ढमक्कैं ॥
के जंबुक[11] मंडैं[12] कँवल के कंक किलक्कैं ॥ १८० ॥
के वंदी[13] बुल्लैं बिरुद रैसवीर[14] उमक्कैं ॥
सूर ढरक्कैं सम्मुही नभ हूर थरक्कैं ॥
तीर दुसारौं[15] निक्खसैं रनधीर रैटक्कैं[16] ॥
के मातर[17] मातर कहैं के कातर[18] चक्कैं ॥ १८१ ॥
सोर सलक्कैं संकुली[19] तपि घोर तुपक्कैं ॥
के कंकट[20] आटोपकैं के टोपें[21] चमक्कैं ॥
धाये बद्दल धूमके छाये [22]छिति ढक्कैं ॥
झपि वरक्कैं के झुक्कैं पय कंपि लरक्कैं ॥ १८२ ॥
घाय हबक्कैं के हकैं हत्थीन[23] हलक्कैं ॥

१ कवच से घिरे हुए २ वेगहत होकर ३ दौड़ते हैं ॥ १७८ ॥ ४ सावन की डोकरी (बीरबहूटी) के समान लाल रक्त की धारा निकलती है. ५ भयंकर खड्ग रूपी ६ विद्युत् [बिजुली] ७ आकाश में ८ सर्प ॥ १७९ ॥ ९ वीरों वीरों में ... १० नगारे ११ गीदड़ १२ ग्रास (कुवा, लुकमा) ॥ १८० ॥ १३ भाट १४ वीर रस ... है १५ दोनों ओर फूट कर १६ लड़ते हैं १७ माता माता १८ कायर ॥ १८१ ॥ १९ ... हुई कितने ही टोप कटते हैं तब कितनेक २० कवचों को २१ मस्तक पर ढक ... हैं धुएं के बादल दौड़ कर २२ भूमि को ढक देते हैं ॥ १८२ ॥ २३ हाथियों के हलके [सौ हाथियों के समूह को हलका कहते हैं]

गीत अलापाँ जुग्गिनी जै जात ललक्कैं ॥
ग्राम सुपे[1] गंधारमैं तीखे स्वर तक्कैं[2] ॥
ज्यौं नर त्यौं हैंवर[3] उडैं ज्यौं गैंवर[4] जक्कैं ॥ १८३ ॥
धातौं जग[5] निम्मानके[6] अभिमान असक्कैं ॥
पानी खुम्मि पताललौं जिम थाल थरक्कैं ॥
अग्घे अग्घे[8] होहु यौं बैंडे भट बक्कैं ॥
त्यौं त्यौं पय पच्छे लगैं छत्ती धक धक्कैं ॥ १८४ ॥
समय घोर संहारको[9] इहिंरीति उबक्कैं ॥
कौंन पिता को पुत्र यौं नांते सब थक्कैं ॥
उब्बेरिबेमैं[10] इक्कसे मन भीतैं[12] सुरक्कैं ॥
जिम तिम प्यारे जीवकौं तजनौं नन तक्कैं ॥ १८५ ॥
कलमंल्ली[13] बानी कढैं भ्रमि भीरु भटक्कैं ॥
पाय अटक्कैं पैंगडौं[14] लरि लुंथि[15] लटक्कैं ॥
अंत उलज्झै अंतसौं जिम फंद जरक्कैं ॥
इक झटक्कै इक्ककौं पखरैत पटक्कैं ॥ १८६ ॥
केते होदन कंगुराँ खुरताल खनक्कैं ॥
कांपि कलेजे के कढैं के ढंढ्ढर[16] ढक्कैं ॥
पिट्ठि सचक्कैं पंसुली[17] रीढक्क[17] करक्कैं ॥

---

१ गाती हैं २ सो भी गांधार ग्राम में तीखे स्वर से गाती हैं राग के समूह को ग्राम कहते हैं वे तीन हैं, यथा

"षड्जग्रामो भवेदादौ मध्यमग्राम एव च ॥
गान्धारग्राम इत्येतत् ग्रामत्रयमुदाहृतम्" ॥

३ घोड़े ४ हाथी गिरते हैं ॥ १८३ ॥ ५ जगत संसार ६ ज्ञमाने के अभिमान में ७ अशक्त होता है अर्थात् जितने मनुष्य मारे जाते हैं इतने पीछे घ-लाये नहीं जाते ८ आगे बढो आगे बढो ॥ १८४ ॥ ९ नाश का १० लरबन्ध ११बचने में १२भय से ॥ १८५ ॥१३कलराई हुई१४घोड़ों के पागड़ां (रकाबों) में १५मृतक शरीर ॥ १८६ ॥१६शरीर का पिंजर १७ पीठ की बांसी हड्डी

केते हूल कृपानकी वौतुल बबक्कैं ॥ १८७ ॥
फट्टैं मुंडन फाँक ज्यों दारिम दरक्कैं ॥
कंध कफोणी कर कटैं करकोचैं करक्कैं ॥
कट्टे किंरत नितंब के जिम कच्छप जक्कैं ॥
कटि जंघा सत्थी कटैं हत्थी हनि हक्कैं ॥ १८८ ॥
व्यंजन प्रेत बनात के गहकात गटक्कैं ॥
केते टोप कटाहकैं पय लोहित पक्कैं ॥
उंबी सिंबी अंगुली बहु सेकि बटक्कैं ॥
खाजे पूँपी खल्लके ताजे करि तक्कैं ॥ १८९ ॥
खुरमा खंडी खुप्परी चक्खैं धमचक्कैं ॥
भेजा भात भरायकैं गिलि जात गँजक्कैं ॥
फैले घेवर पिप्फरन छैले बनि छक्कैं ॥
हुक्का ठोर बनायकैं हुक्का भरि हक्कैं ॥ १९० ॥
भुंजन ऐसे भूत गन करि केक किलक्कैं ॥
जिहिं बेलां संके जुरत बंके अकबक्कैं ॥

---

१तरवार की हूल से२घाबड़ा (घावला)॥१८७॥३कुहनी४हाथ का कवच (दस्ताना) ५ कटेहुए नितंब (हूंगे) गिरते हैं सो किधों कच्छप पड़े हैं ६ नितंबों के नीचे की जाडी जंघा को (जांघ) और उससे नीचे की ओर घुटनों से ऊपर की पतली जंघा को सक्थी (साथल) कहते हैं॥ १८८ ॥ प्रेत७ भोजन के पदार्थ बना कर ८ प्रसन्नता की बोली बोल कर खाते हैं सो कितने ही कटेहुए टोपों के ९ कड़ाह बना कर १० रक्त रूप पानी में पकाते हैं, उन में अंगुलियों रूपी ११ दांवी (जव, गेंहू का फल) और १२ फलियां सेक कर खाते हैं और खाल (चर्म) के ताजे ताजे खाजे १३ पुड़ियां बना कर देखते हैं ॥ १८९ ॥१४ उस युद्ध में कटी हुई खोपरियों के खुरमे करके खाते हैं और भेजा रूपी भात मिला कर १५ खारभंजना (गजक) निगलते हैं. फैलेहुए फीफरों के घेवर बना कर १६ रसिक होकर तृप्त होते हैं और हूकों (मुडदों) के ठोर बना कर उनसे १७ मुख भरकर चबाते हैं ॥ १९० ॥ १८ इस प्रकार के भोजन करके कितने ही भूतों के समूह किलकारियें करते हैं १९ उस समय टेढे वीर भी युद्ध

फाटि बक्तर निक्करैं के टोप चटक्कैं ॥
फीलं छटक्कैं फांदते खग रुद्ध खटक्कैं ॥ १९१ ॥
भुल्लैं के मग भौंरी पग पंक खचक्कैं ॥
घुम्मैं खेतरपाल लै घन रत्त घुटक्कैं ॥
चाहि रत्त चटक्कैं चउसठ्ठि चटक्कैं ॥
कोप उछक्कैं के कटैं झारि पाय झझक्कैं ॥१९२॥
लग्गैं अंबर लायसी के घाय टपक्कैं ॥
के चटके चटके करैं झटकेन झमक्कैं ॥
नाच न चुक्कैं डाकिनी लै डौंच डचक्कैं ॥
ज्वाल झरक्कैं के जरी गजढाल ढरक्कैं ॥ १९३ ॥
बीर बक्तर पारके दै तीर तमक्कैं ॥
दंत दमक्कैं हीरलौं चिनगी कि चमक्कैं ॥
सत्त लोक उप्पर सिकैं धर सत्त धमक्कैं ॥
परि अट्ठों दिकपालके कप्पाल कसक्कैं ॥ १९४ ॥
के झुक्कैं गाफिल कटैं लागि नैन पलक्कैं ॥
सेस करक्कैं संकुली फनपंति फरक्कैं ॥
घायन सत्थे स्वास के भरि फैन भभक्कैं ॥
छोह गरूरी छोरि के सिर फोरि ससक्कैं ॥ १९५ ॥
जुट्टि भटक्कैं के भिरैं कंलि खान कटक्कैं ॥
सद्दिलौं पय मंजीरलौं हिंजीर ठमक्कैं ॥
वंबैं ठहक्कैं बीर मैं के त्रंबं ग्रहक्कैं ॥

कायरन को संकल और घबराते हैं १ हाथी ॥ १९१ ॥ २ भँवर (चक्कर) खाकर ३ कीचड़ में धसते हैं ४ रक्त की घूंटें ५ पीकर ६ शरीर ॥ १९२ ॥ ७ आकाश में ८ घाव ९ तरवारों के १० युद्ध में बचा प्राण ११ हाथियों के नीलाक्ष गिरते हैं ॥ १९३ ॥ १२ तीरों को खैंच कर १३ हीरों की भांति १४ जवान हैं १५ नीचे के सातों लोक धूजते हैं १६ कपाल (खोपरी)॥ १९४ ॥ शेष नाग की शंखला (पीठ की हड्डी) टूटती है और १७ फणों की पंक्ति फुरकती है १८ झाग १९ घमंड ॥ १९५ ॥ २० युद्ध में २१ स्त्रियों के पगों के नूपुरों के समान २२ सांकलें बजती हैं २३ नगारे २४ वीर रस में २५ तासे बजते हैं

भवन ३ चाहुमानदेवसिंहस्य नरूकासरदारसिंहहनन ४ देवसिंहस्य प्रेमसिंहहन्तृनरउरसचिवखण्डेरावमारण ५ बुधसिंहमातुलपुत्रसंग्रामसिंहस्य कूर्मकरणसिंहासुहरण ६ रसोरपतिघासीरामस्य संग्रामसिंहहननदेवसिंहतन्मारण ७ हतपट्कूर्मदेवसिंहमूर्छासादन ८ दृष्टकुल्याप्रच्छन्नबुन्दीपतिसालमसिंहबुधसिंहसेनोपरिजयपुरसैन्यसमाक्रमण ९ मुहूर्तावशिष्टास्ताचलचुम्बिनि मरीचिमालिनि हतबुधसिंहसैन्यकूर्मकटकविजयवर्णनं त्रयस्त्रिंशो मयूखः ॥ ३३ ॥

आदित एकसप्तत्युत्तरद्विशततमः ॥ २७१ ॥

[ दोहा ]

नृपके बरजत जे निडर, अभय देव जिम आय ॥
तिल तिल बुंदिय बीर ते, तुट्टे असिन अघाय ॥ १ ॥
तिनमैं इक१ जैतह तनय, देवा लरन उदार ॥
मिच्चु न तउ मूरछि मरद, सुत्तो लि३ असि समार ॥

( षट्पात् )

पर्यो अभयहरि प्रथम पारि पंच५हि राजाउत ॥
पुनि निज संगहि परिगे सुगत पूरन दोऊ२ सुत ॥
इह्ह देव पुनि हनिय नँरुव सिरदार स्वतंत्री ॥

---

पसिंह का नरूके सरदारसिंह को मारना ४ देवसिंह का प्रेमसिंह को मारनेवाले नरवर के सचिव खंडेराव को मारना ५ बुधसिंह के मामा के बेटे भाई संग्रामसिंह का कछवाहे करणसिंह को मारना ६ रसोर के पति घासीराम का संग्रामसिंह को और देवसिंह का घासीराम को मारना ७ देवसिंह के छै कछवाहों को मार कर मूर्छित होना ८ बूंदीवाले सालमसिंह को एक नाले में छिपा हुआ देख कर बुधसिंह की सेना पर जयपुर की सेना का चढना ९ बुधसिंह की सेना के मारेजाने पर दो घड़ी दिन बाकी रहने जयपुर की सेना के जय पाने का तेतीसवां ३३ मयूख हुआ और आदि से दोसौ इकहत्तर २७१ मयूख हुए ॥

१ तरवारों से तूट होकर ॥ १ ॥ २ मृत्यु नहीं थी तोभी ३ मूर्छित होकर ४ तीन तरवारों को मार सहित ॥ २ ॥ ५ अभयसिंह ६ पड़े ७ स्वतंत्री (अपने अधिकार में रहनेवाला, अथवा अपने अधिकार में होकर) नरूके सरदारसिंह को

खिजि पुनि खंडेराय मारि नरउर पति मंत्री ॥
हनि पुनि रसोर पति वह हुलसि कूरम घासीराम कलि ॥
जदव कबंध तौंवर जुरे वढ्ढे ते अरि तीन३बलि ॥ ३ ॥

( दोहा )

खग्गन इम उमराव खट६, मारि देव बसि मोहँ ॥
रिपु रुंडन मंचक रसिक, लरि सुत्तो छकि लोह ॥ ४ ॥
करन हुकम अरु सेर इन, तीनन३हनि बलि तेग ॥
नाथउत्त संग्राम नर, जिहु सिर नच्चयो वेग ॥ ५ ॥
बद्लेहू यह बप्पकैं, नामी बदलयो नाँहिं ॥
सीस अरध बुधसिंहकैं, दै पत्तो दिवँ माँहिं ॥ ६ ॥

( षट्पात् )

परसुराम परिहार परयो चालुक जोधहिं हनि ॥
चालुक रूपहिं चक्खि परयो सौंवल्ल गोरन सनि ॥
जोरावर नरु जात सुरत चालुक हनि सुत्तो ॥
उदयसिंह हनि परिग हड्ड बखतेस विरत्तो ॥
जगभानु हड्ड जुज्झत हन्यो कूरम पृथ्वीसिंह कँहँ ॥
लगि माँहि माँहि छिज्जे लरत तोउ न कोप समात तँहँ७

( दोहा )

बुंदीपतिको भट्ट बलि, नाम सु जहाँराय ॥
अति उद्धत हनि पंच५अरि, तुट्टयो आसिन अघाय ॥ ८ ॥
बारहसे१२००इत्यादि बढि, दुवरदिस परिग दुंवाह ॥
भट हजार१०००घायल भये, निडर देव तिन नाह ॥ ९ ॥

---

१ युद्ध में २ खड्गधारों का अथवा फिर ॥ ३ ॥ ४ मूर्छा के ३ वश होकर ५ शत्रुओं के धड़ों रूपी मंच (चारपाई) के ऊपर ॥ ४ ॥ ५ ॥ ६ पिता के बद-लने पर भी ७ स्वर्ग में गया ॥ ६ ॥ ८ गौड़ वंश के क्षत्रियों का साथि ९ बिना अवकाश पाकर चाखा (चुगन्ध होकर ॥ ७८ ॥ १० धीर ११ उन घायलों का निर्भय

( षट्पात् )

कुसथल पंचोलास भयउ इम जंगभयंकर ॥
चरम[1] अद्रि ढिग चपल[2] हंकि पहुँचत रवि हैवर ॥
विखम[3] रारि हुव बंध[4] बुत्थि पत्थरि बट उब्बट[5] ॥
उंवघाँ सों लखि दाव खेत खोजन भेजे भट ॥
कुणप[6] न कृसानु[7] चिति होम करि लाये डेरन घायलन ॥
जैपुर नरेस जयसिंह जय बुंदीपति अनजय[8] बिमन ॥१०॥

[ दोहा ]

बित्तो इम आहव विकट, जित्तो सालम जोर ॥
सोधत अब[9] घायल सुभट, आगम निसि दुहुँ ओर ॥
त्रि[10] असि घाय जैतह तनय, देख्यो घुम्मत[11] देव ॥
निज सिबिका पठवाय नृप, आन्यौ वह ढिग एव ॥१२॥
सुनत पराजय खग्ग सजि, खिजि तहँ भोप खवास ॥
पासवान रघु दुहुँन पुनि, बिरच्यो लरि दिव[12] बास ॥१३॥
बरजतहू तिल तिल बढ्यो, कढ्ढि असिन अति कोप ॥
स्वामि हारि सहि नहिं सक्यो, भलभल नापित[13] भोप॥१४॥
कछु अनीक[14] बुंदीसको, अभय[15] संग इम लग्गि ॥
यह रन करि अब हारि गिनि, पलटयो ढोहन पग्गि॥१५॥
समय घोर परखे सुभट, बदले सब नय बोय[16] ॥
घायहु सेके घायलन, सालम दल बिच सोय ॥ १६ ॥
रहे मनुज[17] बुंदीस ढिग, इक्क सहँस अनुकूल ॥

---

पति देवसिंह था ॥ ९ ॥ २ चपल घोड़ों को हांक कर सूर्य के १ अस्ताचल के समीप पहुंचते ही ४ मार्ग और विना मार्ग वूथे ३ फैल कर ५ दोनों तरफ से ६ मुरदों को ७ चिता की अग्नि में ८ विजय नहीं होने से उदास हूआ ॥१०॥ ९ रात्रि के आने पर॥११॥ १० जैतसिंह के पुत्र देवसिंह को तरवारों के तीन घावों से ११ इसप्रकार घूमते हुए को ॥१२॥१२ स्वर्ग में ॥१३॥१३ नाई ॥ १४ ॥ १४ सेना१५ अभयसिंह के साथ॥१५॥ १६ नीति को डुबो कर ॥१६॥ १७ मनुष्य

सालम बिच दल नव सहँस९०००, मुरयो बहुरि अघ मूल १७
इहिँ अंतर अंधार अति, कुहु[1] निस आगम कीन ॥
बुंदीपति मतिमंद बुध, नौंती[2] बिपति नवीन ॥ १८ ॥

( षट्पात् )

जिहिँ बुंदिय हित देवसिंह मैंनन[3] रन मारिय ॥
जिहिँ बुंदिय हित समरसिंह बर दुर्ग[4] बिथारिय ॥
जिहिँ हित सूरजमल्ल रतन रानाँ खिजि खद्दो ॥
जिहिँ हित भोज सजोर लरि रु सूरति[5] जय लद्दो ॥
जिहिँ हित जयीस[6] संभर[7] सता साहजिहाँकौं सीस दिय ॥
बुध धर्वहिँ[8] छोरि जारन बिखय तद्दिन वह बुंदिय तकिय१९

( दोहा )

बुंदी पति बहुबिधि बिगरि, ऐसो भयउ असत्त[10] ॥
अचं[11] बिनु हल जिम अंधको, बरनी जाय न वत्त ॥ २० ॥
कूरम दल इत बिजय करि, सालम सहित सहास[12] ॥
अमल किन्न आमेरको, कुसथल पंचोलास ॥ २१ ॥
इमँ[13] कुसथल अनिरुद्ध सुव[14], पाय अनादर उच्च ॥
बिमँना रत्ति बितायकैं[15], कोटाकौं किय कुच्च ॥ २२ ॥
संभर देव सु जैतसुव, असि त्रय३घायल अंग ॥
छुट्टी जानि स्वकीय[16] [17]छिति, सिविका चढि हुव संग॥२३॥

॥ १७ ॥ १ नष्टचन्द्रा अमावास्या की रात्रि २ बुलाई ॥ १८ ॥ ३ मैनों को ४ श्रेष्ठ गढ का विस्तार किया ५ सूरत नामक शहर में ६ जय करनेवाले ७ चहुवान शत्रुशाल ने ८ पति बुधसिंह को छोड कर, जारों से रभोग करने को उस बुन्दी ने जारों को उस दिन देखा ॥ १९ ॥ १० अशक्त (नाताकत) ११ जिसप्रकार बिना स्वर की सहायता के हल् अक्षर नहीं बोला जाता तिस प्रकार उस अन्ध की वार्ता नहीं कही जाती ॥ २० ॥ १२ हास्य सहित ॥ २१ ॥ १३ इसकारण १४ बुधसिंह १५ उदास होकर रात्रि बिता कर ॥ २२ ॥ १६ अपनी १७ भूमि छूटी जानकर

( षट्पात )

चढि चल्लिय चहुवान छोरि बुंदिय छत्राधम ॥
कोटा निवसथ मंगरोल्ल किय तहँ मुकाम क्रम ॥
हो दुवरानिय संग पुर सु कोटा पठवाई ॥
पठयो सालक पास कुमर निज रु यह कहाई ॥
तुम देवसिंह जिहिं तिहिं तरह पाहि जिवावहु छत्र अब ॥
जयसिंह जोर पिक्खहु जबर गुमर तोर मंडत गजब ॥२४॥

[ दोहा ]

सेवा सु हरी ग्रामको, गुज्जर गैंदा गोत ॥
जिहिं निज धावर धाइ जुत, पलनाँ लिय धरि पोत ॥२५॥
चुंडाउत्त सीसोद भट, भारतनाम सुभाय ॥
कढ्ढन छत्र नृप कुमरकैं, सो दिय संग सहाय ॥ २६ ॥

[ पादाकुलकम् ]

धावर भारतसिंह पिधाये, चम्मलि उत्तरि सजव चलाये ॥
डब्भिय नाम बिंदुमति ग्रामह, आय उहाँ बिरचिय बिश्रामह॥२७॥
जहँ दलासिंह हड्ड भोजाउत, जतनन रक्खे गेह बिनय जुत ॥
कुमर उमेद रत्ति यहँ कट्टी, प्रात लगिय बेघम मग पट्टी ॥ २८ ॥
गिरिबर घंटिय लंघि बेग गति, पहुँच्यो बाल नैर बेघम प्रति ॥
देवसिंह मातुल बेघम हुत, जाय बधाय लयो उच्छव जुत ॥२९॥
इत सालम लागि पिट्ठि उडायउ, मंगरोल्ल बुद्धहिं पहुँचायउ ॥
पच्छो मुरि आयउ बुंदिय प्रति, अमल स्वकीय कियउ जय उन्नति ३०

॥२३ ॥ १ अधम (नीच) क्षत्रिय २ ग्राम ३ अपने साले बेघम के रावत देवसिंह के पास ४ घमंड और प्रताप से ॥ २४ ॥ ५ धाऊ ६ बालक [उम्मेदसिंह] को पलने में धर लिया ॥ २५ ॥ २६ ॥ ७ छिपेहुए अथवा दौड़े ८ बुन्दी का ग्राम ॥ २७ ॥ ९ यत्नों से १० नम्रता सहित ११ शीघ्रता की दौड़ से॥२८॥१२ श्रेष्ठ पर्वत (आडावला) की घाटी लांघ कर १३ मांमा ॥ २९ ॥ अपना अधिकार ॥ ३० ॥

दिन्नी मुलक्क दलेल दुहाई, सठ[1]कों नृप[2]ता अधिक सुहाई ॥
छत्रमहल बिच रहि छत्राधम[3], कियउ राजधानी भुग्गन क्रम ।३१।
भुल्लि[4] गुनहँ इम ऐस भुलायो, मनहु राज पीढिनतैं पायो ॥
झुल्लत कर दासिन[5] झकझोरन, कनक[6] पउत्त कनक[7] हिंडोरन।३२।
मंगरोलतैं इत मति मुड्ढ[8], बिनु सुधि चल्यो करभ[9] जिम बुड्ढ[10] ॥
स्यंदन[11] सत१००वाँरन[12] बत्तीसह, बद्दलदल[13] डेरा इकबीसह२१॥३३॥
पुनि सतसत्तरि१७०सँकट[14] प्रमानह, रुचिर[15] पालकी तखतरवानह[16]॥
इत्यादिक बहु रँखत[17] सुहाये, खरचहीन तत्थहि रखवाये ॥ ३४ ॥
अप्प चल्यो जित मुह[18] तित ऐसैं, [19]पै न बिचार कोन गृह पैसैं ॥
गहन लंघि तारज[20] गिरि घंटिय, भूखन भंजि बलहिं[21] जर बंटिय ३५
राजा इम पहुँच्यो प्रमाद रढ[22], ग्राम प्रेमपुर जहँ मधुकरगढ ॥
कछुदिन तत्थ रह्यो कउलेसह[23], देखन चह्यो रानको देसह ।३६।

(दोहा)

असित जेठ तेरसि१३दिवस, सिद्धियोग रविवार ॥
मधुकर गढतैं बुद्ध नृप, मुरि चल्ल्यो मेवार ॥ ३७ ॥
कुसलसिंह भट रानको, भैंसरोर गढ धाम ॥
तत्थ बंभनी[24] सरित तट, किन्ने जाय मुकाम ॥ ३८ ॥

पादाकुलकम् ॥

सगनाउत भट भैंसरोर पति, बहु[25]भँज कुसलसिंह रचि बिन्नति ॥

१ दुष्ट का २ राजा पन ३ अधम (नीच) क्षत्रिय ॥ ३१ ॥ ४ अपराध भूल कर ५ दासियों के हाथों के झोलों से ६ कनकसिंह का पोता ७ स्वर्ण के हिंगलाट पर ॥ ३२ ॥ ८ मतिमूढ ९ ऊंट के समान १० बुधसिंह ११ रथ १२ हाथी १३ दल बादल (यह बड़े डेरे का विशेषण है) ॥ ३३ ॥ १४ छकड़े (गाड़ियां) १५ सुन्दर १६ तखतरवाँ (खास) नरयान विशेष १७ सामग्री (सामान) ॥ ३४ ॥ १८ जिधर मुख हुआ उधर १९ परन्तु २० पर्वत का नाम है २१ सेना को ॥ ३५ ॥ २२ बावलापन के हठ से २३ वाममार्गियों का पति ॥ ३६ ॥ ३७ ॥ २४ बम्हणी नामक नदी के किनारे ॥ ३८ ॥ २५ बहुत सन्तान वाला

सम्मुह आय नजरि हय किन्नौं, अरु तिहिँ नृपहु बाजि इक¹दिन्नौं॥३९
रत्ति इक्क²पिच्छैं बेघम रहि, चाहुवान गो उदयनैर चहि ॥
आय रान संग्राम मन्नि सुहँ³, मोहिल्ला मगरी लग सम्मुह ॥ ४० ॥
मिलतहि मुद बुंदीस बढायो, चरन रान प्रति हत्थ चलायो ॥
रान सु हत्थ⁴ पक्करि अनुरत्तो, मुसक्कि⁶लाय छत्तिय मय मत्तो ।४१।
इहिँ विधि प्रकट किपो अति अद्दर, अरु विमना कूरम हित अंतर
प्रविस्यो पुनि बुद्धहिँ लै पत्तन, महिमानी पठई संकोचंन ॥ ४२ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके उत्तरायणे सप्तमराशौ बुन्दीपतिबुधसिंहचरित्रे संग्रामहतक्षतप्राप्तगणनया सह समराङ्गणान्वेषणात्पक्तबुधसिंहबुन्दीसुभटसालमसिंहमिलन १ सालमसिंहकुसथलाधिकारानन्तरमद्रुतबुधसिंहकोटादिग्गमन २ कोटामुक्तपत्नीद्वयबुधसिंहस्वकुमारोम्मेदसिंहबेघमप्रेषण ३ मंगरोलमुक्तगजरथादिपरिकरबुधसिंहोदयपुरगमनं चतुस्त्रिंशो मयूखः ॥ ३४ ॥

आदितो द्विसप्तत्युत्तरद्विशततमः ॥ २७२ ॥

(दोहा)

---

१ घोड़ा॥३९॥२सुख मान कर ॥ ४० ॥ ३ मोद४राना के चरणों में हाथ बढाया ५प्रीति युक्त हुआ६हँसकर छाती के लगा कर७हृदय में मदमस्त हुआ ॥४१॥ ८ जयसिंह के कारण भीतर से उदास था ९ नगर में गया १० अपने घर पर आने के संकोच से महिमानी भेजी ॥ ४२ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के उत्तरायण के सप्तम राशि में बुंदी के राजा बुधसिंह के चरित्र में युद्ध में मरनेवाले और घायलों की गणना के साथ युद्धक्षेत्र को हेरने का वर्णन और बुन्दी के उमरावों का बुधसिंह को छोड कर सालमसिंह से मिलना १ कुसथल में सालमसिंह के अमल करने पर बुधसिंह का कोटा की ओर जाना २ बुधसिंह का अपनी दोनों राणियों को कोटे और कुमर उम्मेदसिंह को बेघम भेजना ३ बुधसिंह के हाथी रथ आदि सामान को मंगरोल में छोड कर उदयपुर जाने का चौतीसवां ३४ मयूख समाप्त हुआ और आदि से दोसौ बहत्तर २७२ मयूख हुए ॥

इत कूरम मालव अवनि, सुनि कुसथल संग्राम ॥
केदन[1] मन्नि निज भटनको, कुप्पि फिर्‌यो जयकाम ॥१॥

पादाकुलकम् ॥

मनहुँ बग्घ[2] बिच्छिय[3] चटकायो, जानि प्रलय भूतेस[4] जगायो ॥
कुच्च कलह[5] जयसिंह मानि किय, कोटा सीम मुकाम आनि किय२
हो दलेल संगहि सालम सुत, चहयो राज जिहिं स्वामि धरम च्युत[6]
वा जुत नृप कूरम उफनायो, इम द्रुत सरित[7] कुसक तट आयो॥३॥
कुसकहि गयो मिलन कोटापति, बिरचिय समय जानि अति बिन्नति
हय गज बसन नजरि करि हद्दा, तजि नृप[8] धरम खुच्यो अघ[9] हद्दा।४।

पज्झटिका ॥

उज्जैन अंनुग[10] नृप करि इकत्त, तनि मंत्र जाल जयसिंह तत्त ॥
लिय बुद्ध हिंतु[11] जो दल[12] लिखाय, दिय प्रकट बांचि सबहिन दिखाय५
कहि रानहु छप्प्यो लिखित एह, लिखवाय सक्खि[13] निज भटन लेह[14]
अब निजनिज छापन तुमहु अंकि, स्वी करहु हुकम दिल्लीस संकि६
कोटेस छाप तब प्रथम कीन, द्रुत और नृपन पुनि छापदीन ॥
सूबानुग[15] भूपन सबन सक्खि, राजा लिखाय लिय टेक रक्खि।७।
पुनि तिहिं मुकाम कूरम प्रबीन, क्रमजुत दलेल[16] अभिसेक कीन॥
कोटेस हत्थ पहिलैं कराय, वलि तिलक हत्थ अवरन बिधाय[17] ८
करि बहुरि अप्प कर तिलक कुम्म, सिर धरिय छत्र नग[18] ललित लुम्म
पुनि ढोरिय चामर अप्प पानि, बुन्दीस रावराजा बखानि ॥ ९ ॥

---

१ नाश ॥ १ ॥ २ बाघ (सिंह) को ३ बिच्छू ने काटा ४ शिव को ५ युद्ध होना मान कर जयसिंह ने कूच किया ॥ २ ॥ ६ स्वामि धर्म से गिर कर ७ नदी ॥ ३ ॥ ८ राजाओं का धर्म छोड कर ९ पाप के खड्डे में फसा (गड्ढा) ॥ ४ ॥ १० सेवक ११ बुधसिंह से १२ पत्र लिखवाया था वह ॥ ५ ॥ १३ साक्षि १४ लेख ॥ ६ ॥ १५ सूबा के साथ चलने वाले (सेवक) अर्थात् उज्जैन के सूबे के राजाओं ने ॥ ७ ॥ १६ दलेलसिंह के १७ कराके ॥ ८ ॥ नगों की १८ सुन्दर लूंबोंवाला ॥ ९ ॥

अरु कोटापतिसौं कहि अठेल[1], बुन्दीस गिनहु अब यह दलेल ॥
जो आवहिं बुंदिय[2] सुभट छुट्टि, तो ताहि न रक्खहु लेहु लुट्टि॥१०॥
हय अष्ट सप्त इक १७८७ अब्दै[3] मान, बनि बिसद[4] जेठ तेरसि १३ बिधान[5] ॥
इम करि दलेल अभिसेक अंक, समयानुकूल्य कूरम निसंक॥११
निज कृष्णा कुमरि तनया[6] सु नाम, लाँगलि[7] भिलाय ताके ललाम
मन्नि सु दलेल जामात[8] स्वीय, गज इक१ अरोहि[9] दोऊ२ गरीय१२
कोटेस पटालयं[10] किय प्रयान, थिर हुव त्रय३ इक्क१ हि तख्त थान॥
सिरुपाव बाजि दुव२ दुव२ नवीन, कोटेस दुहुनकी नजर कीन १३
तदनंतर कूरम तोरि[11] तिक्ख[12], कोटेसहिं कोटा दियउ सिक्ख ॥
उज्जैन अनुग अवरहु असेस, दै सिक्ख रु पठये स्वस्व देस।१४।
कूरम दलेल जुत बिरचि कुच्च, आयउ भुव कुसथल गुंमर[13] उच्च॥
संग्राम भुम्मि तँहँ लखि समस्त, आत्मीय[14] भटन बंटिय अत्रस्त[15]१५

[दोहा]

हठ्ठ अभय[16] पाहिलैं हरियँ[17], सारसोप पति स्वास ॥
वाके सुत रतनहिं दियउ, पैत्तन[18] पंचोलास ॥ १६ ॥
अजितसिंह कोजुव[19] तनय[20], ईसरदापुर ईस ॥
कुसथल पुर ताकौं दयो, हठि जयसिंह महीस[21] ॥ १७ ॥
साँवलदास सुहाड़पति, सुत सोभाग सनाम ॥
वाहि पलोधी पुर दियउ, कूरम नृप जय काम ॥ १८ ॥
नाह नगर नानेडिको, आहव[22] मृत अचलेस ॥

---

१ नहीं डिगै जैसा (यह दलेलसिंह का विशेषण है) २ बुन्दी के उमराव॥१०॥ ३ प्रमाण वाले सम्वत् में ४ शुक्ल पक्ष ५ विधि पूर्वक ॥ ११ ॥ ६ पुत्री ७ नारियल ८ अपना जमाई॥१२॥ ९ बडे हाथी पर दोनों राजा सवार होकर १० डेरों में ॥ १३ ॥ ११ जिस पीछे १२ प्रताप की तीक्ष्णता से ॥ १४ ॥ १३ बडे घमंड से १४ अपने उमरावों को १५ निर्भय होकर बांटी ॥ १५ ॥ १६ अभयसिंह ने १७ लिया १८ पुर ॥ १६ ॥ १९ कोजूराम का २० पुत्र २१ नृपति ने ॥ १७ ॥ ॥ १८ ॥ २२ युद्ध

सुवन तास हरिसिंहकों, *बसु८ग्रामक दिय बेस ॥ १९ ॥
सुवन बहादुरसिंहको, पुर बुद्धानी †पाल ॥
दस१०ग्रामक तिहिं हित दये, ढुंढाहर गिनि ढाल ॥२०॥
घासीराम रसोर पति, पुत्तहिं ग्रामक पंच५ ॥
दिय १भूपति जयसिंह द्रुत, पेहु रचि नीति प्रपंच ॥ २१ ॥
कपंच १ प्रपंच २ अन्त्यानुप्रासः ॥ १ ॥
अभयसिंह आत्मज अधम, नाथूरामह नाम ॥
पलटयो सठ रनके प्रथम, सालमसौं करि साम ॥ २२ ॥
यातैं नहिं बलवन्त लियउ, मिल्यो जानि इन माँहिं ॥
नाथूरामहिं मन्नि निज, विस्वास्यो गहि साँहिं ॥ २३ ॥
देवसिंहकी मेदिनी, इम बंटी कछवाह ॥
देवहु गिनि बुधहिं अधन, कोटा गयउ सचाह ॥ २४ ॥
पुनि तजि पंचोलासकों, किय जयसिंह पयान ॥
प्रबिस्यो जैपुर निज नयर, उद्धत विजय अमान ॥ २५ ॥
सोरठा ॥
स्वीय जननिके सत्थ, उदयनैर ही जो अबहि ॥
तनयाँ बुल्लिय तत्थ, कारन ब्याह दलेलके ॥ २६ ॥
दोहा ॥
सुत समेत जयसिंहसौं, रानाउति सु रिसाय ॥
वरख छिंयासी ८६ माघ बिच, पत्ती पीहर जाय ॥ २७ ॥
ही तबतैं तत्थहि सुन्यों, अब तनया आव्हान ॥
सालम सुतके ब्याहकों, यातैं पठई सा न ॥ २८ ॥

में मरा * आठ उत्तम ग्राम दिये ॥ १९ ॥ † पालन करनेवाला ॥ २० ॥
१ प्रभु (राजा) ने ॥ २१ ॥ २ पुत्र ॥ २२ ॥ २३ ॥ ३ भूमि ४ बुधसिंह को निर्धन जान कर ॥ २४ ॥ २५ ॥ ५ पुत्री को जयपुर बुलाई ॥ २६ ॥ ६ गई ॥ २७ ॥
७ पुत्री का बुलाना ८ उसको नहीं भेजी ॥ २८ ॥

